**अवाप्यानुग्रहाद्विष्णोस्सतत्वज्ञानसम्पदम्**
**आसीदशेषशास्त्रज्ञस्सकलाम्नायपारगः ॥ ४३ ॥**

कारिकुमार विष्णुभगवान् की कृपा से तत्वज्ञानरूपी सम्पत्ति को पाकर संपूर्ण शास्त्रों का ज्ञाता तथा पूर्णरूप से संपूर्ण वेदों का ज्ञाता हो गया ॥ ४३ ॥

**तस्मिन्नन्तर्हिते विष्णौ परमानन्दविह्वलः ।**
**आशोडशाब्दात्तत्रास्त मौनी स निभृतेन्द्रियः ॥४४ ॥**

श्रीशठकोपसूरि उस विष्णुभगवान् के अन्तर्धान हो जाने पर दर्शन के परम आनन्द से व्याकुल होकर वहीं सोलह बरस तक समाधि में मौनी हो कर बैठे रहे ॥ ४४ ॥

**प्रावहत्परमानन्दः पूर्णे षोडशवत्सरे ।**
**पूर्णादिव हृदात्पूरः तस्य वाङ्मयरूपतः ॥ ४५ ॥**

सोलह वर्ष पूरे हो जाने पर श्रीशठकोपसूरि का परम आनन्द हृदय में न समाने के कारण काव्य के रूप में वहने लगा जैसे मुंह तक परिपूर्ण तालाब से अपने आप पानी निकलता है ॥ ४५ ॥

**भगवद्गुणहृद्यानि कृत्वा पद्यानि कानिचित् ।**
**तद्रसार्णवमग्नोऽभून्मुह्यन् भूयः प्रसेदिवान् ॥ ४६ ॥**

भगवान् के गुणानुवाद से सनी हुई कुछ एक पद्य बनाकर पीछे उनके रसरूप अगाध समुद्र में निमग्न हो कभी मुग्ध और कभी सचेत हो जाते थे ॥ ४६ ॥

**कृष्णस्य गव्यचौर्येण क्षमायामवतारतः ।**
**सौन्दर्येण च संमुह्यन् मासानष्टादश त्रिधा ॥ ४७ ॥**

श्रीकृष्णभगवान् के माखन की चोरी से पृथ्वी पर उनके अवतार लेने से और उनकी सुन्दरता से सम्मोह में डूबते हुए अठारह महीने तीन भागों में विताये । आशय यह है कि जब उनके बनाये हुए प्रबन्धों में

ये कथाएं आयीं कि, पूर्णकाम भगवान् ने केवल सौलभ्य और वात्सल्य से ही प्रेरित हो मक्खन की चोरी की, भूमि पर अवतार लिया, और वे सौंदर्य के धाम भक्त के हृदय में विराजते हैं, तो ६ मास इसी ध्यान में मोह को प्राप्त हुए कि पूर्ण काम में कैसा सौलभ्य और वात्सल्य है।

जव अवतार की कथाएं आयीं कि जिसके भृकुटिविलास से विश्व का प्रलय होता है वह भगवान् अवतार क्यों ले? केवल सौलभ्य और वात्सल्य से ही अवतार लेते हैं, भगवान् में कितना सौलभ्य और वात्सल्य है इसी चिन्तन में ६ महीने मोह को प्राप्त हुए।

इसी तरह ६ मास भगवान् की अलौकिक आभा के चिन्तन के मोह में वीते। इस तरह श्रीशठकोपावतार के १८ महीने मोह में ही वीते ॥ ४७ ॥

## श्रीमधुरकवि का वैभव

श्रीमत्कोलूरिति स्थानं पाण्डचमण्डलमण्डनम् ।
श्रीसखश्शेषपर्यङ्के शेते यत्र परः पुमान् ॥ ४८ ॥

पाण्डचदेश का भूषणरूप एक तिरुक्कोलूर नामक स्थान है जहां लक्ष्मीजी सहित श्रीपुरुषोत्तम भगवान् शेषशय्या पर सो रहे हैं ॥ ४८ ॥

भगवच्चरणध्यानभङ्गीमुषितकल्मषाः ।
वसन्ति वसुधादेवा यत्र वेदान्तवेदिनः ॥ ४९ ॥

भगवान् के चरणारविन्द के अविच्छिन्न ध्यानधारा से जिनके समस्त पाप नष्ट हो चुके हैं, ऐसे वेदान्त के ज्ञाता ब्राह्मण उस नगर में रहते हैं ॥ ४९ ॥

वैतानदहनोद्दामधूमलेखा विसर्पिणी ।
यत्रादाद्यमुनाशङ्कां सुत्रामपुरसिन्धवे ॥ ५० ॥

जहां यज्ञ की अग्नि से उठी हुई अत्यन्त घनी धूएं की रेखा ऊपर उठ कर इन्द्र के पुर में बहनेवाली आकाशगङ्गा में फैलकर यमुनाजी की शङ्का पैदा करती हैं ।। ५० ।।

यत्र विप्राश्चतुर्वेदीपारायणपरायणाः ।
निषेदुर्वैष्णवोत्तंसा नित्यारब्धक्रतुक्रियाः ।। ५१ ।।

जहां ब्राह्मण चारों वेदों के पाठ करने में तत्पर रहा करते थे, सदा ही उनके यज्ञ होते रहते थे, जो वैष्णवों के भूषण थे ।। ५१ ।।

तत्र तेषु महान् सामशाखाध्यायी द्विजोत्तमः ।
कश्चित्पूर्वशिखी विद्वान् नारायणपरायणः ।। ५२ ।।

वहां उन ब्राह्मणों में एक पूर्वशिखी सामवेदी ब्राह्मण रहता था । वह महान् था और भगवान् की भक्ति में तत्पर था ।। ५२ ।।

गणेशः कुमुदो नाम्ना नित्यसूरिर्महाद्युतिः ।
चैत्रे मासि ततश्चित्रातारकायामजायत ।। ५३ ।।

वहां ही परम तेजस्वी नित्यसूरी गणाध्यक्ष श्रीकुमुद ने पूर्वशिखी ब्राह्मण के घर चैत्रमास के चित्रा नक्षत्र में जन्म लिया ।। ५३ ।।

अमन्दामृतनिष्यन्दविनिन्दाकरवाङ्मयम् ।
चक्रे तं जनको नाम्ना मधुरोपपदं कविम् ।। ५४ ।।

इस बालक की कविता सघन अमृत की धारा को भी मात करनेवाली थी इस कारण इनके पिता ने इनका नाम मधुरकवि रख दिया ।। ५४ ।।

अनुग्रहभराद्विष्णोरहिपर्यङ्कशायिनः ।
अविन्दत परं तत्वं मातृगर्भगतोऽपि यः ।। ५५ ।।

ये मधुरकवि शेषशायी भगवान् की पूर्णकृपा से माता के गर्भ में रहते हुए ही परमतत्व को जान गये ।। ५५ ।।

स तत्र योगमास्थाय साष्टाङ्गं मधुरः कविः ।
उवास मनसा ध्यायन्नुरगेन्द्रशयं हरिम् ॥ ५६ ॥

जिसे भगवान् ने गर्भ में उपदेश दिया था वह मधुरकवि शेषशायी भगवान् का ध्यान करते हुए, वहीं रहे। वहां ये ध्यान के साथ यम-नियम आदि आठों अङ्गों के सहित योग किया करते थे ॥ ५६ ॥

अथोर्व्यां यानि धामानि हरेरर्चावतारिणः ।
दृष्ट्वा तानि समं तीर्थैरतिष्ठत्तत्र तत्र सः ॥ ५७ ॥

इसके अनन्तर अर्चारूपी भगवान् के इस भूमि पर जो जो धाम हैं उन्हें तीर्थों के साथ देखा एवं जहां गये वहां पर थाडे थोडे दिन निवास करते गये ॥ ५७ ॥

यानि वैष्णवधामानि यानि तोर्थानि भूतले ।
सेवमानः क्रमात्तानि स चचार प्रदक्षिणम् ॥ ५८ ॥

इस भूमि पर जो भी वैष्णव धाम हैं जो भी तीर्थं हैं उन सबका क्रम से सेवन करते हुए पृथिवी की परिक्रमा की ॥ ५८ ॥

एकदा खेलतस्तस्य स्वैरं दक्षिणदिङ्मुखे ।
अत्यर्कं किमपि ज्योतिरासीदीक्षणगोचरम् ॥ ५९ ॥

एक समय मधुरकवि अपनी इच्छा से टहल रहे थे कि एक सूर्य से भी अधिक तेज दक्षिण दिशा में दिखाई दिया ॥ ५९ ॥

विलोक्य तादृशं तेजो व्यमृशन्मधुरः कविः ।
अथ कश्चिन्महायोगी वसतीति महामहाः ॥ ६० ॥

ऐसे तेज को देखकर मधुरकवि ने विचार किया कि इधर कोई परमतेजस्वी योगिराज रहते हैं ॥ ६० ॥

इति निश्चित्य तज्ज्योतिर्दिदृक्षुर्मधुरः कविः ।
प्रपेदे परमां प्रीतिं लब्ध्वा निधिमिवाधनः ॥ ६१ ॥

उस ज्योति के देखने की इच्छावाले मधुरकवि, ऐसा निश्चय करके ज्योति के समीप चले एवं वहां अपने अभीष्ट को पाकर इस तरह प्रसन्न हुए जैसे निर्धन कोश पाकर प्रसन्न होता है ॥ ६१ ॥

**मधुरं कविमायान्तं मत्वा दिव्येन चक्षुषा ।**
**कृपया कुरुकाधीशो मुक्तयोगो व्यलोकयत् ॥ ६२ ॥**

समाधि के उतार में कुरुकापुरी के अधीश ने अपनी दिव्य दृष्टि से देख लिया कि मधुरकवि आ रहे हैं, तब आप भी कृपा करके देखने लगे ॥ ६२ ॥

**संपूर्णज्ञानमासाद्य कटाक्षात्कारिजन्मनः ।**
**देशिकं दैवतं प्राप तमेव मधुरः कविः ॥ ६३ ॥**

कारिजन्मा श्रीशठकोपसूरि के कृपाकटाक्ष से मधुरकवि पूर्णज्ञानी हो गये । पीछे मधुरकवि ने उन्हें ही अपना आचार्य माना और उन्हींमें ईश्वरभाव किया ॥ ६३ ॥

**शरणं प्राप्य तं भक्त्या शिष्यभावपुरस्सरः ।**
**आस्त विश्वजनीनोक्ति शुश्रूषुस्तस्य सन्निधौ ॥ ६४ ॥**

शिष्यभाव के साथ भक्ति से उनकी शरण में जाकर संसार का कल्याण करनेवाली उनकी सूक्तियों के सुनने की इच्छा से प्रेरित होकर उनके ही समीप रहे ॥ ६४ ॥

**कुदृष्टिबाह्यराद्धान्तनिराकरणकर्मणा ।**
**तमाहुः कारिजं सन्तः शठकोपं परांकुशम् ॥ ६५ ॥**

जिन लोगों ने पवित्र वैदिक सिद्धान्तों को बुरी दृष्टि से देखा है तथा जो वेदों से बाहर हैं उनके सिद्धान्तों का उन्होंने अच्छी तरह निराकरण किया है। इस कारण महात्मा लोग कारिसूनु को शठकोप और परांकुश कहने लग गये । (इनपर गर्भ के उस शठवायु ने कुछ भी असर न किया जिसके संसर्ग से मनुष्य अपने को भूल जाते हैं। इस कारण से भी इन्हें शठकोप कहा करते हैं।) ॥ ६५ ॥

**मधुरस्य कवेश्श्रोतुकामस्य स परांकुशः ।**
**वक्तुं द्रामिडवेदस्य महिमानं प्रचक्रमे ।। ६६ ।।**

सुनने की इच्छावाले मधुरकवि के सामने शठकोप स्वामी ने द्राविडवेद की महिमा कहने का प्रारम्भ कर दिया ।। ६६ ।।

**परत्वव्यूहविभवान्तर्याम्यात्महरेः क्रमात् ।**
**आम्नायपञ्चरात्रेतिहासस्मृत्यादयस्स्तवाः ।। ६७ ।।**

पर, व्यूह, विभव और अन्तर्यामी रूप परमात्मा के क्रम से वेद, पञ्चरात्र, इतिहास और स्मृति ही स्तव हैं ।

वैकुण्ठवासी को पर कहते हैं । वासुदेव, सङ्कर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध ये चारों व्यूह कहलाते हैं । रामकृष्णादिक अवतार विभव कहलाते हैं । हर एक पदार्थ के भीतर विराजमान होकर उसका नियमन करनेवाले भगवान् को अन्तर्यामी कहते हैं ।

वैकुण्ठ के अधिपति पुरुषोत्तम भगवान् के गुण वेदों में वर्णित हैं । चतुर्व्यूह भगवान् की महिमा पञ्चरात्र में है । इतिहासों में अवतारों की महिमा भरी हुई है । अन्तर्यामी की महिमा स्मृतियों में है ।। ६७ ।।

**अथार्चारूपिणस्तस्य दारुलोहशिलात्मनः ।**
**वेदार्थगर्भा विहिता भाषाऽभूद् द्रामिडी स्तुतिः ।। ६८ ।।**

काठ, लोहे और पत्थर से बनायी गयी जो मूर्तियां हैं उन मूर्तियों के कलेवर धारण किये हुए परमात्मा की स्तुति द्रामिडी भाषा में की गयीं हैं जिसमें कि वेद का तात्पर्य सना हुआ है ।। ६८ ।।

**कृतत्रेताद्वापरेषु ध्यानयोगार्चनैश्च यत् ।**
**तत्फलं लभते विष्णोर्मनुषः कीर्तनात्कलौ ।। ६९ ।।**

कृतयुग में जो फल ध्यान से मिलता था, त्रेता में जो फल योग से यानी कर्मयोग से मिलता था, द्वापर में पूजा से जो फल प्राप्त होता था उस फल को इस कलियुग में मनुष्य भगवान् के कीर्तन से प्राप्त कर लेता है ।। ६९ ।।

त्राणाय सर्वजन्तूनां मन्मुखादकरोत्स्वभूः ।
वेदार्थैर्द्रामिडीमुक्तिं व्यासस्सन् भारतं यथा ।। ७० ।।

भगवान् ने सब जीवों के कल्याण के लिए मेरे मुंह से वेद के अर्थों से सनी हुई द्राविड भाषामय ग्रन्थ कहा है जैसे व्यास होकर महाभारत कहा था ।। ७० ।।

प्रबन्धांश्चतुरस्साक्षाच्चतुर्वेदार्थगर्भितान् ।
शृणुष्व मन्मुखादद्य मधुराख्य महाकवे ।। ७१ ।।

हे मधुर नामक महाकवि! अभी मैं तुम्हें अपने मुंह से चार प्रबन्ध सुनाता हूं । तुम सावधान होकर सुनो । उन चारों प्रबन्धों में चारों वेदों का अर्थ आ गया है ।। ७१ ।।

इत्युक्त्वा सागरादम्बु स्वादु मेघ इवार्पयत् ।
द्रामिडोक्तिमयं वेदादर्थं कृत्वा परांकुशः ।। ७२ ।।

ऐसे कहकरके शठकोप स्वामी ने, वेद के अर्थ को द्राविडी भाषा में करके मधुरकवि को इस तरह दे दिया जैसे समुद्र से खारे पानी को लेकर फिर उसे मीठा बनाकर मेघ सबको देता है ।। ७२ ।।

प्रबन्धः प्रथमस्तेषु भगवद्गुणगुम्फितः ।
ऋग्वेदार्थमयो गाथाशतेन प्रतिपादितः ।। ७३ ।।

इन प्रबन्धों में पहला प्रबन्ध सौ गाथाओं का है। इसमें भगवान् के गुण इस तरह पिरोये हुए हैं जैसे मनियां डोरे में पिरोये हुए रहते हैं जिसमें ऋग्वेद का अर्थ भरा हुआ था। सब से पहले यह शठकोपस्वामी ने मधुरकवि के लिए कहा ।। ७३ ।।

सप्तकाण्डयजुर्वेदसंगृहीतार्थसम्पदा ।
द्वितीयस्सप्तगाथाभिः प्रबन्धस्समुदीरितः ।। ७४ ।।

कृष्णयजुर्वेद में सात काण्ड हैं। भगवान् शठकोपस्वामी ने भगवान् की कृपा से सातों काण्डों की जो अर्थरूपी सम्पत्ति है उसका सार

द्राविडी भाषा की सात गाथाओं में कहा, वही इनका दूसरा प्रवन्ध था, यह ऋग्वेद के प्रवन्ध के पीछे मधुरकवि को सुनाया ॥ ७४ ॥

तृतीयेन प्रबन्धेन कृतोऽथर्वार्थसंग्रहः ।
सप्तोत्तराशीतिगाथामयेनान्तादिरूपिणा ॥ ७५ ॥

शठकोप स्वामी का तीसरा प्रवन्ध सतासी गाथा का था। यह अथर्ववेद के अठारहों काण्डों के अर्थ का संग्रहरूप था। इस प्रबन्ध में यह विशेषता थी कि जो पहले के अन्त का अक्षर होता था, वही दूसरे के आदि का होता था। इसका भी उपदेश मधुरकवि को दिया ॥ ७५ ॥

प्रबन्धश्चरमश्छन्दस्सामगानरसात्मकः ।
परब्रह्मपरत्वादिपञ्चावस्थाप्रकाशकः ॥ ७६ ॥

सामवेद के अर्थों के सार को लेकर चौथा प्रवन्ध वनाया गया है। साम के गान की तरह यह भी गाया जाता है। वैकुण्ठ के अधिपति भावगम्य भगवान् की पर, व्यूह, विभव, अन्तर्यामी और अर्चावतार इन पांचों अवस्थाओं का प्रकाशक है ॥ ७६ ॥

गानकर्मोचितश्राव्यो रसपोषनिरन्तरः ।
मुक्तबद्धमुमुक्षूणां चित्तानन्दविवर्धनः ॥ ७७ ॥

विभाव, अनुभाव, सञ्चारी से पुष्ट किये गये रस से भरे हुए गाने जैसे सुनने में अच्छे मालूम होते हैं, इसी तरह यह प्रवन्ध भी सुनने में अच्छा मालूम पडता है और मुक्त बद्ध और मुमुक्षु तीनों के ही चित्त के आनन्द को वढानेवाला है ॥ ७७ ॥

काण्डानुवाकपञ्चाशत्स्थानेषु कलिताः क्रमात् ।
सङ्ख्याः शतदशैकानां गाथानां कलुषच्छिदाम् ॥ ७८ ॥

वेद में जैसे काण्ड, अनुवाक और पञ्चाशत् होते हैं, उसी तरह इस प्रबन्ध में भी उचित रीति से गाथाओं का शतक, दशक और एककी संख्या बनायी गयी है ॥ ७८ ॥

**एवं द्रामिडगाथानां सहस्रेण विनिर्मितः ।**
**प्रबन्धः कुरुते साक्षात् परतत्वप्रकाशनम् ।। ७९ ।।**

इस प्रकार यह चौथा प्रबन्ध एक हजार गाथाओं से बनाया गया है। यह प्रबन्ध साक्षात् परमात्मा के परत्व के विषयों में अच्छा प्रकाश डालता है ।। ७९ ।।

**तत्र सर्वागमोत्पत्तिकारणप्रणवात्मका ।**
**आद्यपद्यत्रिपादेषु पृथगुक्ताक्षरत्रयी ।। ८० ।।**

ॐकार को प्रणव कहते हैं। इस में तीन अक्षर हैं अकार, उकार औंर मकार। यही सब आगमों की उत्पत्ति का कारण है। इससे ही सब वेदशास्त्र उत्पन्न हैं। पहले पद्य के तीन पादों में प्रणव के ही अक्षर आये हैं ।। ८० ।।

**अन्यासामत्र गाथानां विन्यासेन प्रदर्शितम् ।**
**अनन्तोपनिषत्प्रोक्तकर्मब्रह्मनिरूपणम् ।। ८१ ।।**

अनेकों उपनिषदों में कहा गया जो कर्म और ब्रह्म है उनका निरूपण और गाथाओं की रचना से दिखाया है। हर एक उपनिषद में जो कर्म का और ब्रह्म का विचार है वह वाकी गाथाओं में कहा है ।। ८१ ।।

**गाथाभिरत्र निन्तिन्द्रचिञ्चाशाखावलम्बिनाम् ।**
**अर्चाकृतीनां विष्णूनां महिमा पृथगीरितः ।। ८२ ।।**

जिस समय शठकोपस्वामीने चारों वेदों के प्रबन्धों का पहले पहले कहा था, उसी समय एक सौ आठ दिव्यदेशवासी भगवान् उसी इमली के वृक्ष की शाखाओं पर आ बैठे थे। शठकोपस्वामीने कितनी ही गाथाओं से उनकी भी महिमा कही है ।। ८२ ।।

इत्थं प्रबन्धांश्चतुरश्चतुरो मधुरः कविः ।
निशम्यामन्यत जनान् कृतार्थानात्मना सह ।। ८३ ।।

चतुर मधुरकवि इस प्रकार चारों प्रबन्धों को सुनकर अपने साथ सब संसारी जनों को भी कृतार्थ समझने लगे ।। ८३ ।।

दामोदरान्महामायादपि मन्मानसं मुदा ।
कुरुते महतीं प्रीतिं कुरुकाधीश्वरे गुरौ ।। ८४ ।।

महामाय दामोदर भगवान् से भी अधिक कुरुकापुरी के अधीश्वर गुरु शठकोपसूरि में मेरा मन आनन्द के साथ बडा भारी प्रेम करता है ।। ८४ ।।

इति द्रामिडगाथाभिर्दशभिस्स कृती कृतिम् ।
आततान शठारातेरज्ञातविषयान्तरः ।। ८५ ।।

जिससे दूसरे विषय का सम्पर्क ही नहीं हुआ है ऐसे गुरुभक्त विद्वान् श्रीमधुरकवि ने द्राविड भाषा की दस गाथाओं में श्रीशठकोपसूरि पर अचल श्रद्धा भाव प्रकट किया है । ।। ८५ ।।

तत्र वैकुण्ठधामादिस्थानाष्टकवृतं हरिम् ।
आद्यमाराधयन्कालमनयच्छ्रीपरांकुशः ।। ८६ ।।

श्रीशठकोपसूरि ने वहां वैकुण्ठधाम आदि आठ स्थानों में निवास करनेवाले भगवान् की आराधना करते हुए समय को बिताया ।। ८६ ।।

वकुलाकलितां मालामाद्यःप्रीतो हरिर्ददौ ।
इति तं स्म शठारातिं वकुलाभरणं विदुः ।। ८७ ।।

भगवान् आदिनाथ ने प्रसन्न होकर श्रीशठकोपसूरि के लिए वकुल की कलियों की माला दी, तबसे लोग श्रीशठकोपजी को वकुलाभरण भी कहने लगे ।। ८७ ।।

उद्दामैर्जगदवनाय वाग्विलासैः उत्पाद्य स्तुतिमतुलां परांकुशस्य ।
उद्गायन्ननवरतं कृतीस्तदीयास्सानन्दो मधुरकविर्निनाय कालम् ।।

उच्च कोटि की कविताओं से श्रीशठकोपस्वामी की अतुल स्तुति करते हुए एवं उनकी रचनाओं को निरन्तर गाते हुए कवि श्रीमधुरकवि आनन्द के साथ अपना समय व्यतीत करने लगे ।। ८८ ।।

तावेवं मधुरसुधीपरांकुशार्यौ ब्रह्मज्ञौ जगदुपकारजागरूकौ ।
सानन्दावधिकुरुकं विनिद्रचिञ्चाच्छायायामनुभवमापतुर्मुरारेः ।।

वे दोनों मधुरकवि और श्रीशठकोपसूरि ब्रह्मके जाननेवाले थे, संसार के उपकार करने में पूरे सचेत थे, दोनों ही कुरुकापुरी में नींद रहित जो इमली का वृक्ष था, उसकी छाया में निरन्तर भगवान् का अनुभव लगे ।। ८९ ।।

यन्नाथः फणिराजभोगिशयनो रङ्गेश्वरो यत्पिता
सौम्यश्रीसखमङ्गलाधिपविभुः सर्वज्ञचूडामणिः ।
यन्माता भुवनाधिपा विहगराड्वाहाभिधश्रीसदः
काव्ये दीव्यति दिव्यसूरिचरिते सर्गश्चतुर्थो गतः ।।

जिनके स्वामी शेषशायी भगवान् रङ्गनाथ हैं, जिनके पिता सुन्दर लक्ष्मीपति श्रीरङ्गनाथ को आरोग्यशाला के अधिपति स्वामी सर्वज्ञचूडामणि हैं, और जिन की माताका नाम भुवनाधिपा है, उस गरुडवाहन श्रीनिवास के बनाये उज्वल दिव्यसूरिचरित काव्य में यह चतुर्थ सर्ग समाप्त हुआ ।।

चतुर्थस्सर्गः समाप्तः ।

---

# पंचमस्सर्गः

## श्रीकुलशेखर सूरि का वैभव

अस्त्यद्भुता काचन केरलेषु पुरीवरा कुक्कुटकूटसाह्वा ।
प्रायेण यस्याः परिखाविलासं पतिर्नदीनां प्रकटीकरोति ।। १ ।।

केरल देश में एक कुक्कुटक्रोड नामवाली परम श्रेष्ठ तथा अचरज पैदा करनेवाली सुन्दर नगरी है। नदियों का पति समुद्र प्रायः इसकी खाई की लीला को प्रकट कर रहा है अर्थात् खाई वनी हुई है, यह नगरी प्रायः चारों ओर से समुद्र से घिरी हुई है ।। १ ।।

वेधास्तुलायामुभयोस्तुलार्थं आरोपयद्यामम‍रावतीञ्च ।
पूर्वा तयोः प्राप भुवं गरिम्णा परोपरिष्टात्प्रययौ लघिम्ना ।। २ ।।

अमरावती और कुक्कुटक्रोड में कौन वडा और कौन छोटा है यह जानने के लिए व्रह्मा ने तराजू के एक पलडे पर कुक्कुटक्रोड को रखा और दूसरी ओर अमरावती को रखा।

कुक्कुटक्रोड अमरावती से भारी होने के कारण इसका पलडा नीचे बैठ गया तथा अमरावती हलकी होने के कारण अमरावतीवाला पलडा ऊपर को चला गया ।। २ ।।

राशीकृतान्यापणवीथिकासु रत्नान्यनर्घाणि विभान्ति यत्र ।
रत्नाकरोद्वेलतरङ्गभङ्गी वितीर्णरत्नौघविडम्बकानि ।। ३ ।।

जिस कुक्केटक्रोड पुरी के वाजारों में अच्छे से अच्छे रत्नों के ढेर इस प्रकार शोभायमान होते हैं मानों रत्नों का खजाना जो समुद्र है उसकी बडी वडी तरङ्गों की धाराओं ने चारों ओर से समुद्र के रत्नों की ढेरी लगा दी हो या समुद्र के इकट्ठे हुए रत्नों को इसमें लाकर प्रत्येक स्थल पर फैला दिया हो ।। ३ ।।

हर्म्येषु यत्राकलितास्पदानां अनङ्गसंग्रामकलाकुलानाम् ।
अपाकरोति श्रममङ्गनानां अमर्त्यसिन्धूर्मिसमीरपोतः ॥ ४ ॥

रति के संग्राम में अद्भुत चमत्कार बारबार दिखाने के कारण थकी हुई बडे बडे राजमहलों में रहनेवाली सुन्दरियों की थकावट को आकाशगङ्गा की लहरों का छोटासा झोखा नितान्त शान्त कर देता है ॥ ४ ॥

मुकुन्दचिन्तामुषिताभिषङ्गाः मुमुक्षवो निर्जितमोहमुद्राः ।
महानुभावा मनुजा भजन्ति यस्यां चतुर्वर्णभवानिवासम् ॥ ५ ॥

इसमें ऐसे ऐसे महानुभाव चारों वर्ण के मनुष्य निवास करते हैं जिन्होंने भगवान् के ध्यान से रागद्वेष आदि दूर कर दिये हैं। संसार के बन्धनों को काट देने की जिनकी प्रबल इच्छा है जो मोह की छाप पर विजय पा चुके हैं ॥ ५ ॥

तस्यामभूच्चेरकुलप्रदीपः श्रीकौस्तुभात्मा कुलशेखराख्यः ।
महीपतिर्माघपुनर्वसूद्यद्दिने हरेः पूर्णकटाक्षलक्षः ॥ ६ ॥

इस पुरी में कुलशेखर नाम का चेरवंशी एक राजा हुआ था जो भगवान् के कौस्तुभमणि का अवतार एवं कटाक्षपात्र था! यह चेरवंश का जगमगाता दीपक था। इसका जन्म माघ महीने के पुनर्वसू नक्षत्र में सूर्योदय समय हुआ था ॥ ६ ॥

वहत्यशेषां वसुधां प्रचण्डे यद्बाहुदण्डे मुदिता बभूवुः ।
भुजङ्गमोत्तंसपुराणकूर्मकुलाचलाशान्तरकुञ्जरेन्द्राः ॥ ७ ॥

जब इसने अपनी प्रचण्ड भुजाओं पर सम्पूर्ण भूमि का भार उठा लिया, तो सर्पों के कुलभूषण भगवान् तथा कच्छप भगवान् और हिमालय आदि के कुलपर्वत और दिग्गज ये सब परम प्रसन्न हुए। क्योंकि राजा की भुजाओं पर भूमि का भार आ जाने से इनके शिर से बोझा उतर गया ॥ ७ ॥

**यत्पाणिलोला करवालवल्ली क्रूरेतिवादः कुहना जगत्याम् ।**
**सपत्नभूपान् समरे निहत्य सहाप्सरोभिर्यददाद्विहारम् ॥ ८ ॥**

जिसने अपने बैरी राजाओं को मारकर उन्हें स्वर्ग में अप्सराओं के साथ विहार करवा दिया, फिर वह उस राजा के हाथ में घूमनेवाली असिलता क्रूर है, यह सांसारिक कथन नितान्त मिथ्या हुआ ॥ ८ ॥

**विश्राणनं यस्य वियत्तरूणां व्रीडां विशेषाद्विततान नूनम् ।**
**नचेद्विडौजोनगरे कथं ते विवृद्धशाखा विनताः प्रथन्ते ॥ ९ ॥**

प्रतीत होता है कि इसके दान ने कल्पवृक्षों को बहुत लज्जित कर दिया है । नहीं तो इन्द्र के नगर में बडी बडी डालोंवाले कल्पवृक्ष भी नीचे को झुके हुए ही क्यों फैल रहे हैं ॥ ९ ॥

**सद्योरसद्योतनलम्पटेषु नव्येषु काव्येषु यशोऽर्णवेषु ।**
**शास्त्रेषु शस्त्रेषु कृतादरो यः परेषु पात्रेषु च दानकृत्ये ॥ १० ॥**

जिनके सुनते ही रस का पूरा पता चल जाय ऐसे नये काव्यों में तथा कीर्तियों के सागर में एवं शास्त्रों में और शस्त्रों में भी इसका व्यसन और आदर था । अर्थात् रसयुक्त काव्यों, अपनो कीर्तियों, शास्त्रों, शस्त्रों इन सबका आदर करता था ॥ १० ॥

**प्रशासतस्तस्य पयोधिनेमिं गुणार्णवेन्दोः कुलशेखरस्य ।**
**मुकुन्दभक्तिप्रचयातिरेकात् भूयोऽभवद्भागवतेषु भक्तिः ॥ ११ ॥**

इस प्रकार समुद्रमेखलावाली पृथिवी का शासन करते करते गुण समुद्र के पूरे चांद राजराजेश्वर कुलशेखर की भगवद्भक्ति परा काष्ठ को पहुंच गयी ।

भगवान् की भक्ति परा काष्ठा को पहुंच जाय तो फिर उसको भगवान् के भक्तों में भक्ति होती है, यह अनिवार्य नियम है। अतएव कुलशेखर की भक्ति भी भगवान् के भक्तों में हुई ॥ ११ ॥

सचेरभूमीपतिरावरोधाद् दौवारिकैरप्यकृतोपरोधान् ।
समग्रभक्तिस्सकलोपचारैरतोषयद्भागवतानशेषान् ॥ १२ ॥

वह भी यहां तक बढी कि इस चेर देश के अधीश्वर नरपुङ्गव ने अपने अन्त:पुर तक के द्वारपालों को यह आज्ञा दे दी कि किसी भी वैष्णव को मत रोको तथा सब प्रकार की भक्तियों से परिपूर्ण इस राजा ने पूजा की सब सामग्रियों से भागवतों का पूजन करके सबको परम प्रसन्न कर लिया ॥ १२ ॥

मदान्धगन्धद्विरदांसकूटवासावसानं नृपतिस्स्वभाग्यम् ।
अमन्यताविष्कृतविष्णुभक्तिः उदग्रशूलाग्रनिवासमेव ॥ १३ ॥

यदि भाग्य बढता है या भाग्य से उन्नति होती है तो उसका अन्तिम परिणाम यहीं होता है कि जो ऐसे हाथियो के ऊंचे कन्धों पर बैठे, जो मद से अन्धे हो रहे हों जिनकी मद की गन्ध कोसों उडती रहती हो। पर इस कुलशेखर राजा ने भगवान् की भक्ति के बढ जाने के कारण, ऊपर की ओर तनी हुई पैनी शूलों पर बैठने के बराबर अपने भाग्य को माना ॥ १३ ॥

दशावतारेषु जनार्दनस्य चक्रे दशस्यन्दननन्दसून्वोः ।
अर्चावतारेष्वपि भक्तिमुद्रां परां स रङ्गाञ्जनशैलभर्त्रोः ॥ १४ ॥

इसकी प्रीति भगवान् के दशों अवतारों में से राम और कृष्ण भगवान् में हुई। अर्चावतारों में से भी इसकी प्रीति रङ्गनाथ भगवान् और वेङ्कटेश भगवान् में हुई। इस प्रकार यह राजा अर्चावतार और विभवावतार दोनों का ही परम भक्त था ॥ १४ ॥

विशेषतो रङ्गपतौ विधाय भक्तिं महीन्द्रो वचसेति वव्रे ।
तत्किङ्करेष्वेकतमः कदा स्यां कदा तदंघ्रिद्वयमर्चयिष्ये ॥ १५ ॥

अधिक प्रीति इसकी रङ्गनाथ भगवान् में हुई। एक दिन रङ्गनाथ भगवान् से इसने प्रार्थना की कि आपके सेवकों में मेरी भी कब खास गणना होगी, मैं कब आपके दोनों चरण कमलों का पूजन करूँगा ॥ १५ ॥

अथैकदा कोशनियुक्तभृत्यैः अज्ञातमुर्वीतिलकस्य तस्य ।
केनापि चोरीकृतमेकमासीद्विभूषणं दिव्यमनर्घरत्नम् ॥ १६ ॥

एक दिन ऐसी घटना हुई कि महाराजा का एक नितान्त अमूल्य रत्नों का दिव्य आभूषण किसीने चुरा लिया । राजा के नौकर उसका कुछ भी पता न लगा सके ॥ १६ ॥

अनर्घभूषापगमान्महीन्दोः पर्याकुलोऽशङ्कत भौरिकस्तान् ।
तन्मन्दिराभ्यन्तरचारशीलान् श्रीवैष्णवान् भूषणवर्यचोरान् ॥ १७ ॥

ऐसे श्रेष्ठ राजा का बहुमूल्य आभूषण चले जाने पर घबराये हुए मुख्य खजानची राजमहलों में जानेवाले श्रीवैष्णवों के उपर उस भूषण के चोर होने की शङ्का करने लगे कि यह काम अन्तःपुर के भीतर जानेवाले इन श्रीवैष्णवों का ही है ॥ १७ ॥

परिष्क्रिया भागवतैस्त्वदीया हृतेत्यसौ भौरिकतो निशम्य ।
रुष्टो नृपः प्रत्ययकल्पनायै कुम्भं सकुम्भीनसमानिनाय ॥ १८ ॥

जब मुख्य खजानची ने यह आकर कहा कि आपका आभूषण वैष्णवों ने चुरा लिया है तो राजा को क्रोध आ गया और श्रीवैष्णव चोर नहीं होते, यह सबको विश्वास दिलाने के लिए एक ऐसा *घडा मंगाया जिसमें कि सांप बैठा हुआ था ॥ १८ ॥

एषा विभूषा मम विष्णुभक्तैः न वीक्षिता नापहृता कदाऽपि ।
इति ब्रुवन् संसदि चेरभूपः पस्पर्श कुम्भे फणिनं करेण ॥ १९ ॥

यह मेरा आभूषण विष्णु भगवान् के भक्तों ने कभी न तो देखा है और वे न चोर हैं—यह कहकर राजा ने भरी सभा के बीच घडे में बैठे हुए सांप को हाथ से छू लिया ॥ १९ ॥

---

* जिस घडे में सांप रखा गया था उसमें सोने की अंगूठी डाल दी गयी थी, नियम यह किया गया था कि इसमें हाथ डालकर सोने की अंगूठी निकाल ली जाय ।

6

**आशीविषे निर्विषतामवाप्ते विहाय हैमीं कलशात्करेण ।**
**स कालधौतीं गुलिकां गृहीत्वा मुकुन्दभक्तानकरोद्विशुद्धान् ।। २० ।।**

राजा के सत्य के प्रभाव से सांप का जहर चला गया। पीछे सांप को छोडकर अपने हाथ से सोने की गुलिका निकाली। इस तरह इस परम भक्त राजा ने भगवान् के भक्तों पर जो झूठा कलङ्क लगाया जा रहा था उसे दूर करके उन्हें सिद्ध कर दिया कि ये चोर नहीं होते ।। २० ।।

**श्रीवैष्णवानामपवादशङ्काम् अपास्य स प्रत्ययकल्पनेन ।**
**भवद्भिरेषाऽपहृतेति रोषात् चकार दण्डयान्निजकोशपालान् ।। २१ ।।**

इस राजा ने बिषैले सांप को हाथ में ले, श्रीवैष्णवों पर लगायी गयी चोरी के कलङ्क को दूर करके, कोशपालों को क्रोध से कहा कि यह चोरी तुम लोगों ने की है, श्रीवैष्णवों ने नहीं की। इस कारण तुम्हीं लोग इसका दण्ड लो—ऐसा कहकर कोशपालों को ही दण्ड दिया ।। २१ ।।

**भक्तिं परां भागवतेषु दृष्ट्वा प्रसेदिवान् रङ्गपतिः क्षितीन्दोः ।**
**प्रदर्शयामास दयापयोधिः निजस्वरूपं निगमाद्यवेद्यम् ।। २२ ।।**

श्रीरङ्गनाथ भगवान् राजा की वैष्णवों में उत्कट भक्ति देखकर परम प्रसन्न हुए। जिस रूप को वेदादि से नहीं जाना जा सक्ता है ऐसे अपने दिव्यरूप को दया के ससुद्र रङ्गनाथ भगवान् ने राजा को दिखा दिया ।। २२ ।।

**अनुग्रहेण स्वयमाप्ततत्वज्ञानोदयो रङ्गपतेर्दयालोः ।**
**अभाषत द्रामिडभाषयाऽसौ गाथाशतेनास्य महाप्रबन्धम् ।। २३ ।।**

अकारण दया करनेवाले श्रीरङ्गनाथ भगवान् की कृपा से राजा को अपने आप तत्व ज्ञान का उदय हो गया। पीछे इन्होंने द्रामिडी भाषा में सौ गाथाओं का एक वडा भारी प्रवन्ध रचा ।। २३ ।।

**त्रिंशत्स रङ्गाधिपतेस्स्वसूक्तिगाथाशते वेदशिखार्थगर्भे ।**
**चक्रे पुनस्सप्ततिमञ्जनाद्रिधुरीणकंसारिरघूद्वहानाम् ।। २४ ।।**

वेदान्त के अर्थ जिनमें भरे हुए हैं ऐसी सौ गाथाओं में तीस गाथाओं से भगवान् श्रीरङ्गनाथ की स्तुति की। शेष सत्तर गाथाओं से श्रीवेङ्कटेश भगवान् और श्रीकृष्ण भगवान् और श्रीरामचन्द्र भगवान् की स्तुति गायी है ॥ २४ ॥

**नीलांशजां चेरकुलप्रदीपः निजात्मजां रङ्गिणि सक्तचित्ताम् ।**
**समर्प्य तस्मै जगदीश्वराय स्वसंपदं यौतकमेव चक्रे ॥ २५ ॥**

इन कुलशेखर की एक लडकी थी जो वैकुण्ठनाथ की परिचर्या में रहनेवाली श्रीनीलादेवी का अंश थी। यहां भी इस वालिका का चित्त रङ्गनाथ भगवान् में अधिक आसक्त रहता था। चेरवंश के जगमगाते दीपक इस राजा ने अपनी कन्या को श्रीरङ्गनाथ भगवान् के समर्पित कर दिया एवं जो भी कुछ अपनी संपत्ति थी वह सव दहेज में दे दी ॥ २५ ॥

**ततः प्रियामात्यसखं कुमारं विधाय राज्ये विहिताभिषेकम् ।**
**स सात्विकैस्साकमगाद् दिदृक्षुः श्रीरङ्गमुख्यायतनानि विष्णोः ॥२६॥**

इसके पीछे इस राजा ने अपने परमविश्वासी मन्त्री के निरीक्षण में अपने राजकुमार को वैदिक विधि से राजगद्दी पर विठा दिया। आप कुछ सतोगुणी व्यक्तियों को साथ लेकर श्रीरङ्ग आदिक दिव्यदेशों के दर्शन करने चल दिये ॥ २६ ॥

## श्रीभट्टनाथसूरी का वैभव

**अथाभवद्धन्विनवाभिधाना पाण्ड्याभिगुप्ता नगरी प्रतीता ।**
**यत्संपदालोकनलज्जयेव पुरी सुराणामभजत्सुमेरुम् ॥ २७ ॥**

पाण्ड्य राजा से परिपालित एक धन्विनव्या नाम की नगरी थी जिसके सामने देवताओं की पुरी ऐसी मालूम होती थी मानों धन्विनव्या की सम्पत्ति को देखने से उत्पन्न हुई लज्जा से सुमेरुपर्वत पर चली गयी हो ॥ २७ ॥

**मनस्विनीनां मणिसौधभाजां मुखेन्दुमन्दस्मितचन्द्रिकाभिः ।**
**चक्रे वियत्सिन्धुसमुद्भवानां कुतूहलं यत्र कुमुद्वतीनाम् ।। २८ ।।**

इस पुरी में मणियों के बने हुए बडे बडे ऊंचे राजमहल हैं जो आकाशगङ्गा के पास तक पहुंच गये हैं जिनमें चांद के से मुखवाली मानिनी युवतियां रहती हैं जिस समय वे मन्दहास करती हैं उस समय उनके चमेली की सी कलियों के दांतों की चमक चांदनी की तरह फैल जाती हैं जिससे विना समय के भी आकाश गङ्गा की कुही खिल जाती है ।। २८ ।।

**वीथीषु वीथीषु विलासभाजां तलोदरीणां तरलैरपाङ्गैः ।**
**अकारि यस्याः कुमुदानुविद्धनीलोत्पलस्रङ्मयतोरणश्रीः ।। २९ ।।**

जिसकी गली गली में विलासिनी कृशोदरियों के चञ्चल नयनों ने ऐसी नीले उत्पलों की माला के तोरण की शोभा कर रखी है, जिसमें बीच बीच में एक एक नील उत्पल हो तथा और पास श्वेत उत्पल फुले हुए हों ।। २९ ।।

**मनोज्ञमुक्तामणिमन्दिराणां प्रभूतया या प्रभया विभाति ।**
**सौन्दर्यलक्ष्म्या सुरराजधानीं वस्वोकसारां वसुना हसन्ती ।। ३० ।।**

सुन्दर मुक्तामणियों के बने मन्दिरों के चारों ओर फैलती हुई प्रभा ऐसी जान पडती है मानों यह नगरी अपनी सौन्दर्यलक्ष्मी और सम्पदा से देवताओं की राजधानी वस्वोकसारा की खिल्ली उडाती हो ।। ३० ।।

**यस्यां मुकुन्दो वटपत्रधाम्नि शेते जगत्पालनजागरूकः ।**
**मुदङ्कुरानानमतां जनानां अभंगुरानाकलयन्नपाङ्गैः ।। ३१ ।।**

संसार की रक्षा करने के लिए सदा जगे रहनेवाले मुकुन्द भगवान् इस नगरी में वट के पत्र पर शयन करते हैं यानी वटपत्रशायी भगवान् विराजते हैं; जो अपने कृपाकटाक्ष से वन्दना करनेवाले भक्तजनों की प्रसन्नता के संतोषांकुरों को ऐसा कर देते हैं कि वह फिर कभी मिटते नहीं ।। ३१ ।।

सङ्केतहेतोरमरस्रवन्तीसरस्वतीसूर्यसुतास्समेत्य ।
शौरेः प्रियार्थं त्रिसरश्छलेन दिशन्ति यत्रेष्टफलं जनानाम् ॥ ३२ ॥

गङ्गा, यमुना और सरस्वती ये तीनों आपस के सङ्केतों से यहाँ इकट्ठी होकर वटपत्रशायी भगवान् को प्रसन्न करने के लिए यहीं 'तीन सरोवर' (तिरुमुक्कुळम्) नामक सरोवर बन गये हैं, स्नान करनेवालों को इष्ट फल दे रहे हैं ॥ ३२ ॥

ज्येष्ठेऽथ मासे पवमानतारे श्रेष्ठो गुणेनाजनि भट्टनाथः ।
तत्र त्रयीरूपगरुत्सदात्मा कटाक्षलक्षं कमलापतेर्यः ॥ ३३ ॥

इसी पुरी में जेष्ठमास के स्वाती नक्षत्र में श्रीभट्टनाथ सूरि उत्पन्न हुए जो कि गुणों में भी सबसे जेठे थे ये गरुडजी के अंश थे जो गरुडजी महाराज वेदत्रयरूपी हैं, जिनपर श्रीलक्ष्मीपति भगवान् की सदा ही दयादृष्टि रहा करती है ॥ ३३ ॥

निस्सीमकारुण्यनिधानभावात् निरर्गलाशेषकलाश्रयत्वात् ।
निरंकुशात्मोदयतश्च नाम्ना यं विष्णुचित्तं कथयन्ति सन्तः ॥ ३४ ॥

इनके हृदय में इतनी करुणा थी जिसकी सीमा नहीं कही जा सकती, जितनी भी अच्छी विद्याएं हैं ये सब जानते थे, इनका ज्ञान निरंकुश बढा हुआ था इस कारण से महात्मा लोग इन्हें विष्णुचित्त कहते हैं ॥ ३४ ॥

प्रह्लाददन्तीन्द्रविभीषणादीन् आद्यानतिक्रम्य मुकुन्दभक्तान् ।
विशेषतो यो विततान भक्तिं परस्य पुंसः पदपुण्डरीके ॥ ३५ ॥

प्रह्लाद गजेन्द्र और विभीषण आदिक जो भगवान् के पहले भक्त हुए हैं उनका भी अतिक्रमण करके इन्होंने पुरुषोत्तम भगवान् के चरण-कमलों में विशेष रूप से भक्ति की ॥ ३५ ॥

संप्रीणयिष्यन् वटधामनाथं किंवा स्वरूपानुगुणं लभेयम् ।
इत्यास्त कर्तुं तदभीष्टकृत्यं दशावतारान् विमृशन्मुरारेः ॥ ३६ ॥

वटपत्रशायी भगवान् को प्रसन्न करने के लिए ऐसा कौनसा काम होगा जिसके करने से वटपत्रशायी भगवान् प्रसन्न हो जायं, और जिसका करना हमारे स्वरूप के अनुरूप हो एवं कौनसा काम भगवान् को अभीष्ट है इस विचार से प्रेरित हो कर भगवान् के दशों अवतारों की लीला का विमर्श किया ॥ ३६ ॥

**यदाशया यो नवमेऽवतारे सद्म प्रपेदे रिपुमालिकस्य ।**
**तैरेव माल्यैस्सुमनोऽभिगम्यं सन्तोषयिष्ये वटधामनाथम् ॥ ३७ ॥**

श्रीकृष्णावतार की लीलाओं पर विचार करते करते जब वह मथुरापुरी के खेलों पर दृष्टि दौडाने लगे तो उनके मन में यह वात आयी कि यह भगवान् कृष्णावतार में माला लेने की इच्छा से वैरी कंस के माली के घर को भी चले गये, इस कारण उन भगवान् को जिनकी देवता सेवा करते हैं, उन्हीं मालाओं से प्रसन्न करूँगा ॥ ३७ ॥

**एवं सुनिश्चित्य स विष्णुचित्तः कृत्वा तदाऽऽराममथाभिरामम् ।**
**मालाभिरालोलमधुव्रताभिः आराधयामास चिरं मुरारिम् ॥ ३८ ॥**

इन्होंने इस प्रकार निश्चय करके वाग बनाने योग्य भूमि देखी उसीमें एक सुन्दर बगीचा बनाया। पीछे भौंरे जिनपर झूल रहे हैं ऐसी मनोहर मालाओं से बहुत समय तक वटपत्रशायी भगवान् की आराधना करते रहे ॥ ३८ ॥

**आसीदथोर्व्यां मथुराभिधाना पुरी पुरारातियुताऽलकेव ।**
**सर्वोत्तरत्वादपि राजराजनिवासतो वित्तबहुत्वतो या ॥ ३९ ॥**

भूलोक में एक मथुरा नाम की पुरी थी जो [1]सर्वोत्तर होने के कारण [2]राजराज का निवासस्थान होने के कारण, तथा अतुल धनसम्पत्ति होने के कारण, जिस अलकापुरी में शिव विराजते हैं उसके समान थी। क्योंकि अलकापुरी सबसे उत्तर में है तथा उसमें कुबेर विराजते हैं ॥ ३९ ॥

---

1 सबसे श्रेष्ठ, सबसे उत्तर में रहनेवाले ।

2 राजराज नाम का एक चोल राजा था और राजराज कुबेर का भी नाम है—यहां इसीसे दो अर्थ हैं ।

**निशासु सौधाग्रनिवासिनीनां वामालकानां वदनेन्दुबिम्बैः ।**
**सम्पर्कमासेदुषि यत्र चन्द्रे न रोहिणी वेत्ति पतिं स्वकीयम् ॥ ४० ॥**

जिसमें रात के समय बडे बडे ऊंचे ऊंचे महलों में रहनेवाली घुंघराले वालोंवाली सुन्दरियां के मुखरूपी चन्द्रमण्डल के साथ चन्द्रमण्डल का सम्पर्क हो जाने पर रोहणी को यह पता नहीं चलता है कि मेरा पति इनमें कौनसा है ॥ ४० ॥

**पयोमुचां यत्र परम्पराभिः समं समङ्गीकृतशृंखलानि ।**
**वीथीषु वीथीषु चरन्ति मन्दं मत्तानि दन्तावलमण्डलानि ॥ ४१ ॥**

जहां वादलों की पांतियों के साथ शृंखलाओं को स्वीकार किये हुए मत्त हाथियों की मंडलियाँ गली गली में मन्द २ विचरती हैं ॥ ४१ ॥

**प्रभाकरं बिम्बमुपैति यत्र प्रासादवातायनदृश्यमानम् ।**
**तदन्तरक्रीडनतत्पराणां मनस्विनीनां मणिदर्पणत्वम् ॥ ४२ ॥**

यहां महल के झरोखे में से चमकता हुआ सूर्य का बिम्ब, महल के भीतर खेलती हुई मानिनियों के मणियों के दर्पण जैसा मालूम होता है ॥ ४२ ॥

**यत्सौधवातायनतः प्रवृत्ता विभाति कालागुरुधूमरेखा ।**
**कारागृहावासभयेन नूनं पयोदमालेव पलायमाना ॥ ४३ ॥**

बडे बडे महलों के भारी झरोखों से निकलती हुई काली काली गुबारेदार कालागुरु के धुएं की रेखा, ऐसी शोभायमान मालूम होती है मानो मेघमाला महलों के जेलखाने से डरकर भागी जा रही हो ॥ ४३ ॥

**तस्यां प्रशस्तस्सकलैर्गुणोघैः कुमुद्वतीबन्धुकुलावतंसः ।**
**भर्ता धरण्याः प्रथमानकीर्तिः पाण्ड्येश्वरो वल्लभदेवनामा ॥ ४४ ॥**

इस पुरी में एक चन्द्रवंशी वल्लभदेव नामक राजा राज्य करते थे। इनके अच्छे अच्छे गुणों के कारण इनकी खूब प्रशंसा थी । इनकी कीर्ति दूर दूर फैल रही थी। संपूर्ण पाण्डयदेश के यही राजा थे ॥ ४४ ॥

**करारविन्दप्रथमानदानजलेन यस्य क्षितिनायकस्य ।**
**अन्यो महाम्भोनिधिराविरासीत् अपीतपूर्वः कलशीसुतेन ॥ ४५ ॥**

यह राजा इतना बडा दानी था कि करकमलों में दान के सङ्कल्प के जल से एक दूसरा ही महासमुद्र प्रकट हो गया था जिसे कि कुम्भज ऋषि अगस्त्य ने नहीं पिया था ॥ ४५ ॥

**करालया यत्करवालयष्टचा कादम्बिनीत्वं कलयांबभूवे ।**
**न चेद्यदालोकनतः कथं स्युः पलायमानाः परराजहंसाः ॥ ४६ ॥**

इसने कराल चमचमाती तलवार द्वारा मेघमाला बना डाली । यदि ऐसा नहीं तो इसके खञ्जर की धार देखते ही वैरी रूपी राजहंस या अच्छे अच्छे राजे क्यों भाग जाते ? राजहंस मेघमालाओं को देखते ही भाग जाते हैं, यह कहावत प्रसिद्ध है । इसी तरह इस राजा के खञ्जर की चमचमाहट देखते ही अच्छे अच्छे वैरी राजा भाग जाते थे ॥ ४६ ॥

**संशोधनार्थं स कदाचिदेकः पुरस्य रात्रौ विशिखाविहारी ।**
**कञ्चिद् द्विजं सुप्तमलिन्दभागे प्राबोध्य कस्त्वं किमिहेत्यवोचत् ॥४७॥**

एक दिन रात के समय नगर के समाचार जानने के लिए महाराज वल्लभदेव गुप्त वेष में नगर में घूम रहे थे । एक जगह चबूतरे पर सोता हुआ एक ब्राह्मण मिला । राजा ने उस ब्राह्मण को जगाकर पूछा कि आप कौन हैं, यहां कैसे आये ॥ ४७ ॥

**अथ द्विजस्तेन नृपेण पृष्टः स्नात्वा निवृत्तोऽस्मि सुरस्रवन्त्याम् ।**
**इत्यब्रवीत्तं च जगाद राजा त्वं ब्रूहि यत्किञ्चिदधीतमद्य ॥ ४८ ॥**

राजा के इस प्रकार पूछने पर ब्राह्मण ने उत्तर दिया कि मैं ब्राह्मण हूं, अभी गङ्गास्नान करके लौटा हूं । यह सुन राजा ने फिर उससे पूछा कि तुमने जो पढा है, उसमें से एक बात कहो ॥ ४८ ॥

**इति क्षितीशेन स विप्रवर्यः पृष्टो जगाद प्रथमानमोदः ।**
**शृणुष्व राजन् शुभशंसिनीं मे वाचं सुनासीरसमानसार ॥ ४९ ॥**

राजा के इस प्रश्न से ब्राह्मण ने समझा कि कोई ज्ञानी पुरुष है, इस कारण ब्राह्मण को वडी प्रसन्नता हुई तथा वढी हुई प्रसन्नता के साथ वह ब्राह्मण राजा से कहने लगा कि हे इन्द्र के समान पराक्रमी राजा! कल्याण-सूचक मेरी वाणी को सुनो ॥ ४९ ॥

**वर्षार्थमष्टौ प्रयतेत मासान् निशार्थमर्धं दिवसं यतेत ।**
**वार्धक्यहेतोर्वयसा नवेन परत्रहेतोरिह जन्मना च ॥ ५० ॥**

वरसात के चार मास कोई उद्योग नहीं किया जा सकता, इस लिए आठ माह प्रयत्न कर के वरसात के लिए बैठे खाने को संग्रह कर ले। रात में कोई उद्योग नहीं होता, इसलिए रात की आवश्यकता को दिन में पूरी कर ले, बुढापे में कुछ नहीं हो सकता, इस कारण बुढापे के लिए जवानी में कुछ कर ले। इसी तरह परलोक के लिए इस लोक में ही कुछ सञ्चय कर ले ॥ ५० ॥

**एतन्निशम्य क्षितिपो मनीषी दृष्टं त्वमृग्यं मम चेति मत्वा ।**
**अदृष्टयत्ने मतिमाशु कृत्वा विवेश भूयस्स्वगृहं विषण्णः ॥ ५१ ॥**

वुद्धिमान् राजा ने उस ब्राह्मण के वचन सुनकर हृदय में विचार किया कि इस लोक की आवश्यक वस्तुओं की चिन्ता करने की तो मुझे कोई आवश्यकता प्रतीत नहीं होती, पर वहां के लिए मैंने विशेष कुछ नहीं किया, सो परलोक के विषय में कुछ करना चाहिए तथा उसकी रीति मालूम करनी चाहिए। इस चिन्ता में कुछ दुःखी होकर अपने महल में प्रवेश कर गया ॥ ५१ ॥

**प्रातस्समाहूय पुरोधसं स्वं संपत्समाख्यं स जगाद राजा ।**
**तत्वाववोधात् पुरुषार्थसिद्धिः कुतो भवित्री परमा ममेति ॥ ५२ ॥**

दूसरे दिन प्रातःकाल ही नित्य कर्म से निवृत्त होकर राजा ने अपने संपत् ना मक पुरोहित को बुलाया, एवं प्रणाम आदि के पीछे निवेदन किया कि किस तत्वज्ञान से मुझे परम पुरुषार्थ की सिद्धि हो। वह तत्वज्ञान कहां से मिलेगा जिससे मोक्ष प्राप्त हो जाय, यह वताइये ॥ ५२ ॥

**तमब्रवीत्संसदि संपदाख्यः धर्मज्ञसंघाच्छ्रुतिनिश्चितार्थम् ।**
**अवाप्य तन्मार्गवशेन लभ्यम् अदृष्टमित्येव पुरोहितोऽपि ॥ ५३ ॥**

सभा में राजा के ऐसे वचन सुनकर सम्पत् नामक पुरोहित राजा से कहने लगे कि धर्म के जाननेवाले लोगों के समुदाय से श्रुतियों का निश्चित अर्थ जानकर उसी श्रुतिसिद्ध मार्ग से परम पुरुषार्थ प्राप्त हो सकता है ॥ ५३ ॥

**तथेति राजा बहुवित्तपूर्णं शुल्कं सभायां मुदितो निबध्य ।**
**इत्यब्रवीच्छुल्कमिदं महद्भिः सञ्छिद्यतां सद्गतिशङ्कया मे ॥ ५४ ॥**

पुरोहितजी के कहने को राजा ने स्वीकार किया तथा परम प्रसन्नता के साथ एक नियत धनराशि सभा में बांधकर कह दिया कि जो कोई मेरी इस शङ्का को दूर कर देगा वही इस धन को खोलकर ले जा सकेगा ॥ ५४ ॥

**ततस्तदा धन्विपुरे मुरारिः श्रीविष्णुचित्तेन वटाग्रधामा ।**
**प्रकाशयिष्यन् परमार्थजातं जगद्धिताय स्वयमेवमाह ॥ ५५ ॥**

इसके पीछे वटपत्रशायी भगवान् की यह इच्छा हुई कि परम पुरुषार्थ को विष्णुचित्त के द्वारा प्रकाशित कराऊंगा जिससे संसार का कल्याण होगा। इसी इच्छा से प्रेरित होकर विष्णुचित्त से धन्विपुरवासी वटपत्रशायी भगवान् बोले ॥ ५५ ॥

**त्वमद्य गत्वा मधुरां महीशबद्धञ्च विच्छेदय तत्र शुल्कम् ।**
**खनित्रमुद्राकिणपाणिना तद्वेदार्थसाध्यं कथमाहरेऽहम् ॥ ५६ ॥**

कि हे विष्णुचित्त! तुम मथुरा जाओ और वल्लभदेव ने जो धन बांध रखा है, उसे ले आओ। यह सुनकर विष्णुचित्त कहने लगे कि महाराज ! हाथों से कुदाल चलाते चलाते मेरे हाथों में उसके खट्टे पड गये हैं। मैं ऐसे हाथों से उस शुल्क को कैसे खोल लाऊं जो कि वेदों के अर्थों से प्राप्त होनेवाला है ॥ ५६ ॥

**इति ब्रुवन्तं तमुवाच देवः वेदार्थसारप्रतिपादकत्वम् ।**
**न त्वद्धुरस्तद्विवृणोमि यावद् गत्वा त्वमद्यैव गृहाण शुल्कम् ॥ ५७ ॥**

इस प्रकार बोलते हुए विष्णुचित्त से वटपत्रशायी भगवान् बोले कि तुमपर इसका कोई भार नहीं, वेदार्थप्रतिपादन का काम मेरा है। तुम इसी समय जाओ और उस शुल्क को ग्रहण करो ॥ ५७ ॥

**एवं नियुक्तो गुरुणादिमेन रामानुयोगेन यथाञ्जनेयः ।**
**तीर्त्वा नदीं वेगवतीमुपेत्य पुरीञ्च गोष्ठीमविशन्नृपस्य ॥ ५८ ॥**

आदिगुरु भगवान् की आज्ञा हो जाने पर इस विष्णुचित्त ने इस प्रकार वेगवती नदी को पार किया जैसे पहले भगवान् राम की आज्ञा से हनुमान्‌जी ने समुद्र को पार किया था। पीछे ये मथुरापुरी में आये और यथासमय राजा की गोष्ठी में उपस्थित हुए ॥ ५८ ॥

**तमागतं संसदि संपदाख्ये सभूपतौ सत्कृतिवन्दनाद्यैः ।**
**सन्तोषयत्यर्घ्यमुखोपचारैरध्यक्षिपन् भूपतिमीर्ष्ययाऽन्ये ॥ ५९ ॥**

जैसे कि वे सभा में आये उसी समय राजासहित राजपुरोहित ने उनका सत्कार किया, वन्दन किया, अर्घ्य आदि उपचार किये जिससे सभा के आगन्तुक को सन्तोष हो। राजपुरोहित ऐसा कर रहे थे, किन्तु इस कार्य को दूसरे लोग देखकर मारे इर्ष्या के राजा पर आक्षेप करने लगे ॥ ५९ ॥

**त्वं संपदाख्यः शरणं समेत्य वेदान्तगम्यं चरमं पुमर्थम् ।**
**प्रकाशयस्वेति जगाद सोऽपि श्रुत्यर्थजातं हृदयेऽन्वपश्यत् ॥ ६० ॥**

परन्तु सम्पत् नामक राजपुरोहित ने विष्णुचित्त को अपना एकमात्र उपाय मानकर प्रार्थना की कि वेदान्त से प्राप्त होनेवाले परम पुरुषार्थ को प्रकाशित करो। पुरोहित के यह कहते ही विष्णुचित्त ने श्रुतियों के सम्पूर्ण अर्थों को अपने हृदय में देखा ॥ ६० ॥

**तमब्रवीत्संसदि संपदाख्यः धर्मज्ञसंघाच्छ्रुतिनिश्चितार्थम् ।**
**अवाप्य तन्मार्गवशेन लभ्यम् अदृष्टमित्येव पुरोहितोऽपि ॥ ५३ ॥**

सभा में राजा के ऐसे वचन सुनकर सम्पत् नामक पुरोहित राजा से कहने लगे कि धर्म के जाननेवाले लोगों के समुदाय से श्रुतियों का निश्चित अर्थ जानकर उसी श्रुतिसिद्ध मार्ग से परम पुरुषार्थ प्राप्त हो सकता है ॥ ५३ ॥

**तथेति राजा बहुवित्तपूर्णं शुल्कं सभायां मुदितो निबध्य ।**
**इत्यब्रवीच्छुल्कमिदं महद्भिः सञ्छिद्यतां सद्गतिशङ्कया मे ॥ ५४ ॥**

पुरोहितजी के कहने को राजा ने स्वीकार किया तथा परम प्रसन्नता के साथ एक नियत धनराशि सभा में बांधकर कह दिया कि जो कोई मेरी इस शङ्का को दूर कर देगा वही इस धन को खोलकर ले जा सकेगा ॥ ५४ ॥

**ततस्तदा धन्विपुरे मुरारिः श्रीविष्णुचित्तेन वटाग्र्यधामा ।**
**प्रकाशयिष्यन् परमार्थजातं जगद्धिताय स्वयमेवमाह ॥ ५५ ॥**

इसके पीछे वटपत्रशायी भगवान् की यह इच्छा हुई कि परम पुरुषार्थ को विष्णुचित्त के द्वारा प्रकाशित कराऊंगा जिससे संसार का कल्याण होगा। इसी इच्छा से प्रेरित होकर विष्णुचित्त से धन्विपुरवासी वटपत्रशायी भगवान् बोले ॥ ५५ ॥

**त्वमद्य गत्वा मधुरां महीशबद्धञ्च विच्छेदय तत्र शुल्कम् ।**
**खनित्रमुद्राकिणपाणिना तद्वेदार्थसाध्यं कथमाहरेऽहम् ॥ ५६ ॥**

कि हे विष्णुचित्त! तुम मथुरा जाओ और वल्लभदेव ने जो धन बांध रखा है, उसे ले आओ। यह सुनकर विष्णुचित्त कहने लगे कि महाराज ! हाथों से कुदाल चलाते चलाते मेरे हाथों में उसके खट्टे पड गये हैं। मैं ऐसे हाथों से उस शुल्क को कैसे खोल लाऊं जो कि वेदों के अर्थों से प्राप्त होनेवाला है ॥ ५६ ॥

इति ब्रुवन्तं तमुवाच देवः वेदार्थसारप्रतिपादकत्वम् ।
न त्वङ्करस्तद्विवृणोमि यावद् गत्वा त्वमद्यैव गृहाण शुल्कम् ।। ५७ ।।

इस प्रकार बोलते हुए विष्णुचित्त से वटपत्रशायी भगवान् बोले कि तुमपर इसका कोई भार नहीं, वेदार्थप्रतिपादन का काम मेरा है। तुम इसी समय जाओ और उस शुल्क को ग्रहण करो ।। ५७ ।।

एवं नियुक्तो गुरुणादिमेन रामानुयोगेन यथाञ्जनेयः ।
तीर्त्वा नदीं वेगवतीमुपेत्य पुरीञ्च गोष्ठीन्नविशन्नृपस्य ।। ५८ ।।

आदिगुरु भगवान् की आज्ञा हो जाने पर इस विष्णुचित्त ने इस प्रकार वेगवती नदी को पार किया जैसे पहले भगवान् राम की आज्ञा से हनुमान्‌जी ने समुद्र को पार किया था। पीछे ये मथुरापुरी में आये और यथासमय राजा की गोष्ठी में उपस्थित हुए ।। ५८ ।।

तमागतं संसदि संपदाख्ये सभूपतौ सत्कृतिवन्दनाद्यैः ।
सन्तोषयत्यर्घ्यमुखोपचारैरध्यक्षिपन् भूपतिमीर्ष्ययाऽन्ये ।। ५९ ।।

जैसे कि वे सभा में आये उसी समय राजासहित राजपुरोहित ने उनका सत्कार किया, वन्दन किया, अर्घ्य आदि उपचार किये जिससे सभा के आगन्तुक को सन्तोष हो। राजपुरोहित ऐसा कर रहे थे, किन्तु इस कार्य को दूसरे लोग देखकर मारे इर्ष्या के राजा पर आक्षेप करने लगे ।। ५९ ।।

त्वं संपदाख्यः शरणं समेत्य वेदान्तगम्यं चरमं पुमर्थम् ।
प्रकाशयस्वेति जगाद सोऽपि श्रुत्यर्थजातं हृदयेऽन्वपश्यत् ।। ६० ।।

परन्तु सम्पत् नामक राजपुरोहित ने विष्णुचित्त को अपना एकमात्र उपाय मानकर प्रार्थना की कि वेदान्त से प्राप्त होनेवाले परम पुरुषार्थ को प्रकाशित करो। पुरोहित के यह कहते ही विष्णुचित्त ने श्रुतियों के सम्पूर्ण अर्थों को अपने हृदय में देखा ।। ६० ।।

**अनुग्रहादम्बुजसम्भवस्य वल्मीकजन्मेव पुरा स तत्र ।**
**श्रीपाञ्चजन्याद् ध्रुववन्मुरारेः प्रसादतश्चालभतार्थजातम् ।। ६१ ।।**

जैसे पहले ब्रह्माजी की कृपा से वाल्मीकिजी को सब शास्त्रों का ज्ञान हो गया था, ध्रुवजी भगवान् के पाञ्चजन्य शंख से सब कुछ जान गये थे, इसी तरह ये भी भगवान् की कृपा से सर्वज्ञ हो गये ।। ६१ ।।

**निश्चिन्वति द्राङ्निगमान्तसिद्धं राज्ञःपुरोऽस्मिन् पुरुषार्थमन्त्यम् ।**
**शुल्कं तदङ्घ्रौ न्यपतज्जहार तद्विष्णुचित्तः परिपूर्णवित्तम् ।। ६२ ।।**

जिस समय विष्णुचित्तसूरि, राजा के सामने उस परम पुरुषार्थ का निश्चय कर रहे थे जो कि वेदान्त से सिद्ध है, तो उसी समय वह निर्धारित पूर्ण धनराशिवाला शुल्क उनके चरणों पर गिर पडा । उसी समय श्रीविष्णुचित्तजी सूरी ने उसे उठा लिया ।। ६२ ।।

**सविस्मयो वल्लभदेवनामा स्कन्धे समारोप्य मदावलस्य ।**
**पुरीं ससेनाविबुधोऽनुगच्छन् प्रदक्षिणं सम्यगकारयत्तम् ।। ६३ ।।**

इस लीला को देखकर वल्लभदेव को वडा आश्चर्य हुआ और हाथी के हौदे पर श्रीविष्णुचित्तसूरि को बिठाकर उनके पीछे आप चलने लगा; सेना और विद्वान् सब इसके साथ थे । राजा नें इनको जुलूस के साथ अपने नगर में अच्छी तरह घुमाया ।। ६३ ।।

**तदुत्सवालोकनकौतुकेन तत्राविरासीत् पुरतो मुरारिः ।**
**लक्ष्म्याऽधिरूढो गरुडं परीतः पद्मासनाद्यैस्त्रिदशैर्नभोन्ते ।। ६४ ।।**

भक्तवत्सल भगवान् अपने भक्त के उत्सव को देखने के कुतूहल से जुलूस के सामने प्रकट हो गये । लक्ष्मी आपके साथ थीं, गरुड पर विराजमान थे, आपके साथ साथ ब्रह्मादिक देवता भी आकाश में अपने अपने विमानों पर विराजमान होकर उत्सव को निहार रहे थे ।। ६४ ।।

**पुत्रं यथा ब्राह्मरथाधिरूढं द्रष्टुं जनन्या जनकोऽभ्युपैति ।**
**तथागतं शौरिमवेक्ष्य लक्ष्म्या परां मुदं प्राप स विष्णुचित्तः ।। ६५ ।।**

जैसे ब्रह्मरथ में बैठे हुए पुत्र को देखने के लिए मां के साथ पिता चला आता है, उसी तरह लक्ष्मी के साथ आये हुए भगवान् को देखकर उस विष्णुचित्त को अत्यन्त आनन्द प्राप्त हुआ ।। ६५ ।।

**अकालदेशास्पदमादिवस्तु कालाधिराज्ये कथमाप दृष्टचोः ।**
**इत्यस्य हार्दातिशयादरिष्टम् आशङ्क्य वाचा भवुकं स चक्रे ।। ६६ ।।**

जिस देश में काल की गति नहीं उस देश में रहनेवाली आदि वस्तु यहां काल के कठोर शासन में कैसे दृष्गिोचर हो गयी, कहीं ऐसा न हो कि इस दूसरे देश में इन्हें कोई अनिष्ट पहुंचे । इस प्रकार प्रगाढ प्रेम के कारण अरिष्ट की आशङ्का करके उसके निवारण के लिए अपनी वाणी से हाथी पर बैठे हुए ही मङ्गलाशासन करने लगे ।। ६६ ।।

**अनन्यलभ्योन्नतिमागतोऽपि नीचैस्स विष्णोर्ददृशे स्वभक्त्या ।**
**आस्वादनीयाः कलमा हि पक्वाः नम्रीभवेयुर्न हि कोरदूषाः ।।६७।।**

यद्यपि श्रीविष्णुचित्त ऐसी उन्नति पर पहुंच चुके थे जिसे कोई नहीं पा सकता, तो भी अपनी भक्ति से अपने को भगवान् का दास ही समझा, स्वादिष्ठ 'कलम' नामक धान जब पकने लगते हैं तब आप ही आप झुक जाते हैं । खून को खराब करनेवाले कोढदूप नामक धान कभी भी नहीं नमते ।। ६७ ।।

**सर्वज्ञ सर्वावनसर्वशक्तिभावेषु सत्स्वन्यगुणेषु विष्णोः ।**
**सौन्दर्यलावण्यमुखानि बाह्ये समीक्ष्य सम्मोहमगात्स चित्ते ।। ६८ ।।**

पुरुषोत्तम में सर्वज्ञत्व, सर्वरक्षकत्व, सर्वशक्तिमत्व आदि अनेक गुण होने पर भी उनके अङ्गों की सुन्दरता एवं उनकी चमक आदि वाह्य गुणों को देखकर ये हृदय में मोह को प्राप्त हो गये ।। ६८ ।।

**सौन्दर्यलावण्यपुरस्सराणां साम्राज्यमाशास्य हरेः स नित्यम् ।**
**तालौ गृहीत्वा करिराजघण्टे तन्मङ्गलाशासनगेयमाह ।। ६९ ।।**

भगवान् के अङ्गों की सुन्दरता और चमक आदि बाहर के गुणों के अकण्टक राज का सदा के लिए मङ्गलाशासन करके हाथी पर चढे चढे ही

दोनों हाथों में हाथी के घण्टा लेकर बजाते हुए भगवान् के मङ्गलाशासन को गाने लगे ॥ ६९ ॥

**श्रीमाल्यकारादुपलभ्य मालां चाणूरमल्लेन नियुध्य जिष्णवोः ।**
**बाह्वोश्श्रियश्शंखरथाङ्गयोश्च स मङ्गलाशासनमाशशंस ॥ ७० ॥**

जिन भुजाओं ने सुदामा माली से माला लेकर चाणूर आदि मल्लों के साथ युद्ध करके उन्हें जीत लिया ऐसा आपके इन भुजाओं का मङ्गल हो ! लक्ष्मीजी का मङ्गल हो ! आपके पाञ्चजन्य शंख का मङ्गल हो ! आपके चक्र का मङ्गल हो! भगवान् विष्णुचित्त को शङ्कित देखकर उसके भय दूर करने के लिए हाथ आदि को दिखाते थे तो यह उसीके अरिष्ट की आशङ्का करके उसीका मङ्गलाशासन करते जाते थे ॥ ७० ॥

**ततश्च भूयोऽपि स विष्णुचित्तः कृष्णावतारे विनिमग्नचित्तः ।**
**आरभ्य गोपान्वयजन्म विष्णोः अशेषलीलामनुभूतवांश्च ॥ ७१ ॥**

इसके पीछे फिर भी वे विष्णुचित्त, भगवान् कृष्ण के अवतार में निमग्न हो गये । इनका चित्त भगवान् कृष्ण के अवतार में तन्मय हो गया । उस समय वे गोपकुल में जन्म से लेकर जितनी भी बाललीलाएं तथा अन्य लीलाएं थीं, उन सबका अनुभव कर गये ॥ ७१ ॥

**अनन्तलीलानुभवातिरेकजातः प्रमोदो बहिरेत्य तस्य ।**
**प्रबन्धरूपेण जगद्धितार्थं प्रावर्तत द्रामिडवाक्स्वरूपः ॥ ७२ ॥**

जिनका अन्त नहीं है, ऐसी लीलाओं के अनुभव के वढ जाने से विष्णुचित्त का परमानन्द बाहर आकर संसार के भले के लिए द्रामिड (तमिऴ्) भाषामय प्रबन्ध के रूप में प्रवृत्त हुआ ॥ ७२ ॥

**ततो हरिस्स्वस्य निवेश्य शक्तिं अर्चाकृतौ तत्र तिरोबभूव ।**
**स विष्णुचित्तोऽपि गजेन राज्ञा सुसत्कृतः स्वां नगरीं प्रतस्थे ॥७३॥**

जिस तरह भगवान् अपने भक्त के महोत्सव को देखने आये थे वैसी ही एक मूर्ति वहीं प्रकट करके उसमें अपनी शक्ति का समावेश

करके अन्तर्धान हो गये । जिस हाथी पर बिठाकर विष्णुचित्त का शहर में जुलूस निकाला था, वह हाथी भी विष्णुचित्त की ही भेंट कर दिया तथा खूब आदर-सत्कार के साथ अपनी नगरी को चले आये ॥ ७३ ॥

**पुरीमलंकृत्य सबालवृद्धाः पौरास्तमभ्युद्ययुरात्तहर्षाः ।**
**यथोचितं तानुपकृत्य पौरान् विवेश रम्यं नगरं स मोदात् ॥ ७४ ॥**

जिस समय विष्णुचित्त के नगर-निवासियों ने राजसम्मानित विष्णुचित्त का आगमन सुना तो उसी समय नगर को सजाया । जगह-जगह तोरण बन्दनवार बांध दिये थे । इसके आगमन की प्रसन्नता हर एक के चेहरे पर चमचमा रही थी । बच्चे से लेकर बूढे तक सब इनकी अगवाही लेने पहुंचे । इन्होंने भी सबका यथोचित सत्कार किया । पीछे आनन्द के साथ अपने सुन्दर नगर में प्रवेश किया ॥ ७४ ॥

**स धाम गत्वा वटपत्रधाम्नः पादौ गतिं प्राप्य जयोपलब्धम् ।**
**शुल्केन दन्तावलमर्पयित्वा तस्मै स्वगेहं प्रविवेश हृष्टः ॥ ७५ ॥**

विष्णुचित्त वटपत्रशायी भगवान् के मन्दिर में पहुंचे, जो भी कुछ धन लाये थे तथा जिस हाथी को राजा ने दिया था यह सब भगवान् की भेंट कर दिये । पीछे प्रसन्नता के साथ अपने घर की राह ली ॥ ७५ ॥

**एवं वल्लभदेवपांड्यनृपतेर्गोष्ठ्यां प्रकाश्येन्दिरा-**
**सध्रीचः परतत्वतां भगवतस्सर्वागमार्थैक्यतः ।**
**कृत्वा विश्वहितं प्रबन्धयुगलं श्रीभट्टनाथस्सुधीः**
**वीथीपूर्णजनार्दनाय वितरन् पुष्पाण्यवर्तिष्ट सः ॥ ७६ ॥**

इस प्रकार श्रीविष्णुचित्त सूरि पाड्यदेश के राजा वल्लभदेव की सभा में लक्ष्मी के साथ विचरनेवाले विष्णु भगवान् को सम्पूर्णशास्त्रों की एकवाक्यता से परतत्व सिद्ध करके एवं संसार के कल्याण के लिए दो प्रबन्धों को रचकर 'वीथीपूर्ण' जनार्दन भगवान् के लिए पुष्पमाला पहिनाते हुए रहने लगे ॥ ७६ ॥

पञ्चमस्सर्गः समाप्तः ।

---

# षष्ठस्सर्गः

## श्री भक्तांघ्रिरेणुसूरि का वैभव

**ततो महान्छ्रीमति चोलदेशे कवेरजायास्तटसीम्नि कश्चित् ।**
**ग्रामोऽस्ति मण्डङ्गुडिनामधेयो यत्रासते सप्तशतानि विप्राः ।। १ ।।**

श्रीसम्पन्न चोलदेश में कावेरीनदी के किनारे कोई मण्डङ्गुडि नाम का बडा भारी ग्राम है। पहले उसमें सात सौ ब्राह्मण बसते थे ।। १ ।।

**ऋग्वेदिनः केचन भूसुरेन्द्राः केचिद्यजुर्वेदविदो महान्तः ।**
**अन्येऽपि सामश्रुतिपाठशौण्डास्तन्वन्ति यत्रोर्ध्वशिखानिवासम् ।। २ ।।**

उनमें कुछ पवित्र ब्राह्मण तो ऋग्वेदी, कुछ महापुरुष यजुर्वेदी, तथा और अग्रशिखी जो कि साम के मन्त्रों का पाठ करना ही अपना परम कर्तव्य समझते थे, ऐसे ब्राह्मण यहां रहते थे ।। २ ।।

**कलौ परव्योमनिवासिनं मां द्रष्टुं जनाः केऽपि न शक्नुवन्ति ।**
**इतीव मत्वा सुकृतैः प्रजानां रमासखो यत्र करोति वासम् ।। ३ ।।**

कराल कलिकाल में वैकुण्ठ के अधिपति मुझे वैकुण्ठ आकर देखने को कोई भी समर्थ नहीं हो सकते। ऐसा सोचकर प्रजाओं के सुकृतों से लक्ष्मी के साथ विचरनेवाले भगवान् यहां निवास करते हैं ।। ३ ।।

**मरुत्वदाद्या मरुतोऽनुगेहं महीसुरारब्धमखक्रियाभिः ।**
**आकारिता यत्र हविर्गृहीतुं कुर्वन्ति वास्तव्यकुटुम्बिभावम् ।। ४ ।।**

यहां के रहनेवाले ब्राह्मण अपने अपने यज्ञ में इन्द्र से लेकर सब देवताओं को अपने अपने घर बुलाते हैं। देवता भी यहां हवि लेने के लिए आते रहते हैं। प्रतिदिन आते आते यहां के घरों में रहनेवाले कुटुम्बी मनुष्यों के समान ही देवता भी यहां के निवासियों से बन गये हैं ।। ४ ।।

तत्रोदभूद्भागवताद् द्विजेन्द्रात् ज्येष्ठाख्यभे मासि च मार्गशीर्षे ।
श्रीविप्रनारायणनामधेयः मुरारिवक्षोवनमालिकांशः ॥ ५ ॥

वहां एक परम श्रेष्ठ वैष्णव ब्राह्मण से ज्येष्ठानक्षत्र में मार्गसिर के महीने में श्रीविप्रनारायण नामक भक्त उत्पन्न हुए। ये भगवान् के वक्षस्थल पर रहनेवाली वनमाला के अंश थे। ५ ॥

लक्ष्मीमुखाम्भोरुहकेलिभृङ्गैः निस्सीमकारुण्यभरोत्तरङ्गैः ।
श्रीरङ्गराजो भगवानपाङ्गैः स्थितं यमालोकत मातृगर्भे ॥ ६ ॥

श्रीरङ्गराज भगवान ने उस वालक को माता के गर्भ में रहने के समय ही अपने उन कृपाकटाक्षों से देखा जो श्रीलक्ष्मीजी के मुखारविन्द की केलि यानी खेल के भौंरे वने हुए हैं और जिसमें असीम करुणा के भाररूप तरङ्गें उठा करती हैं ॥ ६ ॥

काले यथावद् गुरुणोपनीतः समस्तविद्यार्णवपारदृश्वा ।
निरस्तसंसाररसस्स रङ्गम् अवाप्य रङ्गाधिपतिं सिषेवे ॥ ७ ॥

उपनयन के समय जैसा उस कुल के ब्राह्मण वालक का उपनयन होना चाहिये, उसी तरह गुरु ने इसका उपनयन किया, कुछ ही दिनों में यह संपूर्ण विद्यारूपी समुद्र के पार के देखनेवाले वन गये अर्थात् इन्होंने सब विद्याएं सीख लीं। पर इन्हें संसार के रस से घृणा थी, इस कारण श्रीरङ्गक्षेत्र में जाकर श्रीरङ्गनाथ भगवान् की सेवा करने लगे ॥ ७ ॥

भूत्वा स रङ्गेश्वरकिङ्करेषु गण्योऽन्तरङ्गेषु सभैक्षवृत्तिः ।
श्रीपुण्डरीकस्य विधित्सुरासीत् कृत्यं तदन्तःकरणानुकूलम् ॥ ८ ॥

कुछ दिन के वाद इनकी गणना रङ्गनाथ भगवान् के अन्तरङ्ग किङ्करों में होने लगी, यह अपना जीवननिर्वाह भिक्षावृत्ति से किया करते थे। वहां कोई पुण्डरीक नाम के महात्मा रहा करते थे। उनके हृदय के अनुकूल ही सब काम करने की इनकी इच्छा रहा करती थी ॥ ८ ॥

**चकार स श्रीमुकुटान्तरीपसाह्वे पुनः पश्चिमभागसीम्नि ।**
**उद्यानमुद्यत्तुलसीप्रियालकङ्केलिजात्यादितरूपपन्नम् ॥ ९ ॥**

पीछे इन्होंने मुकुटान्तरीप के पश्चिमी नाके पर एक परम सुन्दर बगीचा बनाया जिसमें तुलसी के पेड लगे हुए थे, चिरोंजी की महक उड रही थी, कङ्केलि किलोल कर रही थी, और चमेली आदि के फूल खिले हुए थे एवं अनेक प्रकार के अन्य वृक्षों से भी वह बगीचा सुशोभित था ॥ ९ ॥

**उद्दामसूनाप्रपदीनदामकदम्बकैस्तेन समर्प्यमाणैः ।**
**प्रायेण दामोदरनाम साक्षात् अन्वर्थतामाश्नुत रङ्गनेतुः ॥ १० ॥**

इस बाग के अच्छे अच्छे फूलों की इतनी बडी बहुतसी मालायें बनाते थे जो भगवान् रङ्गनाथ के पैरों तक पहुंच जायं। उन्हें प्रत्येक दिन जाकर भगवान् रङ्गनाथ पर चढा दिया करते थे। रङ्गनाथ भगवान् का जो दामोदर नाम है उसे ये सार्थक बना दिया करते थे। दाम माला को कहते हैं, उदर पेट का नाम है जिसके पेट पर मालाएं हों वह दामोदर कहलाता है। ये रोज ऐसी मालाएं बनाते थे जो गले से उदर पर पडती हुई पैरों तक पहुंचती थीं ॥ १० ॥

**श्रीमाल्यकैङ्कर्यपरायणेऽस्मिन् केलीमभूत्कामपि कर्तुकामः ।**
**प्रकाश्य भक्तेष्वतिवत्सलत्वम् एतं परित्रातुमनास्स रङ्गी ॥ ११ ॥**

इस प्रकार विप्रनारायण माला की सेवा में तत्पर रहा करते थे। भगवान् रङ्गनाथ की इच्छा इनके विषय में कुछ खेल करने की हुई। भक्तवत्सल रङ्गनाथ भगवान् भक्तों के विषय में अत्यन्त वत्सलता को दिखाकर इन्हें बचाने का मन रखते थे ॥ ११ ॥

**कवेरकन्योत्तरतीरदेशे वर्णज्ञदेवायतनाश्रमान्ते ।**
**दिव्याङ्गनांशाऽजनि देवदेवी रूपेण वर्णाश्रमधर्महन्त्री ॥ १२ ॥**

कावेरीनदी के उत्तरी किनारे के देश में वर्णज्ञ (उरैयूर) देव मन्दिर के आश्रम के समीप ही किसी अप्सरा के अंश से एक देवदेवी

एक सौ आठ भगवान् एक से ही रूप से अपने अपने मंचों पर बैठे हुए थे। सब ही अपनी चारों भुजाओं में शंख चक्र गदा और पद्म धारण किये हुए थे तथा सब ही सोलह वर्ष के किशोर थे, और श्याम थे। मृगनयनी गोदा इन में न पहिचान सकी कि रङ्गनाथ भगवान् कौन से हैं ॥ २० ॥

नादे पृथक्पृथगुदञ्चति माधवानाम्
नामापदानबिरुदाञ्चितकाहलीनाम् ।
श्रुत्वा तुतोष तरुणीयति या तदैव
जामातृनाथबिरुदं श्रवणामृतं सा ॥ २१ ॥

माधवों के नाम महत्व के चरित्र और यशोराशि के साथ कालियों के शब्द अलग-अलग सुनाई देने लगे किन्तु वह तरुणी जामातृनाथ (श्रीरंगनाथ) के कर्णप्रिय विरुद को सुनकर ही सन्तुष्ट हुई ॥ २१ ॥

आलोक्य तत्र हरयस्स्मरवैजयन्तीं
तस्या विलोचनरसायनमङ्गयष्टिम् ।
लोकत्रयीबहुमतात्कमलापतित्वात्
गोदापतित्वमधिकं बहुमेनिरे ते ॥ २२ ॥

उस समय गोदा का शरीर ऐसा मालूम होता था मानों कामदेव को जीत की झंडी तथा आखों की रसायन हो, ऐसी अपूर्व सौन्दर्यशालिनी गोदा को देख आगत अर्चावतारों को लक्ष्मी के पति बनने से गोदा का पति बनना अच्छा मालूम हुआ, यद्यपि कमला का पतित्व तीनों लोकों में बहुमाननीय है ॥ २२ ॥

आस्विन्नवक्त्रमधिकश्वसितानुबन्ध-
मापाण्डुगण्डमलसेक्षणमङ्गमस्याः ।
आलोक्य कुत्रचिदियं विनिमग्नचित्ते-
त्याशङ्कमानहृदयं हरिबृन्दमासीत् ॥ २३ ॥

मुंह पर स्वेद कण छाये हुए थे, श्वासों की रफतार अधिक वेग से जारी थी, गण्डस्थल धोले से पड रहे थे, आखों में आलससा दीख पडता था, एवं आलस के साथ ही देखती थी। ऐसे गोदा के शरीर को देखकर हरिमण्डल के हृदय में आशंका हुई कि इसका मन अवश्य किसी पर लगा हुआ है ॥ २३ ॥

वक्षोलसद्विमलकौस्तुभदर्पणान्त-
स्संक्रान्ततत्तनुलताप्रतिबिम्बलक्ष्यात् ।
गोदा ममैव नियतं हृदयंगमेति
गोविन्दमण्डलमनक्षरमाचचक्षे ॥ २४ ॥

वक्षस्थल पर स्वच्छ कौस्तुभमणि शोभायमान हो रही थी, जिस में गोदा के शरीर का प्रतिविम्व पड रहा था, जिसको देखने से मालूम होता था कि मानो हरिवृन्द विना ही शव्दों के यह कह रहे हों कि गोदा मेरे ही हृदय में है दूसरे के हृदय में नहीं है ॥ २४ ॥

गोदां विलोकितवतो हरिमण्डलस्य
प्रादुर्बभूवुरथ विभ्रमचेष्टितानि ।
आलोकनेन सुतराममृतांशुमूर्ते-
रम्भोनिधेरिव तरङ्गविजृम्भणानि ॥ २५ ॥

गोदा को देखते-देखते हरिमण्डल की विभ्रम चेष्टाओं का प्रादुर्भाव हुआ जैसे कि पूर्ण चांद को देख कर समुद्र में तरङ्ग उठने लगती हैं ॥२५ ॥

तत्कण्ठनालसुषुमासुहृदित्यजस्रं
कश्चित्करेण सममन्यत पाञ्चजन्यम् ।
तन्नाभिमण्डलसनाभिरितीतरोऽपि
पाणौ सकौतुकमवैक्षत चक्रराजम् ॥ २६ ॥

कोई अपने मन में यह पांचजन्य गोदा के कण्ठनालसा सुन्दर है ऐसा समझ कर झठपट हाथ से पांचजन्य का सन्मान करने लगा।

किसी दूसरे ने अपने हाथ में लगे हुए सुदर्शन चक्र को गोदा के नाभिमण्डल का बन्धु समझ कर कौतुकपूर्वक उसे आखों से देखा।

अन्योऽपि नन्दकमवैक्षत साभिलाषं
तल्लोचनाञ्चलविलासकलासखेति ।
तद्भ्रूलताविकसितप्रणयीति मोदात्
शार्ङ्गं करेण समभावयतापरोऽपि ।। २७ ।।

दूसरे भी भगवान् गोदा की आंखों के अंचल की कलाओं का मित्र यह नन्दक है यह समझ कर तृषित नेत्रों से अपनी नन्दक नाम की तलबार को देखने लगे, और किसी ने अपने धनुष को गोदा की भोंओं का मित्र समझ कर उस पर हाथ फेरना आरम्भ कर दिया ।। २७ ।।

मञ्चाधिरोहणविधौ चलितानि शश्व-
न्निन्युर्यथापुरमलङ्करणानि केचित् ।
केचित्करैरधुनुताऽञ्चलमम्बराणां
शम्पाकदम्बकविडम्बनलम्पटानाम् ।। २८ ।।

जब ये मंचों पर चढे थे उस समय गले के आभूषण इधर उधर हो गये थे ; कोई उन्हें संभाल कर पहिले की तरह करने लग गये । कुछ लोग बिजली के समुदाय को अनुकरण करनेवाले अपने वस्त्रों के अंचलों को हाथों से हिलाने लगे ।। २८ ।।

अन्ये व्यलोकिषत वक्त्रसरोजकान्ति
वक्षस्स्थकौस्तुभविलोकनकैतवेन ।
अन्ये स्वभक्तजनभाषणकेलिलक्ष्या
दातन्वत स्मरवशाद्धसितादिभावान् ।। २९ ।।

कोई बहाना करते थे हृदय पर पडे हुए कौस्तुभमणि को देखने का, पर देखते थे अपने मुखकमल की शोभा को कि मैं अच्छा लगता हूं या नहीं। कोई अपने भक्त जनों के साथ बातें करने के खेल के व्याज से काम के वश में होकर हास्यादि भाव दिखाने लगे ।।

तत्र स्वयंवरणमण्डपमञ्चमार्गे
रङ्गेशसक्तहृदया हरिबृन्दपूर्णे ।
साऽऽरामसीमनि विकस्वरवृक्षषण्डे
प्रत्यग्रजातिसुमनःप्रवणेव भृङ्गी ॥ ३० ॥

बडे-वडे वृक्षों के तरह-तरह के बहुत से फूल जिस में खिले हों, ऐसे सुन्दर उपवन की सीमा में भोंरी जैसे खिले हुए चमेली के ही फूल पर आसक्त रहती है, दूसरे पर नही, इसी तरह इस स्वयंवर में १०८ भगवान् विराजमान थे पर यह गोदा स्वयंवरमण्डप के मंचों के मार्ग में भगवान् रङ्गनाथ पर आसक्त हुई ही चल रही थी ॥ ३० ॥

आज्ञां सरश्शठजिदादिगुरुव्रजाना-
मादाय सप्रणयमालिरनुग्रहाख्या ।
अस्यै क्रमादखिलधामनिकेतनाना-
माख्यातुमारभत वैभवमच्युतानाम् ॥ ३१ ॥

गोदा की प्यारी सखी अनुग्रहा श्रीशठकोपसूरि आदि गुरुजनों की आज्ञा पाकर स्वयंवर के लिये आयी हुई गोदा के लिये भिन्न-भिन्न धामों में रहनेवाले भगवानों के वैभव को क्रमपूर्वक नम्रता के साथ बताने लगी ॥

पत्ये समस्तमरुतां प्रथमं प्रणम्य
रङ्गेन्दवे प्रियसखीं परिगृह्य पश्चात् ।
सा तत्तदच्युतसमीपमुपेत्य तेषां
वेषापदानपुरनामगुणानभाणीत् ॥ ३२ ॥

अनुग्रहा ने सब से पहिले सब देवों के अधिपति रङ्गनाथ भगवान् को प्रणाम किया, पीछे अपनी प्यारी सखी गोदा को साथ ले जिस भगवान् के पास पहुंचती थी उनका वेष, महत्वके चरित्र, रहने का स्थान, नाम और गुणावली कहने लग जाती थी ॥ ३२ ॥

पश्यारविन्दनयने पुरतश्चकास्ति
श्रीजन्मभूमिनिचुलापुरनायकोऽयम् ।
नीलारमाधरणयस्सुषुमाहृताक्ष्यो
नीलालका जहति नास्य कदापि पार्श्वम् ॥ ३३ ॥

हे कमलनयने! देख जो तेरे सामने प्रकाशमान हो रहे हैं, यह निचुलापुरनायक हैं, इसी निचुलापुर में निचुलापुर की राजकुमारी के रूप में लक्ष्मी ने अवतार लिया था। इस निचुलापुरनायक की परमशोभा नीला रमा और भूदेवी की दृष्टि को हरे रहती है, इसी कारण काले-काले घुंघराले बालोंवाली ये तीनों देवियां कभी भी इनकी बगलको नहीं छोडतीं ॥ ३३ ॥

तंजापुरीपरिबृढस्तटसक्तकाल-
धाराधरोऽयमुदधेस्तनयाऽस्य विद्युत् ।
तत्रत्य एव नृहरिर्नखराग्रभिन्न-
तञ्जाख्यदैत्यरुधिरारचिताङ्गरागः ॥ ३४ ॥

देख! तंजापुरी के स्वामी नीलमेघ भगवान् बैठे हुए हैं, समुद्र की कन्या महालक्ष्मी इनके लिये बिजली जैसी है। यह और देख! उसी पुरी में रहनेवाले नृसिंह भगवान् बैठे हुए हैं, जिन्होंने अपने नखों से तंजनामक दैत्य का विदारण किया था, जिसके रक्त का लेप इनके शरीर पर अंगराग के समान शोभा दे रहा है ॥ ३४ ।

श्रीमुष्णनामनगरे मणिमौक्तिकाख्य-
कल्लोलिनीपृषततारकितोपकण्ठे ।
आस्ते वराहवपुरत्र कटीतटोद्य-
च्छंखारिकस्सुमुखि दण्डकदैत्यहन्ता ॥ ३५ ॥

हे सुन्दरमुखवाली! दण्डकदैत्य को मारनेवाले कमर के किनारे से लगे हुए शंखचक्रवाले ये वराह भगवान् हैं। जो मणिमौक्तिक नामवाली नदी की बूदों के कारण जिसका समीपस्थल तारकित हो रहा है,

अर्थात् उसमें तारे उगे हुए जैसे जान पड रहे हैं, ऐसे उस श्रीमुष्ण नाम के नगर में विराजते हैं ॥ ३५ ॥

अस्मिन्निधेहि हरिणाक्षि कटाक्षभङ्गीं
प्रेमालयाधिपतिरेष मनोज्ञवेषः ।
पादाभिभूतभयभीतभृगोस्तपस्या-
साफल्यमब्धिसुतया भुजगेशयानः ॥ ३६ ॥

हे कमलनयने! इन पर तो दृष्टि डाल, कैसा सुन्दर वेष देख बनाये हुए प्रेमालयाधिपति भगवान् वैठें हुए हैं, ये पैरों के आघात से डरे हुए भृगुमहर्षि की तपस्या को सफल करने के लिये लक्ष्मी के साथ शेषशय्या पर शयन किये हुए हैं ॥ ३६ ॥

बाले कदम्बपुरबन्धुरयं भुजङ्गे
निद्राति योऽन्तिकजुषोर्द्रुहिणेन्दुमौल्योः ।
वक्त्रालिमौलिमुखरश्रुतिजान्हवीभ्यां
शृण्वन् द्विजश्रुतिकवेरसुतार्भटी च ॥ ३७ ॥

हे वाले! यह कदम्वपुर के स्वामी हैं और शेपशय्या पर योगनिद्रा लिया करते हैं। इनके समीप ब्रह्मा और शिव हैं। ब्रह्मा के चारों मुखों से वेदपाठ तथा शिव के शिर में रहनेवाली गंगा के शब्द के साथ ब्राह्मणों के वेदपाठ और कावेरी की गडगडाहट को भी सुनते हुए सो रहे हैं ॥ ३७ ॥

वीक्षस्व सुन्दरि पुरो विशदाद्रिनाथं
यः पुण्डरीकनयनो निजवल्लभायाः ।
आज्ञाविधेयमरविन्दविलोचनायाः
चक्रे जनौघममलं सममात्मना च ॥ ३८ ॥

हे सुन्दरि! सामने देख, ये श्वेताद्रिनाथ भगवान् बैठें हुए हैं। इस पुण्डरीकाक्ष भगवान् ने, कमल को पखुरियों से नयनोंवाली अपनी प्यारी की आज्ञा के अनुसार कार्य किया है। इनकी प्यारी की यही आज्ञा थी कि जनसमुदाय को पवित्र कर के अपने समान वना लो ॥ ३८ ॥

श्रीपक्षिभूतनगरीशमपाङ्गयस्व
यः कातराक्षि दृढकार्मुकरामनामा ।
प्राणेश्वरीमपहृतां दशकन्धरेण
प्रत्याजहार विनिहत्य पुनस्तमाजौ ॥ ३९ ॥

श्रीपक्षिभूतनगरी के स्वामी को देख, हे घबराई हुई आंखोंवाली! इन्हें दृढकार्मुकराम कहा करते हैं, जब इन की प्राणेश्वरी सीता को रावण हर ले गया था, तब यह युद्ध में रावण को मारकर सीता को लौटा ले आये थे ॥ ३९ ॥

बालाक्षि निक्षिप पलाशवनान्तराले
श्रीनामपूरधिपतौ भगवत्यपाङ्गम् ।
योऽपूपकुम्भकुहरे करमाकलय्य
शेते श्रियोऽधिकुचकुम्भयुगं मनश्च ॥ ४० ॥

हे बालाक्षि! ढाक के वन के बीच में जो श्रीनामपुर है, उसके अधिपति भगवान् पर दृष्टिपात कर, जो अपने हाथ को पूआओं के घडे के बीच में डाल सो रहे हैं और उनका मन लक्ष्मी के दोनों कुचकलशों में लगा हुआ है ॥ ४० ॥

पश्यादनूरधिपतिं पतिमिन्दिरायाः
लोकं समस्तमभिरक्ष्यमिमाननाथम् ।
एतेन साकमधिपन्नगराजतल्पं
त्वञ्चेत्सुषुप्स्यसि गृहाण कराब्जमस्य ॥ ४१ ॥

हे सुन्दरि! लक्ष्मी के तथा आदनूर के पति आण्डलक्कुमैयन् अर्थात् अभिरक्ष्यमिमाननाथ भगवान् को देख, यदि इनके साथ शेषशय्या पर शयन करना चाहती है तो इनके करकमल पकड ले ॥ ४१ ॥

तन्वङ्गि पश्य रथमग्नपुरीधुरीणं
यो गोसहाय इति नामभृदादिगोपः ।
शार्दूलपूःपतिरपूर्वमहाब्धिनामा
गाम्भीर्यमस्य मनसो भुवि वेद को वा ॥ ४२ ॥

हे पतले शरीरवाली! सबसे पहले के रक्षक, रथमग्नपुरी के अधिपति गोसहाय भगवान् को देख। अब और देख, ये शार्दूलपुरी के अधिपति अपूर्वमहाब्धि भगवान् को देख। इस भूमण्डल पर इनके मनकी गम्भीरता को कौन जान सकता है ॥ ४२ ॥

श्रीसारभूपुरपतिं शिशुनायकाख्य-
मालोकयैनमरविन्दमनोज्ञपाणिम् ।
कृत्वा तपस्सुचिरमस्य विलोकनेन
सह्यात्मजाऽलभत जन्हुसुताधिकत्वम् ॥ ४३ ॥

श्रीसारभूपुर के अधिपति शिशुनायक भगवान् को देख, इनका हाथ कमल से कैसा शोभायमान हो रहा है, कावेरी ने बहुत काल के तप के पीछे इनके दर्शन करके गङ्गा से अधिकता पा बढी चढी हो गयी ॥ ४३ ॥

नाथं दृशा सुमुखि नन्दय मूर्द्धशंख-
नाम्नः पुरस्य नवचन्द्र इति प्रतीतम् ।
सख्या तयेति गदिता वदनारविन्दं
हस्तारविन्दमपि सा मुकुलीचकार ॥ ४४ ॥

हे सुन्दर मुखवाली! मूर्द्धशंख नामके पुर के अधिपति नवचन्द्र भगवान् को अपने दृष्टिपात से प्रसन्न कर दे। गोदा ने सखी के इतना कहने पर उसका मुखारविन्द मुकुलित हो गया और उसने हाथ जोडे ॥ ४४ ॥

आलोकयादिममतृप्तसुधाभिधानं
श्रीकुम्भघोणनगराधिपशार्ङ्गपाणिम् ।
सामोदकोमलतलाकुचकुम्भघोणं
भोगं भुजङ्गमपतेरपि योऽधिशेते ॥ ४५ ॥

श्रीकुम्भघोण नगर के अधीश्वर एवं सब से पहले के अपर्याप्तामृत भगवान् को देख, जिनका दूसरा नाम शार्ङ्गपाणि है। यह भगवान्

कोमलवल्ली नाम की महालक्ष्मी के कुचकलश के ऊपर तथा शेष के शय्या पर नित्य शयन करते हैं ॥ ४५ ॥

एतेन साकमरविन्दविलोचने त्वं
हेमाब्जिनीपरिसरोपवने रमस्व ।
इत्यालिभाषितमभूद्रुचये न तस्याः
चण्डांशुरोचिरिव चन्द्ररुचेश्चकोर्याः ॥ ४६ ॥

हे कमल के समान नयनोंवाली! इनके साथ कावेरी के उपवन में स्वच्छन्द विहार कर। पर सखी का यह कथन गोदा को अच्छा न लगा। चकोरी का तो चांद से ही प्रेम होता है यद्यपि सूर्य चांद से अधिक तेजस्वी है, पर चकोरी को चांद की ही किरण अच्छी लगती हैं, सूर्यकी नहीं चाहें ये कैसे भी थे। पर गोदा का प्रेम रङ्गराज भगवान् पर था, इन पर नहीं ॥ ४६ ॥

पश्यालि खण्डिनगरीपतिमेष हृत्वा
शापं हरस्य हरशापहराभिधोऽभूत् ।
यद्बाहवो युगपदेव रमाधरण्योः
कुर्वन्ति गण्डभुवि कुंकुमपत्ररेखाः ॥ ४७ ॥

हे आलि! खण्डिनगरी के अधिपति भगवान् को देख, यह महादेव के शाप को हरने के कारण 'हर शाप हर' नामवाले बन गये हैं। इनकी दोनों भुजाएं एक ही समय में भूदेवी और श्रीदेवी दोनों के गण्डस्थल पर कुंकुम कीं पत्र लेखा किया करते हैं ॥ ४७ ॥

एषोऽन्तरिक्षपुरबन्धुरुरोविभूषां
नारायणः कलितवान्नदराजपुत्रीम् ।
वैरोचनेर्मदमपाहृत रोमशाष्टा-
वक्रानतस्त्रिपदविक्रमलीलया यः ॥ ४८ ॥

यह अन्तरिक्षपुर के स्वामी हैं, जिन्होंने अपने हृदयका भूषण लक्ष्मी को बनाया है। इनका नाम नारायण है, इन्होंने तीन ढग रखने के

व्याज से बलि का मद चूर कर दिय था। इन्हें रोमश और अष्टावक्र ऋषि सदा प्रणाम करते रहते हैं ॥ ४८ ॥

श्रीशौरिराजमसिताक्षि विलोकयस्व
कृष्णाभिधाननगरीकृतसन्निधानम् ।
पद्मापयोधरपटीररसाङ्कमङ्गं
पुष्णाति चन्द्रकितपुष्करकान्तिमस्य ॥ ४९ ॥

हे नीले नेत्रवाली! कृष्णनगरी में रहनेवाले इस शौरिराज को भी देख, लक्ष्मी के स्तनों के चन्दन के रस से चिन्हित होनेवाला इनका शरीर आकाश में चन्द्रमा के उदित होने पर जैसी शीभा होती है वैसी शोभा पा रहा है ॥ ४९ ॥

केदारमोदवरमालि विलोकयस्व
यं व्याहरन्ति परिरम्भपुरस्य नाथम् ।
अन्वर्थनाम यदभूत्तपसां प्रभावा-
दालिङ्गितोऽयमिति कन्यकयाऽम्बुराशेः ॥ ५० ॥

हे सखि! 'केदारमोदवर' भगवान् को देख, इन्हें भक्तजन परिरम्भ पुर का अधिपति कहा करते हैं। इनका यह नाम, तप के प्रभाव से समुद्र की कन्या लक्ष्मी ने इनका आलिङ्गन कर लिया है— इसलिये सार्थक हो गया है ॥ ५० ॥

श्रीनागपट्टणपतिं कमलासहायम्
ऊरीकुरुष्व सखि सुन्दरनामधेयम् ।
लोलोर्मिहस्तधृतरत्नमिषाद्वराय
पुष्णाति यौतकमुपान्तगतोऽब्धिरस्मै ॥ ५१ ॥

श्रीनागपट्टण के अधिपति सुन्दरनामवाले कमलासहाय भगवान् को स्वीकार कर ले, जिन्हें पास में रहनेवाला समुद्र अपनी चञ्चल तरङ्गरूप हाथों में रत्न लिये हुए मानो वरराज को दायज दे रहा है ॥ ५१ ॥

पश्यालि गन्धपुरबन्धुमयं विहारं
तीरे करोति मणिमौक्तिकदीर्घिकायाः ।
मेधाविनो मुनिवरस्य च पङ्कजायाः
पूर्णः पुराऽऽविरभवत्तपसां बलैर्यः ॥ ५२ ॥

हे आलि! देख यह 'गन्धपुरनाथ' हैं, यह 'मणिमौक्तिक' नामक नदी के तट पर विहार करते हैं और इनका प्रादुर्भाव मुनिवर मेधावी और महालक्ष्मीजी के तपों के प्रभाव से पहले हुआ था ॥ ५२ ॥

नन्दीपुराम्बरपुरीपतिरेष नाथः
पद्माकुचस्फुरितकुंकुमरञ्जिताङ्गः ।
अस्मिन्निधेहि दृशमित्युदिताऽपि सख्या
सा वीक्ष्य केवलमुपागमदन्यमञ्चम् ॥ ५३ ॥

यह "नन्दिपुर अम्बरपुरीनाथ" हैं। इनका शरीर लक्ष्मी के स्तनों पर लगे हुए कुंकुम से रंगा हुआ है, इन पर दृष्टि पात कर। सखी के यह कहने पर भी केवल देख कर दूसरे मंच की ओर आगे बढ गयी॥

इन्दीवराक्षि विभुरिन्दुपुरेश्वरोऽयं
सच्छीलवल्लभसुतश्शशिभागधेयम् ।
एतं वृणीष्व कथिताऽपि वयस्ययेत्थं
सा तं मुमोच मनसो हि रुचिस्स्वतन्त्रा ॥ ५४ ॥

हे इन्दीवरनयने! यह इन्दुपुर के अधिपति हैं। इनका नाम सच्छीलवल्लभसुत और चन्द्र को प्रत्यक्ष हुए हैं, इन्हें वर ले। सखी के ऐसा कहने पर भी गोदा दूसरे मञ्च की ओर चली गयी, क्यों कि मन की रुचि स्वतन्त्र होती है ॥ ५४ ॥

श्रीचित्रकूटपतिमिन्दिरया सनाथं
देवादिदेवमवलोकय दीर्घनेत्रे ।
आनन्दतो नटति यं जलदं सशम्पम्
आशङ्क्य तिल्लवनसीमनि नीलकण्ठः ॥ ५५ ॥

हे वडी-वडी आखोंवालो! चित्रकूट के अधिपति देवाधिदेव लक्ष्मीनाथ भगवान् को देख, जिन को देख कर तिल्लवन में रहनेवाला नीलकण्ठ (मोर) विजली से चमकते हुए नीलमेघ की शङ्का से मारे आनन्द से नाचने लगता है ॥ ५५ ॥

श्रीरामपुष्करपुरस्य धुरीणमेनं
विष्णुं विलोकय पुरो नवनीतचोरम् ।
एतं च सङ्गमपुरे कलिताधिवासं
लोकाभिरक्षणमुदूढरमानुरागम् ॥ ५६ ॥

देख! यह तेरे सामने 'श्रीरामपुष्करपुर के स्वामी विष्णु' अपने मंच पर वैठे हुए हैं इनका नाम 'नवनीतचोर' है, और इन सङ्गमपुर के नायक भगवान् को देख! यह संसार की रक्षा करनेवाले हैं तथा इनने लक्ष्मी में कितना बडा अनुराग बढा रखा है, तेरे से भी ऐसा ही प्रेम करेंगे ॥ ५६ ॥

तन्वङ्गि कृष्णपुरनाथमपाङ्गयस्व
यः पार्थसारथिरिति प्रथिताभिधानः ।
एतञ्च कृष्णमहिषीपुरभागधेयं
भक्तासुनाथमबलापरतंत्रमग्रे ॥ ५७ ॥

हे पतले से शरीरवाली! कृष्णपुर के अधिपति भगवान् को देख! यह 'पार्थसारथि' के नाम से संसार में प्रसिद्ध हो रहे हैं। और इन कृष्ण महिषीपुर के अधिनायक भगवान् को देख! इनका नाम 'भक्तासुनाथ' है, यह अपनी पत्नी के कहे अनुसार करते हैं ॥ ५७ ॥

श्रीमान् कपिस्थलधुरन्धर एष दृष्टिम्
अस्मिन् कुरुष्व करिरक्षकनाम्नि देवे ।
नाथञ्च रूप्यनगरस्य दृशा विचित्र-
कोदण्डराममुररीकुरु जानकीशम् ॥ ५८ ॥

इन कपिस्थल के स्वामी को देख, इनका नाम 'गजेंद्ररक्षक' है। इन पर दृष्टि डाल। ये रूप्यनगर के नाथ हैं, तथा जानकी के पति हैं। इनका नाम 'विचित्र कोदण्डराम' है, इन्हें स्वीकार कर ले ॥ ५८ ॥

श्रीनागनामनि पुरे दशविष्णुधाम-
वीते वसन् हरिरसौ मणिधामनाथः ।
भक्तेतरव्रजदुरापपदाब्जमेनं
पात्रीकुरु प्रणयलोलविलोकनानाम् ॥ ५९ ॥

हे सखि! दशविष्णुधामों से अलंकृत नागनाम के नगर में यह रहते हैं, इन्हें 'मणिधामनाथ' कहते हैं। इनके चरणकमलों को सिवा भक्तों के दूसरा कोई नहीं प्राप्त कर सकता। इन्हें प्रेम के चञ्चल कटाक्षों का पात्र बना लो ॥ ५९ ॥

पुष्पेषुपुङ्खपुरुषोत्तमहेमधाम-
श्रीसक्तसंसदनवाप्यनभःपुरेशान् ।
वैकुण्ठपुष्करपुरीमणिकूटपार्थ-
पूर्देवधामसितपुष्करिणीपतींश्च ॥ ६० ॥

पुष्पेषुपुंख, पुरुषोत्तम, हेमधाम, श्रीसक्तसंसद, अनवाप्यनभःपुर, वैकुण्ठ पुष्करपुरी, मणिकूट, पार्थपुरी, देवधाम, और श्वेतपुष्करिणी के पति इन भगवानों को देखो ॥ ६० ॥

नागाभिधाननगरान्तिकसन्निविष्टान्
विष्णून् विलोकय पृथग्विहिताभिधानान् ।
इत्थं तया निगदिताऽपि च सा ललंघे
तारागणान् दिवि तुषाररुचेः कलेव ॥ ६१ ॥

नागनामक नगर के निवासी उन भिन्न-भिन्न नामवाले पूर्वोक्त विष्णुभगवानों को देख, इनमें जो तुझे अच्छे लगे, उन्हीं के साथ विवाह कर ले। सखी के यह कहने पर भी गोदा इस तरह उन्हें लांघ कर आगे बढ गयी, जैसे आकाश में चंद्रमा की चांदनी तारागणों को लांघ कर चली जाती है ॥ ६१ ॥

यान्ती सकाममभिरङ्गिणमन्तरा सा
मञ्चस्थविष्णुनिवहान् सममंस्त दृष्ट्वा ।
हंसीव मानससरोऽभिमुखं चलन्ती
मार्गस्थितान्नदनदीह्लदवारिपूरान् ॥ ६२ ॥

जैसे मानससरोवर की ओर चलनेवाली हंसी जल से भरे हुए राह के नदनदीयों को छोड कर चलती वनती है, इसी तरह इच्छा सहित रङ्गनाथ की ओर जाती हुई गोदा बीच के मंचों को छोडती हुई चली जाती थी, उन पर इसका कोई ध्यान नहीं होता था ॥ ६२ ॥

मञ्जीरसिन्धुमुखरोपवनाद्रिवासी
सौम्योऽयमेष मलयध्वजभागधेयम् ।
सौन्दर्यसारनिधिना निजवर्ष्मणाऽक्ष्णो-
स्सौभाग्यमावहति सुन्दरवल्लिकायाः ॥ ६३ ॥

देख, यह नूपुरगंगानदी के शब्द से शब्दायमान वनाद्रि पर वास करनेवाले हैं, परमसौम्य हैं, यह मलयध्वज के भागधेय हैं, एवं सुन्दरता के सार के खजाने अपने शरीरद्वरा सुन्दरवल्ली की आखों को सौभाग्य दे रहे हैं ॥ ६३ ॥

एणाक्षि सुन्दरममुष्य भुजं भजेति
सख्येरितं तमवलोक्य कुतूहलेन ।
मन्दाक्षकन्दलविनम्रमुखं प्रणम्य
मन्दं ययावितरमञ्चमरालकेशी ॥ ६४ ॥

हे मृगनयनी! इनके सुन्दर हाथों को भज, इस प्रकार सखी के कहने पर कौतुक के साथ उन्हें देख कर लज्जा से कहलाये हुए विनम्रमुख के साथ प्रणाम करके, घुंघरालेवालों वाली हंसगामिनी गोदा, धीरे-धीरे दूसरे मंच को चली गयी ॥ ६४ ॥

गोष्ठीपुरीपतिरयं रमया सनाथः
नाथः फणीन्द्रमृदुलास्तरणाभिधानः ।
एषोऽपि सौम्यपुरनायकसत्यनाथः
श्रीमानुभावपि मृगाक्षि कटाक्षयस्व ॥ ६५ ॥

लक्ष्मीसहित वासकरनेवाले यह गोष्ठिपुर के स्वामी हैं 'फणीन्द्र-मृदुलास्तरण' इनका नाम है। यह भी सौम्यपुर के स्वामी 'सत्यनाथ' नामवाले हैं, हे मृगनयनी! इन दोनों को देख ले ॥ ६५ ॥

फुल्लाटवीपरिबृढं पुरुषं वृणीष्व
तत्तादृशं सुमुखि दिव्यधनुर्धराख्यम् ।
गम्भीरमेष जलधिं चरणैस्तितीर्षु-
र्दर्भासनं परममध्यशयिष्ट हृष्टः ॥ ६६ ॥

हे सुन्दर मुंहवाली! फुल्लाटवी के स्वामी, दिव्यधनुर्धर नामवाले अलौकिक पुरुष को वर ले। इन्होंने, गम्भीरसमुद्र को, चरणों से पार करने की इच्छा से, सुन्दर कुशासन पर, प्रसन्न हो कर शयन किया था ॥ ६६ ॥

सोऽयं तुषारसरसीतिलकोऽस्य रूपं
रामे विलोचनरसायनमातनुष्व ।
वीक्षस्व मोहनपुरीविभुकालमेघं
पद्मालयातरलया परिरब्धमूर्तिम् ॥ ६७ ॥

वही यह 'तुषारसरसीतिलक' हैं, हे रमे! इनके रूप को अपने नयनों का रसायन बता ले। मोहनपुरी के अधिपति 'कालमेघ' भगवान् को देख! इनके शरीर को लक्ष्मी विद्युत् बन कर आलिङ्गन कर रही हैं ॥ ६७ ॥

पांड्याभिगुप्तमथुरानगराधिनाथं
तन्वङ्गि सङ्गममनोज्ञपतिं वृणीष्व ।
यः पद्मया सह पितुस्तव गोचरस्सन्
तन्मङ्गलावहनुतिप्रसवाञ्चितोऽभूत् ॥ ६८ ॥

हे सूक्ष्मशरीरवाली! पांड्यवंश के राजाओं से सुरक्षित मथुरा नगरी के अधिनाथ सङ्गममनोज्ञपति भगवान को स्वीकार कर, जो तेरे पिता को लक्ष्मी सहित प्रत्यक्ष होकर उनसे उनके मङ्गलाशासन रूप फूलों से पूजित हुए थे ॥ ६८ ॥

श्रीधन्विनूतनपुराधिपतिं वृणीष्व
वीथीसमग्रगमनं वटधामनाथम् ।
यो बालकेलिमुदितः पितृदत्तमाल्या-
दप्यानन्द कवरोज्झितदामभिस्ते ॥ ६९ ॥

श्रीधन्विनूतनपुर के अधिपति वीथीसमग्रगमन वटपत्रशायी भगवान् को स्वीकार कर ले, जो तेरी वाललीलाओं से परमप्रसन्न रहते थे, तेरे पिता की दी हुई वनमाला की अपेक्षा तुम्हारे केशपाश में बांध कर उतरी हुई मालाओं से अत्यधिक प्रसन्न हुआ करते थे ॥ ६९ ॥

आलोकयस्व कुरुकापुरसार्वभौमं
पूर्णस्थितादिमपतिं सरसीरुहाक्षि ।
यस्त्वत्पितृव्यवकुलाभरणप्रणीत-
गाथासुधाकबलकन्दलितप्रमोदः ॥ ७० ॥

हे कमलनयनी! कुरुकापुर के चक्रवर्ती 'आदिनाथपूर्ण' भगवान् को देख, जो तेरे पिता के भाई श्रीशठकोपसूरि की वनाई हुई गाथा रूपी अमृत के आस्वादन के कारण परमप्रसन्न हो रहे हैं ॥ ७० ॥

श्रीतुल्यधन्विशुभदक्षिणमाभिधान-
वैकुण्ठदक्षिणकुलन्दैवराङ्गनानाम् ।
चिश्चापुरीवरगुणप्रमदामनोज्ञ-
कर्णजपाह्वयपुरामधिपाः पुरोऽमी ॥ ७१ ॥

तुल्यधन्विशुभ, दक्षिणमाभिधान, वैकुण्ठ, दक्षिणकुलन्दै, वराङ्गना, चिश्चापुरी, वरगुणप्रमदा, और मनोज्ञकर्णजपा नामकी पुरियोंके अधिराज तेरे सामने उपस्थित हैं ॥ ७१ ॥

राजीवनेत्रमकरायतकर्णपाश-
चोरेन्द्रकैतवनटाह्वयदेवनाथान् ।
भूनाथमाधवनिविष्टमहानिधीशा-
नेतान्विलोकय पृथक्कुरुकन्तिकस्थान् ॥ ७२ ॥

राजीवनेत्र, मकरायतकर्णपाश, चोरेन्द्र, कैतवनट, देवनाथ, भूनाथ, माधवनिविष्ट, महानिधीश इन भगवानों को देख; ये सब कुरुकापुरीके पास रहनेवाले हैं ॥ ७२ ॥

वीक्षस्व वामनपुरीवरमालि दीर्घ-
हेमाकृतिर्द्रुहिणसप्ततिवन्दितो यः ।
साकं क्षुधासरसभैक्षसमर्पणेन
पार्श्वस्थभूतपतिशापमपाचकार ॥ ७३ ॥

हे आलि! वामनपुरी के अधिप भगवान् को देख! यह बडी हेम की आकृतिवाले हैं। इन्हें ७० ब्रह्मा वन्दना करते हैं। इन्होंने अमृत के समान मीठे भैक्ष्य को देने के साथ-साथ वगल में उपस्थित शिवके शाप को दूर कर दिया है ॥ ७३ ॥

नाभीसरोजगृहमेधिविरिञ्चभृङ्गः
श्रीमाननन्तपुरनायकपद्मनाभः ।
एष स्फुरन्मणिशिरोनिकरं फणीन्द्रं
कैलासशैलमिव कालघनोऽधिशेते ॥ ७४ ॥

देख! ये अनन्तपुरके अधिपति पद्मनाभ भगवान् हैं, इनकी नाभि में कमल है, जिसे घर मान कर निवास करनेवाले ब्रह्मा भोरें की तरह शोभायमान हुआ करते हैं। यह चमकती मणियों से प्रकाशित अनेकों शिरोंवाले शेष पर ऐसे सोते रहते हैं, जैसे कालमेघ, कैलासशैल पर सोता है ॥ ७४ ॥

आलोक्य केवलमनन्तशयं कटाक्षै-
रम्भोजकान्तिपरिपन्थिभिरायताक्षी ।
अन्यत्र साऽजिगमिषन्नियतिः प्रजानां
प्रारम्भवत्परिणतावपि चैकरूपा ॥ ७५ ॥

कमल की शोभा को परास्त करनेवाले कटाक्षों से केवल शेषशायी भगवान् को देख कर, गोदा दूसरी जगह की ओर जाने की इच्छा करने

लगी, क्यों कि प्रजाओं की नियतिस्वभाव आरम्भ की तरह अन्त में भी एकरूप ही होता है ॥ ७५ ॥

लक्ष्मीप्रकर्षपरिचारपुरेन्दिरेद्ध-
दोर्मध्यदक्षिणमरुत्तटलोकतातौ ।
श्रीमूष्णिधाम घटनर्तकमातरक्षु
ग्रामादिमध्यरुणशैलपुराल्पगोपम् ॥ ७६ ॥

लक्ष्मीप्रकर्ष परिचारपुर के वासी 'इन्दिरेद्धदोर्मध्य' नामक भगवान् को देख! इनके वक्षस्थलपर लक्ष्मी विराज रही है, तथा दक्षिणमरुत्तटस्थान के अधिपति 'लोकतात' भगवान् को भी देख! श्रीमूष्णिधाम के 'घटनर्तक' भगवान् को देख! 'मातरक्षु' ग्राम में बसनेवाले भगवान् एवं 'अरुणशैलपुर के' रहनेवाले 'अल्पगोप' भगवान् को देख! ॥ ७३ ॥

नारायणं महितनौपुरसन्निविष्टं
श्रीवल्लवाङ्पुर चिरश्रयमाणनाथम् ।
श्रीसारभृङ्गपुरपुङ्गवकेशवञ्च
निद्राणकेशवपतिं च परुष्णिहेशम् ॥ ७७ ॥

श्रेष्ठ नौपुर के वासी नारायण भगवान् को देख! श्रीवल्लवाङ्पुर के रहने वाले 'चिरश्रयमाणनाथ' को देख! श्रीसारभृङ्गपुर के प्रधान केशव भगवान् को देख! परुष्णिहा नाम के स्थान के अधिपति 'निद्राण केशवपति' भगवान् को देख! ॥ ७७ ॥

विद्वद्रदाख्यपुरनाथकटीसमाख्य-
स्थानेशतातसरिदृद्धिमदार्तिहेशान् ।
आलोक्य केरलपतीन्पृथगिन्दिरेशा-
नेतान्वृणीष्व वरमेकमहात्मनीनम् ॥ ७८ ॥

विद्वद्रदपुर के नाथ तथा कटी नाम के स्थान के अधिपति एवं 'सरिदृद्धिमदार्तिहेश' भगवान्, ये केरलदेशवासी भगवान्, अलग अलग बैठे हुए हैं, इनमें से किसी भी महत्वशाली को वर ले॥ ७८ ॥

आल्या तयेत्यभिहिता प्रणिपत्य भक्त्या
तानन्यमञ्चमभिगन्तुमना बभूव ।
भागीरथी प्रतिपयोनिधिमाव्रजन्ती
देशान्व्यतीत्य सुबहूनिव देशमन्यम् ॥ ७९ ॥

सखी के इस प्रकार कहने पर गोदा ने भक्तिभाव से उन सबको प्रणाम किया, पीछे दूसरे मंच की ओर चल दी। गङ्गा भी तो समुद्र को जाती वार रास्ते में बहुत से देशों को छोडकर दूसरे देश को जाती है—कहीं भी नहीं रुकती ॥ ७९ ॥

श्रीदेवनायकमपाङ्ग्य पङ्कजाक्षि
भ्राजिष्णुमैन्द्रनगरार्चितपारिजातम् ।
यः कौस्तुभं मणिमनीनयदिन्दिरायाः
दोर्मध्यमण्डपजुषो मणिकन्तुकत्वम् ॥ ८० ॥

इन्द्रनगर के अत्यन्तपूजित, पारिजात के समान देदीप्यमान 'देवनायक' भगवान् को देख ले। इन्होंने कौस्तुभमणि को वक्षस्थल को मण्डप वनाकर सेवन करनेवाली लक्ष्मी के खेल का मणिगेंद वना रखा है ॥ ८० ॥

तन्वङ्गि गोपपुरभूषणमेष दृष्ट्यो-
रातिथ्यमावहति दक्षिणशंखधारी ।
येन त्रिविक्रमवताऽद्य भवत्पितृव्य-
भक्तत्रयार्थमधिदेहलि संबभूवे ॥ ८१ ॥

हे पतले शरीरवाली! सामने से जो मेरे और तेरे दोनों के नेत्रों का आतिथ्य कर रहे हैं, ये गोपपुर के भूषण दक्षिणशंखधारी भगवान् हैं। तुम्हारे पिता के भाई सरोयोगी, भूतयोगी, और महदाह्वययोगी के लिये अवतरित हुए थे, जब कि उन तीनों ने वर्षा के मारे एक छोटीसी मट्टी की देहली के भीतर क्रमशः आश्रय लिया था, उन तीनों के वीच में ही ये भी उनको कृतकृत्य करने के लिये प्रकट हुए थे ॥ ८१ ॥

भूम्यैकमंघ्रिकमलं परिषस्वजेऽस्य
द्यावा परं करततिः पुनरष्टदिग्भिः ।
त्वञ्चानतांगि वपुरस्य परिष्वजस्व
संजातभूरिपुलकप्रकराभिरामम् ।। ८२ ।।

भूमि ने इनके एक चरणकमल का आलिङ्गन कर लिया है, दूसरे पादारविन्द का आलिङ्गन द्युलोक ने कर लिया है, इनके हाथों का आलिङ्गन आठों दिशाएं कर रही हैं। हे विनम्रभाववाली गोदे! नवे हुए चरणोंवाले इनके सुन्दर शरीर का तू आलिङ्गन कर। देख! तुझे देख कर जो इन्हें सात्विकभाव हुआ है, उससे उनकी पुलकावली खडी हो गयी है। इसी समय तू चाहे तो आलिङ्गन कर सकती है ।। ८२ ।।

काञ्चीपुरीपरिवृढं कलयस्व दृष्टया
वामाक्षि कञ्चन घनं वरदाभिधानम् ।
आविष्करोति विधिलोचनचातकानाम्
आनन्दभारमधिहस्तिमहीधरं यः ।। ८३ ।।

हे कटीले नयनोंवाली! काञ्चीपुरी के स्वामी वरदनामक अनिर्वचनीय मेघ को देख! जो हस्तिपर्वत पर ब्रह्मा के नेत्ररूपी पपीहा के लिये आनन्द का भार प्रकट करता है ।। ८३ ।।

अद्याप्ययं करिगिरेः पतिराङ्गिकीभि-
राभाभिरम्बुदकदम्बविडम्बिनीभिः ।
आभाति वैधसमहाहयमेधयागा
दाविष्क्रियासमयसङ्गतधूम्ययेव ।। ८४ ।।

अब भी यह हस्तिपर्वत का स्वामी मेघमालाओं को छका दनेवाली शरीर की आभा से इस प्रकार शोभायमान होता है, मानो ब्रह्मा के महा अश्वमेध से आविष्कार के समय इकट्ठा हुआ धूम समूह ही हो। भगवान् वरदराज ब्रह्मा के अश्वमेधयज्ञ के कुण्ड से प्रकट हुए थे ।। ८४ ।।

चूडामणेस्सुमनसां सुमुखि त्वमस्य
पाणिं गृहाण यदि चेत्प्रणयस्तव स्यात् ।
इत्यादरादभिहिताऽपि तमुज्जहौ सा
भावोऽनभीष्टविषयादितराभिलाषी ।। ८५ ।।

हे सुन्दरमुखवाली! यह सब देवताओं के माथे की मणि है, यदि तेरा इन में प्रेम हो तो तू इनका हाथ पकड ले। गोदा की सखी अनुग्रहा ने गोदा से यह बडे आदर से कहा था, पर गोदा उन भगवान् को छोड कर आगे बढ गयी। जिसपर भाव होता है, उसीको ग्रहण करता है, दूसरे की आवश्यकता नहीं रखता ।। ८५ ।।

अत्रैव सुन्दरि यथोक्तविधायिनाथः
यस्त्वत्पितृव्यविदुषो वचसाऽन्वयासीत् ।
आदाय भोगिशयनं पुनराप्य निद्रा-
मन्वर्थमस्य तदभूदभिधानमेतत् ।। ८६ ।।

हे सुन्दरी! यहां ही यथोक्तकारी भगवान् विराज रहे हैं, ये तेरे चाचा भार्गवीय के वचन से शेषको साथ लेकर पीछे-पीछे चल दिये एवं फिर पीछे लौट आकर जैसे भक्त भार्गवीय ने कहा, वैसे ही योगनिद्रा में सो गये। इस कारण इनका अन्वर्थ नाम यथोक्तकारी भगवान् हुआ ।। ८६ ।।

पाणिं गृहीष्यसि यदि त्वममुष्य सोऽपि
सन्तोषयिष्यति यथोक्तविधानतस्त्वाम् ।
इत्थं सखीनिगदिताऽपि न साऽन्वमंस्त
पीयूषभासि रमते किमु चक्रवाकी ।। ८७ ।।

यदि तू इनका पाणिग्रहण करेगी, तो यह भी जो तू कहेगी, उसे करके तुझे सन्तुष्ट करेंगे। अनुग्रहा के कहने पर भी गोदा ने अनुमोदन न किया। क्या चकवी कभी चांद के चांदने में रमण करती है? ।। ८७ ।।

पश्योपकाञ्चि परमेश्वरपुष्करेश-
श्रीपाटकेशशिशिरोपवनाधिनाथान् ।
पाथोनिवासपतिकामपुरीधुरीण-
ज्योत्स्नेन्दुखण्डपतिवारिदधामनाथान् ॥ ८८ ॥

हे सखी! कांची के परमेश्वर पुष्करेश, श्रीपाटकेश, शिशिरनामक बाग के अधिनाथ, पाथोनिवासपति, कामपुरीधुरीण, ज्योत्स्नेन्दुखण्डपति, वारिदधामनाथ, इन भगवानों को देखो ॥ ८८ ॥

वर्षानभोऽधिपतिचोरपतिप्रतीत-
ग्रामालयाधिपसमस्तविसृत्वरेशान् ।
आद्याष्टबाहुकमलास्थितधामनाथ-
श्रीपक्षिकुण्डपतितोयमहीध्रनाथान् ॥ ८९ ॥

१. वर्षानभोधिपति, २. चोरपति, ३. प्रतीतग्रामालयाधिप, ४. समस्त विसृत्वर के अधिप, ५. अष्टबाहु, ६. कमलास्थितधामनाथ, ७. पक्षिकुण्डपति, ८. तोय महीध्रनाथ, यह द्राविड भाषा के— १. कार्वानित्तुल्लान्, २. कल्वा, ३. ऊरहम्, ४. पेरादेन्नेञ्जिनुल्लान्, अनुवाद चार तक है। ६. से लेकर ८. तक, तिरुनिन्नवूरन् तिरुप्पुट्कुळिपति, तिरुनीर्मलै इन तीन नामों का अनुवाद है ॥ ८९ ॥

श्रीमत्स्थलेशपतिसागरमल्लनाथ-
श्रीमद्घटीश्वरलताह्लदनायकांश्च ।
एते विचित्रविभवा विविधाभिधानाः
कारुण्यपूर्णनयनाः कमलासहायाः ॥ ९० ॥

श्रीमत्स्थलेशपति, सागरमल्लनाथ, घटीश्वर, लताह्लदनायक ये अनेक तरह के विभववाले हैं, अनेकों इनके नाम हैं, इनके नयन दया से भरे हुए हैं, लक्ष्मी इनके साथ है। पहिला तिरुविडवेन्दै तथा दूसरा तिरुक्कडल्मल्लै इस द्राविड नामका अनुवाद है। घटिकाचलनाथ का श्रीमद्घटीश्वर शब्द से निर्देश किया गया है, लताहरनायक भगवान् का द्राविडनाम तिरुवेव्वुळ् है, जो हिन्दी में वीरराघव कहे जा सकते हैं ॥ ९० ॥

एतान्यदि प्रियतमानभिवाञ्छसि त्वं
वक्षस्थलैस्सममभी कमलाधिरूढैः ।
दद्युर्वपूंषि सकलान्यपि सुभ्रु तुभ्यम्
इत्यालिवाचमगणय्य गताऽन्यमञ्चम् ॥ ९१ ॥

यदि तू इन्हें अपना प्यारा बनाना चाहती है, तो ये कमला जिन वक्षस्थलों में बैठी हुई है, उन वक्षस्थलों के साथ, हे अच्छे भौंवाली! तुझे अपना सारा शरीर दे देंगे। पर गोदा सखी के इन वचनों की कुछ परवा न करके दूसरे मंच की ओर चली गयी ॥ ९१ ॥

एषोऽन्धवन्ध्यबधिरातुरकुब्जपंगु
मूकार्तिमोचनकलाकुशलो मुरारिः ।
लोकावनाय वसुधावलयावतीर्ण-
वैकुण्ठशेषगिरिभृङ्गसुरेन्द्रशाखी ॥ ९२ ॥

देख, ये भगवान् अन्धे, बन्ध्यों, बहरों, कुबडों, लूले और गूंगेके दुखों को दूर करने की कला में परमप्रवीण हैं, लोक की रक्षा के लिये भूवलय पर अवतीर्ण वैकुण्ठरूपी शेषगिरि के पवित्र कल्पवृक्ष हैं ॥ ९२ ॥

दोरन्तरालगृहमेधिपयोधिपुत्र्या
यः श्रीनिवास इति विश्रुतनामधेयः ।
रङ्गे फणीन्द्रमणिमञ्चशयं मुकुन्दं
शेषाद्रिनाथममुमाहुरभिन्नमार्याः ॥ ९३ ॥

इनके बक्षस्थल में इनकी गृहिणी, क्षीरसागर की पुत्री, लक्ष्मी रहती है। इससे यह श्रीनिवास के नाम से प्रसिद्ध हैं। देख! यह रङ्गक्षेत्र में शेष के माथे की मणियों की प्रभा में शयन करनेवाले भगवान् है, उन्हें और इन शेषाद्रिनाथ भगवान् को लोग एक ही कहते हैं ॥ ९३ ॥

वर्धिष्णुनिर्झररवे विकसत्कुमार-
वापीसरोजवनवासितवातपोते ।
श्रीवेंकटाद्रिकटके सुमनोभिनन्द्ये
रन्तुं गृहाण करमस्य विभोर्नताङ्गि ॥ ९४ ॥

जहां वढते हुए झरनों का शव्द हो रहा है, जहां कि स्वामिपुष्करिणी के खिले हुए कमलों के वन से सुगन्धि वायु का स्रोत वह रहा है, जो देवों से अभिनन्दित हो रहा है, ऐसे श्रीवेङ्कटपर्वत पर रमण करने के लिये, हे नमे हुए शरीरवाली ! इनके हाथ को पकड ले ॥ ९४ ॥

रङ्गेशयांशमपि वेंकटशैलनाथं
सा रङ्गिसक्तहृदया प्रययौ प्रणम्य ।
प्रायस्सतीक्षुरसशर्करयोरभेदे
लोकस्तृषा पिबति सम्भृतमिक्षुसारम् ॥ ९५ ॥

गोदा का हृदय भगवान् रङ्गनाथ में आसक्त था, इस कारण वेंकटेश भगवान् के रङ्गेश के अंश होने पर भी प्रणाम करके आगे चल दी। यद्यपि ईख के रस और खाढ दोनों में अभेद है, तो भी प्यास लगने पर वर्तनों में भरे हुए ईख के रस को ही लोग पीते हैं ॥ ९५ ॥

वामालके नयनमत्र विधेहि साल-
ग्रामाचलेन्द्रशिखराभरणेऽपवर्गः ।
पण्यं जनाय निरपायमनेन लक्ष्मी-
नारायणेन विदधे वसुधाविपण्याम् ॥ ९६ ॥

हे घुंघराले वालोंवाली ! यहां दृष्टिपात कर, ये सालग्राम पर्वत के शिखर के भूषण वंठे हुए हैं । इन लक्ष्मीनारायण ने दुनिया के वाजार में प्रपन्न पुरुषों के लिये अनश्वर मोक्ष की दूकान खोल रखी है ॥ ९६ ॥

इन्दीवराक्षि हृदयङ्गममिन्दिरायाः
विष्णुं विलोकय वियत्पुरिशायिनाथम् ।
आलम्बते झरवदञ्जनशैलशोभां
प्रालम्बदामकमनीयममुष्य गात्रम् ॥ ९७ ॥

हे कमलनयनी! जिसे उत्कट प्रेम के बल से लक्ष्मी ने अपने हृदय में बिठा रखा है, ऐसे वियत्पुरीशायिनाथ भगवान् को देख! लंबी-लंबी मालाओं से सुशोभित इनका शरीर झरनोंवाले अञ्जनपर्वत की शोभा पा रहा है ॥ ९७ ॥

वीक्षस्व नैमिशवने विहरन्तमालि!
विष्णुं रमाहृदयपद्मविहारिभृङ्गम् ।
धर्मं सनातनमुपादिशदादिमो यः
सूताननाद्वरतपस्विगणाय यत्र ॥ ९८ ॥

हे सखि! नैमिशवन में विचरनेवाले भगवान् को देख! यह लक्ष्मी के हृदयकमल पर विहार करनेवाले भौंरे हैं। इन आदि पुरुष ने सूतजी के मुख से श्रेष्ठ तपस्वियों के समूह को सनातनधर्म का उपदेश दिलाया था ।

तन्वङ्गि! जह्नुतनयातटखण्डधाम्नि
दृष्टिं क्षिपात्र पुरुषोत्तमपुण्यधाम्नि ।
नाथे समस्तजगतां निरपायभूम्नि
नानाचिरन्तनवचश्शिखरैकसीम्नि ॥ ९९ ॥

हे कृशांगी! गङ्गाजी के तटवर्ती खंडनामक पुण्यक्षेत्र में रहनेवाले भगवान् जो पुरुषोत्तम, नानाविध वेदान्तवचनों के मुख्य प्रतिपाद्य है, देख ॥ ९९ ॥

इत्थं तया निगदिता सुदृगन्यभावा
नाथे चकार जगतां न दृशं रसार्द्राम् ।
किं कोकिला स्फुरति पल्लविते रसाले
हृद्येऽपि जिघ्रति मुदाऽन्यतरुप्रवालम् ॥ १०० ॥

सुनयनी गोदा का भाव दूसरी जगह था, अतः अनुग्रहा के कहने पर भी गोदा ने जगन्नाथ भगवान् में सरस दृष्टि नहीं की। क्या, कभी कोयल नई-नई कोपल निकले हुए आम के दीखते रहने पर, दूसरे वृक्ष के सुन्दर प्रवाल को भी प्रसन्नता के साथ सूंघती है? ॥ १०० ॥

सोऽयं विभुर्बदरिकाश्रमसन्निविष्टः
नारायणो नरसखस्तपसां निवासः।
सत्वाधरीकृतरजस्तमसामृषीणां
तत्वावबोधमसकृत्तनुते शुभाङ्गि ॥ १०१ ॥

वहां यह नर के साथ वदरिकाश्रमवासी नारायण भगवान् हैं, यह तपों की निवासभूमि हैं, हे पवित्रशरीरवाली! जिन्होंने अपने सत्वगुण से रज तम को हटा दिया है, एसे ऋषियों को यह वहां वारंवार तत्वज्ञान देते रहते हैं ॥ १०१ ॥

देवेतरान्यजनसङ्गमदुस्सहान्त-
पञ्चास्यपञ्चशरपर्वतनायकोऽयम्।
हन्ता हिरण्यकशिपोरपहाय कोप-
मानन्दसिन्धुरधितिष्ठति योगमुद्राम् ॥ १०२ ॥

देख, यह देवों को छोड कर दूसरे जनों के सङ्गम को न सह सकनेवाले नरसिंग भगवान् हैं, और अहोबिल पर्वत के स्वामी हैं। इन्होंने हिरण्यकशिपु को मारा है। आनन्द के समुद्र ये क्रोध छोड कर योगमुद्रा में आसीन हैं ॥ १०२ ॥

नालीकदीर्घनयने! नरसिंहमूर्ति
श्रीप्रीतिपूःपतिममुं कलयस्व कान्तम्।
क्ष्वेलारवप्रसरणक्षुभितावरोधं
नाकौकसां रिपुमभिन्त नखायुधैर्यः ॥ १०३ ॥

हे कमल के दलों के से बडे-वडे नयनोंवाली गोदा! इन श्रीप्रीतिपुरी के अधिपति नरसिंहमूर्ति भगवान् को पति वना ले, जिन्होंने अपने सिंहनाद से अन्तःपुर की स्त्रियों को भयभीत करते हुए देवशत्रु हिरण्यकशिपु को अपने नखों से चीरा था ।। १०३ ।।

रामं विलोकय पुनस्तरलाक्ष्ययोध्या-
धौरेयकं दशरथार्णवपूर्णचन्द्रम् ।
आर्यां विदेहतनयामपहाय यस्य
स्त्रैणं मनो बहुतृणं गणयांबभूव ।। १०४ ।।

हे चञ्चलनयनी! अयोध्या के राजा रामको देख, यह दशरथरूपी समुद्र के पूर्णचन्द्र है, जिनका मन एक आर्या पूजनीया सीता को छोड कर अन्य स्त्रीसमुदाय को तृण के समान समझा था ।। १०४ ।।

एषोऽष्टदिव्यमहिषीभिरवाप्तकेलिः
श्रीमानुदीच्यमथुरापुरवासुदेवः ।
अङ्गीकुरुष्व जितमातुलकंसमेनं
भूयादयं नववधूपरिभोगहृष्टः ।। १०५ ।।

हे आलि! ये उत्तरदिशा के मथुरापुरके निवासी श्रीमान् वासुदेव भगवान् हैं, आठ दिव्य पटरानियों के साथ सदा खेलते रहते हैं, इन्हों ने अपने मामा कंस को जीता था । यदि इन्हें तुम स्वीकार कर ले तो यह भी नई वहू के सम्भोग से परमप्रसन्न होंगे ।। १०५ ।।

श्रीघोषबन्धुमवलोकय बालकेलि-
निर्धूतवत्सशकटार्जुनपूतनासुम् ।
कस्याश्चिदात्मसुषुमां हृदि चिन्तयन्त्याः
प्राणानसावहृत वल्लववल्लभायाः ।। १०६ ।।

हे प्यारी! श्रीघोष (गोकुल) वासी भगवान् को देख, इन्होंने वाललीला में ही वत्सासुर, शकटासुर, यमलार्जुन और पूतना के प्राण

ले लिये थे, इन्होंने अपनी परम शोभा का ध्यान करती हुई एक गोपकन्या (चिंतयन्ती) के प्राण भी हर लिये थे ॥ १०६ ॥

श्रीद्वारकापुरनिवासिनि वासुदेवे
कामं मृगाक्षि कलयस्व कटाक्षमस्मिन् ।
स्वान्तानि षोडशसहस्रवधूजनानां
क्रान्तानि येन युगपत्स्मरकेलिभङ्ग्या ॥ १०७ ॥

श्री द्वारकापुरी के निवासी इन कृष्ण पर यथेष्ट कटाक्षपात कर, जिन्होंने कामक्रीडा द्वारा एक ही समय में सोलह हजार रानियों के हृदयों को जीत लिया था ॥ १०७ ॥

पर्यङ्कितोरगपतिः प्रथमस्सुराणां
कान्ते! पुरस्स्फुरति ते कलशाब्धिनाथः ।
श्रीभूविलासहसितांकुरनिर्विशेषैः
क्षीरोदवीचिपटलैरभिषिक्तमूर्तिः ॥ १०८ ॥

हे सुन्दरि! जिसने सर्पों के राजा शेष को पर्यङ्क वना रखा है, जो देवगणों में सब से प्रथम है, वह क्षीरसागर शायी तेरे सामने वैठे हुए हैं, जिनका शरीर श्रीदेवी और भूदेवी के विलासहास के अंकुरों के समान क्षीरसमुद्र की तरङ्गों के समूह से अभिषिक्त हुआ करता है ॥

वैकुण्ठदिव्यनगराधिपतिः परोऽयं
व्यूहादिभिन्नहरिबृन्दमितोऽजनिष्ट ।
अब्धेरिवोर्मिकणबुद्बुदफेनजालं
रङ्गेश्वरोऽयमपि मौक्तिकवद्यदंशः ॥ १०९ ॥

यह जो तेरे आगे वैठे हैं, यह श्रीवैकुण्ठनामक दिव्यनगर के स्वामी परवासुदेव है, ये ही व्यूहादि भेदभिन्न भगवान् के रूपों में अवतार लेते हैं—जैसे समुद्र से वबूले फेन आदि के समूह उठते है। ये रङ्गनाथ भगवान् भी मोती के समान जिनके ही अंश हैं ॥ १०९ ॥

तत्रातिलङ्घ्य सकलानरविन्दनाभान्
श्रीरङ्गनायकमवाप मुदाऽनुरूपम् ।
उल्लङ्घ्य फुल्लकुमुदोत्पलहल्लकादीन्
हंसीव नव्यमरविन्दमरालकेशी ।। ११० ।।

सब भगवानों को छोड कर आनन्द से अपने अनुरूप श्रीरङ्गनाथ के पास गोदा पहुंची, जैसे हंसिनी खिले हुए कुमुद नीलोत्पल और हल्लकादिकों को छोड कर नये कमल के पास पहुंचती है ।। ११० ।।

सोऽयं पुरस्सुमुखि! सह्यसुतान्तरीप-
श्रीरङ्गधामपतिसौम्यवराधिराजः ।
तत्तादृशां परिणतिस्तपसां विधातुः
इक्ष्वाकुवंशधनमिष्टफलप्रदाता ।। १११ ।।

हे सुन्दरमुखवाली! तेरे सामने वही यह कावेरी के अन्तरीप पर बसे हुए श्रीरङ्गपुर का स्वामी सौम्यवराधिराज हैं, ये ब्रह्माजी के महान् तप के फल है और इक्ष्वाकुवंश के राजाओं के कुलधन एवं इष्टफल के देनेवाले हैं ।। १११ ।।

पारे सुधाकरसरः प्रणवात्मरङ्ग-
धामन्यनन्तफणिभोगपरार्ध्यमञ्चे ।
स्वापं प्रबोधमिलितं कलयन् सलीलं
योगेन भोगविभवानुभवं विधत्ते ।। ११२ ।।

चन्द्रपुष्करिणी के किनारे प्रणवात्मक रङ्गविमान के भीतर अनन्तसर्पराज के बिछाये हुए भोगरूपी श्रेष्ठ मञ्चपर योगनिद्रा लेते हुए भोगानुभव कर रहे हैं ।। ११२ ।।

वैकुण्ठतः प्रथममाविरभूदवन्यां
योऽर्चावतारमुरवैरिकदम्बकेषु ।
तारागणेषु विधुरद्रिषु रत्नसानू
रत्नेषु कौस्तुभ इवावहते प्रकाशम् ।। ११३ ।।

भगवान् के सव अर्चावतारों में यह सब से पहिले वैकुण्ठ से भूमण्डलपर अवतीर्ण हुए हैं, जैसे तारों में चांद चमकता है जैसे पर्वतों में सुमेरु अद्वितीय है, जैसे सब रत्नों में कौस्तुभ श्रेष्ठ है वैसे ही यह भी सब अर्चावतारों में श्रेष्ठ हैं ॥ ११३ ॥

कस्तूरिकाकलितपुण्ड्रमुखेन्दुचिह्नं
कल्हारदामकमनीयभुजान्तरालम् ।
कन्दर्पदर्पहररूपमुदारहासं
कान्तोपयन्त्रय करार्पणतस्त्वमेनम् ॥ ११४ ॥

इनके मुखचन्द्रपर कस्तूरी के तिलकों का चिह्न है, इनका वक्षस्थल कल्हार की माला से सुशोभित हो रहा है, इनका रूप कामदेव के गर्व को भी हरनेवाला है और इनका हास वडा ही गम्भीर है, इन्हें अपना हाथ देकर अपना प्यारा पति वना ले ॥ ११४ ॥

यं सूक्तिदामभिरुपांशु पुराऽवृणीथा
लावण्यरूपगुणरागवयोऽनुरूपम् ।
अग्रेऽधुना मुरभिदामिह पुष्पदाम्ना
तादृक्षमिन्दुमुखि रङ्गपतिं वृणीष्व ॥ ११५ ॥

जिन्हें तूने अपने सौन्दर्य रूप गुण प्रेम और वय के अनुरूप समझ कर स्तोत्ररूपी मालाओं से वरण किया था वही अव इन अर्चा भगवानों के बीच में वैठे हुए हैं। इन रङ्गनाथ को पुष्पमाला से वरण कर ले ॥ ११५ ॥

सानन्दबाष्पमकरन्दमुदग्रपक्ष्म-
किञ्जल्कमुज्वलविलोलकनीनिकालि ।
पूर्वं न्यधत्त नयनोत्पलदाम गोदा
रङ्गेश्वरे स्वकरहल्लकदाम पश्चात् ॥ ११६ ॥

सब से पहले गोदा ने अपने कटाक्षरूपी नीलकमल की माला भगवान् रङ्गराज को पहनायी इसके बाद अपने हाथों से कमलों की माला उनके गले में डाली। जैसे कमल के फूलों से रस वहता है वैसे ही आंख रूपी कमलों से आनन्द के आंसूरूपी पुष्परस बह रहे थे, दलों के समान ऊंचे उठे हुए पलक कुछ मिचे हुए थे, भ्रमरों के स्थान की पूर्ति उज्वल तथा चञ्चल आखों के काले-काले तारे कर रहे थे ॥ ११६ ॥

गीर्वाणबृन्दकृतकल्पकपुष्पवृष्टया
साकं सरःप्रभृतिसम्मदबाष्पवृष्टया ।
दृष्टया च केशवगणस्य पपात रङ्गि-
कण्ठे तदीयकरहल्लकदामयष्टिः ॥ ११७ ॥

जिस समय गोदा ने अपने करकमलों से भगवान् रङ्गराज के गले में कमल की माला डाली थी उसी समय देवताओं के समूहों ने उन पर कल्पवृक्ष के पुष्पों की वर्षा की। उसी समय सरोयोगी आदि की आखों से आनन्द के आंसुओं की वर्षा होने लगी थी और स्वयंवर में आये हुए सब भगवान् की दृष्ठि श्रीरङ्गनाथ भगवान् की ओर आकृष्ट हुई ॥ ११७ ॥

गोदार्पिताभिनवहल्लकमालयाऽस्य
वक्षःस्थलं विपुलमश्नुत रङ्गभर्तुः ।
बालांशुमत्किरणकन्दलसम्प्रदाया-
दूर्जस्वलस्य सुषुमां गगनाङ्गणस्य ॥ ११८ ॥

उदयकाल के सूर्य की किरणों के पड जाने से जो बडे सारे आकाश के आंगन की परमशोभा होती है, वही शोभा गोदा की पहिनाई हुई नई कमलमाला से इन रङ्गराज के विशाल वक्षस्थल को प्राप्त हुई ॥ ११८ ॥

तस्याः पाणिग्रहणविधये, विष्णुबृन्दानि वेधो-
मुख्या देवाः कमलजमुखांस्तान् पुरस्कृत्य भक्ताः ।
तार्क्ष्यारूढं सह तनयया विष्णुचित्तस्य जग्मुः
श्रीरङ्गेशं शठरिपुगृहप्रेप्सया राजमार्गम् ॥ ११९ ॥

गोद का पाणिग्रहण संस्कार कराने के लिये श्रीशठकोपसूरी के दिव्य सदन को पहुंचने की इच्छा से प्रेरित हो राजमार्ग से नातीवार ब्रह्मादिक देवता सब अर्चावतारों को आगे आगे करके आप पीछे चले देवताओं के पीछे-पीछे भक्तमण्डली चली जाती थी। गोदा के साथ गरुडपर बैठे हुए भगवान् भी चलते थे ॥ ११९ ॥

मुक्ताच्छत्रं फणिपतिरधाद्गन्धवाहाम्बुनाथौ
शुद्धां बालव्यजनयुगलीमुज्वले तालवृन्ते ।
चन्द्रादित्यौ हरशतमखौ तोत्रवेत्रे कलाचीं
यक्षेशोऽपि प्रथितगरुडाधिष्ठिते रङ्गराजे ॥ १२० ॥

जिस समय भगवान् रङ्गराज अपने प्रसिद्ध वाहन गरुड पर सवार हुए, उस समय शेषजी ने मुक्ताच्छत्र उनके शिरपर लगाया, वायुदेव और वरुण दोनों ने दो बालव्यजन हाथ में लिया, दो बडे-बडे उज्वल वीजना सूर्य और चन्द्रमा ने लिये; शिवके हाथ में तोत्र और इन्द्र के हाथ में वेत्र था, कुवेर के हाथ में कलाची थी ॥ १२० ॥

द्वादशस्सर्गः समाप्तः ।

---

# त्रयोदशस्सर्गः

अथ प्रतिद्वारवितर्दिभागनिविष्टजाम्बूनदपूर्णकुम्भम् ।
मन्दारपुष्पस्तबकाचिताभिर्मनोहरं वन्दनमालिकाभिः ॥ १ ॥

कुरुकापुरी के राजमार्ग के प्रत्येक द्वार के प्रत्येक चबूतरे पर सोने के सुन्दर जलपूर्ण कलश रखे थे, मन्दार के फूलों के स्तवकों से बनाये हुए वन्दनवार प्रत्येक घर में लटकाये गये थे ॥ १ ॥

प्रासादबद्धोच्छ्रितकेतुमालं प्रत्यग्रपुष्पप्रकरावकीर्णम् ।
निस्साणतूर्यानकशङ्खभेरीनिस्वाननीरन्ध्रितसौधभागम् ॥ २ ॥

बडे-बडे महलोंपर ऊंची-ऊंची ध्वजा पताकाएं बन्धी हुई हैं, खिले हुए फूलों के डेरों से मार्ग ढके हुए मालूम होते हैं, निस्सान मृदङ्ग झांझ नक्कारे, शंख और ढोलक के शब्द से बडे-बडे महल शब्दायमान हो रहे थे ॥ २ ॥

प्रसिच्यमानं हिमवारिपूरैः प्रलम्बमुक्ताकलिकानुविद्धम् ।
नानामणिश्रेणिमहःप्ररोहप्रदर्शितानेकमहेन्द्रचापम् ॥ ३ ॥

ठण्डे पानी से नगर भर में छिडकाव किया गया था, स्थान स्थानपर मोतियों के वन्दनवार बांधे गये थे, नाना प्रकार की मणियों की पांतियां लगी हुई थीं जिनकी प्रभा की प्रखर किरणें बहुत से इन्द्रधनुषों की छटा दिखा रही थी ॥ ३ ॥

रङ्गाधिराजे कुरुकापुरस्य मनोज्ञमासेदुषि राजमार्गम् ।
तदा तदालोकनलोलुपानां वामभ्रुवां कश्चन विभ्रमोऽभूत् ॥ ४ ॥

पूर्वोक्तप्रकार के सुन्दरराजमार्ग पर जिस समय रङ्गनाथ भगवान् चलने लगे उस समय उनके देखने की उत्कट इच्छा रखनेवाली कुरुका-पुरी की स्त्रियों के मनोविकार से कोई विलक्षण हावभाव उत्पन्न हुआ ॥ ४ ॥

**ताटङ्कितैकश्रवणा प्रयान्ती न्यस्ताञ्जनैकेक्षणपङ्कजैका ।**
**एकांघ्रिणाऽङ्गीकृतपादुकाऽभूदनङ्गसीमास्थितिकारिणीव ॥ ५ ॥**

कोई नारी श्रीरङ्गनाथ भगवान् के दर्शनों के लिये उतावली हो कर गडवडी मे एक ही कान में तटङ्की लगाकर, घर से दौड चली। दूसरी शीघ्रता के कारण कमल के से विशालनयनों में से एक ही में अञ्जन लगा कर दौड गयी। तथा कोई एक ही पैर में पादुका पहन कर उन्हें देखने को घर से निकल आयी, जैसे कामदेव की सीमा की स्थिति का निर्धारण कर रही हो। ये उत्सुकता की दशाएं सुन्दरियों की कामसीमा की स्थिति का कारण हो रही हैं ॥ ५ ॥

**प्रासादवातायनमारुरुक्षुः काचित्प्रविष्टं मणिभित्तिभागे ।**
**पर्याकुला स्वप्रतिबिम्बमेव समाललम्बे परिचारबुद्धया ॥ ६ ॥**

कोई महल के झरोखे पर चढकर बैठना चाहती थी पर अत्यन्त आकुलता से मणियों की भीत के एक भाग में पडे हुए अपने प्रतिविम्वको अपनी अनुचरी समझ कर चढने की सहायता लेने के विचार से पकडने लगी ॥ ६ ॥

**अन्या तदालोकनपारवश्यादात्मीयवक्त्रप्रतिबिम्बभाजि ।**
**अग्रांगुलीसङ्गतमात्मदर्शे कस्तूरिकाचित्रकमाततान ॥ ७ ॥**

एक स्त्री ने श्रीरङ्गनाथ भगवान् के दर्शनों की परवशता में कांच में पडे हुए अपने ही मुख के प्रतिविम्ब को देख कर अपनी अगली उंगली से वहीं पर कस्तूरी का टीका लगाने लगी ॥ ७ ॥

**हस्तोद्धृतालक्तकपङ्कयाऽन्या कयाऽपि सैरन्ध्रिकया पुरन्ध्री ।**
**गृहीतपादा प्रतिपाद्य तस्यै प्रायादशोकद्रुमदोहदं सा ॥ ८ ॥**

किसी सैरन्ध्रिका ने अपने एक हाथ में अलताका लेप लेकर दूसरे हाथ से किसी पुरन्ध्री के चरणों में लगाने की इच्छा से उसके पांव पकडा, किन्तु वह पुरन्ध्री भगवान् के दर्शनों की उत्सुकता में बिलकुल

बेबस हो रहीं थी। इससे उसने उस सैरन्ध्री को अशोकवृक्ष समझ कर संस्कार विशेष के वश अपने अलतालगे पांव से उसे दोहद देकर चलती बनी ॥ ८ ॥

**नितम्बबिम्बापगलद्दुकूला निर्मुक्तबन्धाकुलकेशपाशा ।**
**जगाम गोविन्दपरायणाऽन्या दुःखं विनाऽपि द्रुपदात्मजाभाम् ॥ ९ ॥**

किसीका मन भगवान् में लगा हुआ था, इस कारण वह भगवान् के दर्शन में लीन हो रही थी। कमर से धोती गिरी पडती थी, शिर के बाल खुल गये थे, द्रौपदी की जो दशा दुःख में हुई थी वही दशा इसकी दुःख के विना ही हो रही थी। एवं किसी कारण के विना यह द्रौपदी की छटा दिखा रही थी ॥ ९ ॥

**आतन्वती हंसकमंसभागे केयूरमंघ्रौ रशनाञ्च कण्ठे ।**
**मुक्ताकलापं जघने च काचिद्विभूषणव्यत्ययमाचचार ॥ १० ॥**

किसीने पैरों के पहिनने के बजने खडुये कन्ध के निकट के हाथ के हिस्से पर पहिन लिये तथा वहां का भूषण केयूर पैरों में पहिन लिया, और करधनी गले में लटका लिया, एवं गले के पहिनने का हार कमर में लटका लिया। इस प्रकार भूषण उलटे पुलटे कहीं पहिन लिये ॥ १० ॥

**विस्रस्तधम्मिल्लभराच्चलन्त्याः पुष्पावलिर्निष्पतिता धराङ्गे ।**
**कस्याश्चिदासीत्सहसा व्रजेति पुष्पेषुणा मुक्तशरच्छटेव ॥ ११ ॥**

कोई इतनी तेज चल रही थी कि शीघ्रता के मारे उसका केशपाश खुल गया, जिससे बहुत से फूल नीचे के अङ्गों यानी पांव पर गिर गये, वह फूल ऐसे मालूम हो रहे थे मानों कामदेव ने 'शीघ्र चल' ऐसा कह कर उसके पावों में पुष्पबाण का आघात किया हो ॥ ११ ॥

**अस्मै वितीर्यालकदाम गोदा प्रापेदृशं भाग्यमितीर्ष्ययेव ।**
**सौधाधिरोहश्लथकेशमुक्तमाल्यच्छलात्काऽपि हरेः पुरोऽभात् ॥ १२ ॥**

कोई अपने महल पर चढ रही थी कि शिर के केशपाश ढीले हो गये जिससे उसके शिरकी माला भगवान् रङ्ग के आगे गिर गयी, मानो जैसे अपने शिरकी माला देकर गोदा ने यह सौभाग्य प्राप्त किया था, वैसे मैं भी अपने शिरकी माला भगवान् पर चढा कर इस सौभाग्य को प्राप्त करूं, इस ईर्ष्या से यह ऐसा कर रही हो ॥ १२॥

**कस्तूरिकापुण्ड्रकलङ्कितानां सुजातमन्दस्मितचन्द्रिकाणाम् ।**
**छन्नो वधूवक्त्रसुधाकराणां गणैरभूत्सौधगवाक्षमार्गः ॥ १३ ॥**

महल के झरोखे का मार्ग तो वहुओं के मुखचन्द्रों से छिप गया था, इन मुखचन्द्रों से मन्दस्मित की चांदनी छिटकी हुई थी, यह मुखचन्द्र कस्तूरी के तिलकों से कलङ्कित हो रहा था ॥ १३ ॥

**अहासिषुस्साकमगारकृत्यैरपत्रपां रङ्गिविलोकनोत्काः ।**
**आचारलाजानकिरन्समन्तात्साकं मृगाक्ष्यः करकङ्कणेन ॥ १४ ॥**

सबके मन में रङ्गनाथ के देखने की उत्कण्ठा समायी हुई थी, इस कारण उन्होंने लाज छोड दिया था और साथ ही घर के काम करना छोड दिया, और श्रीरङ्गनाथ भगवान् के शुभागमन के अवसर पर राह में शिष्टाचारस्वरूप धान की खोई छीट रहे थे, हडवडी में उनके हाथ के कंगन भी गिर गये ॥ १४ ॥

**रङ्गेन्दुसन्दर्शननिर्निमेषदृशो न निश्चेतुमलंबभूवुः ।**
**नरास्सुरास्सौधविमानभाजः पुराङ्गनास्तत्र सुराङ्गनाश्च ॥ १५ ॥**

लोग यह निश्चय नहीं कर सके कि इन में कौन मानवी नागरियां हैं और कौन देवियां, क्यों कि भगवान् रङ्गनाथ के दर्शनों में लोगों की आखें निर्निमेष लग रही थीं ॥ १५ ॥

**त एव गोदागुरवश्शठारिपुरोगभक्ताः खलु भाग्यवन्तः ।**
**येषां त्रिलोकैकधुरन्धरोऽयं जामातृतां रङ्गपतिर्जगाम ॥ १६ ॥**

नगर की गली गली में यही चर्चा थी कि शठकोप स्वामी से लेकर जितने भी गोदा के पितृजन हैं, वे बडे भाग्यशाली हैं, जिन के जमाई तीनों लोकों का एक अद्वितीय धुरन्धर भगवान् रङ्गनाथजी महाराज आकर बने ॥ १६ ॥

**गोदैव धन्या किल कन्यकासु यामादरात्संप्रति पर्यगृह्णात् ।**
**उपेक्ष्य रङ्गेन्दुरुरोगृहिण्यां पद्मालयायां प्रणयातिरेकम् ॥ १७ ॥**

कन्याओं में गोदा ही धन्य है, जिसे इस समय भगवान् अपने वक्षस्थल में रहनेवाली कमलवासिनी महालक्ष्मी में के प्रेमातिशय की उपेक्षा करके विवाह रहे हैं ॥ १७ ॥

**अर्चावतारेषु सुरानतेषु श्रीरङ्गधौरेयक एव धन्यः ।**
**यं पाणिदामार्पणतोऽवरिष्ट गोदा समक्षं सकलामराणाम् ॥ १८ ॥**

जिन्हें देव वन्दना किया करते है ऐसे अर्चा अवतारों में भगवान् रङ्गनाथ ही धन्य हैं, जिन्हे गोदा अपने हाथ की माला पहनाकर देवताओं के सामने ही वरण किया ॥ १८ ॥

**स्वाहेव वह्नेर्गिरिजेव शम्भोः छायेव सूर्यस्य शचीव जिष्णोः ।**
**रतिर्यथा पञ्चशरस्य गोदा श्रीरङ्गिणश्श्रीरिव वल्लभाऽभूत् ॥ १९ ॥**

जैसे अग्नि की स्वाहा प्यारी है, जैसे गिरिजा शिव की प्यारी है, जैसी छाया सूर्य की और शची इन्द्र की प्यारी है, रति कामदेव की प्यारी है, वैसी ही विष्णु भगवान् की लक्ष्मी प्यारी पत्नी है। अब गोदा भी श्रीलक्ष्मी के समान रङ्गनाथ की प्यारी पत्नी हुई ॥ १९ ॥

**एवंविधाः पौरविलासिनीनां शृण्वन् कथाः श्रोत्ररसायनानि ।**
**सम्मानयंस्तांश्च कटाक्षपातैश्शठारिवेश्मान्तिकमाससाद ॥ २० ॥**

इस प्रकार नगर की विलासिनियों के कानों को प्यारी लगनेवाली बातें सुनते हुए तथा अपने कटाक्षपात से उन्हें सन्मानित करते हुए भगवान् श्रीरङ्गनाथजी शठकोप स्वामी के घर के समीप पहुंच गये ॥ २० ॥

सौधस्थिताभिः प्रति रङ्गराजं विमुक्तमिन्दीवरलोचनाभिः ।
कदम्बकं कौसुमकन्तुकानामपाकरोत्तार्क्ष्यगरुत्समीरः ॥ २१ ॥

ऊंचे ऊंचे महलों पर बैठी हुई कमलनयनियों ने रङ्गनाथ भगवान् के ऊपर फूलों की गेन्दों का समुदाय छोडा था, जिसे गरुडजी के पंखों की वायु दूर कर दिया ॥ २१ ॥

तार्क्ष्याधिरूढस्य हरेस्तदात्वे परांकुशाग्रेसरभक्तलोकः ।
कर्पूरनीराजनमङ्गलादि भक्त्या सपर्याविधिमाचचार ॥ २२ ॥

उस समय श्रीशठकोपादि भक्तलोगों ने गरुड पर चढे हुए भगवान् को कपूर से आरती की तथा भक्ति के साथ और भी पूजाएं की ॥ २२ ॥

रङ्गेन्दुरालम्ब्य करं हरस्य स्कन्धात्सुपर्णस्य तदाऽवतीर्णः ।
धात्रा कृतस्वस्त्ययनस्स भेजे शठारिणा दर्शितवर्त्म सद्म ॥ २३ ॥

भगवान् रङ्गनाथ गरुड के कन्धेपर सवार थे, जब उतरने की जगह आई तो शिव का हाथ पकड कर गरुड के कन्धे से उतर पडे । ब्रह्मा ने आपके लिये स्वस्तिवाचन किया । शठकोपस्वामी मार्ग दिखाते चले तथा ये घर के नियमित स्थान पर पहुंच गये ॥ २३ ॥

अनेकरम्भाक्रमुकाभिराममाबद्धमुक्ताफलमञ्जरीकम् ।
रङ्गेन्दुरारोपितरत्नदीपं वैवाहिकं मण्डपमाससाद ॥ २४ ॥

इसके बाद रङ्गनाथ भगवान् उस विवाह के मण्डप में पहुंचे, जो केले के वृक्षों से तथा सुपारी के गुच्छों से, मोतियों के झालरों से सुशोभित हुआ था, और रत्नों के दीपक जल रहे थे ॥ २४ ॥

**आलम्बमुक्ताकलिकाप्रभाभिः आम्रेडितक्षौमवितानशोभाम् ।**
**चतुष्कवेदिं शठजिन्निनाय सभद्रपीठां सह गोदया तम् ॥ २५ ॥**

लटकती हुई मुक्ताओं की कलियों की प्रभा से मण्डप की सफेद रेशमी चांदनी की शोभा दुगुनी हो रही थी, उसके नीचे चोरस वेदी बनी हुई थी, उस पर भद्रासन पीठ रख हुए थे, ऐसी चौक की वेदी पर शठकोप स्वामी ने गोदा और श्रीरङ्गनाथ भगवान् को बिठाया ॥ २५ ॥

**शुभे मुहूर्ते सुरमन्त्रिक्लृप्ते पुण्योदकप्रोक्षितचारुमूर्त्योः ।**
**पितामहस्सादरमाबबन्ध तयोश्शये कौतुकमाशये च ॥ २६ ॥**

बृहस्पतिजी ने जो शुभमुहूर्त विवाह के लिये निकाला था, उसी मुहूर्त में ब्रह्माजी ने पुण्योदक से इन दोनों सुन्दरमूर्तियों का प्रोक्षण किया, पीछे रङ्गनाथ भगवान् और गोदा के हाथ में विवाह का कौतुक (सूत्र) बांधा तथा दोनों के हृदय में भी कौतुक उत्पन्न हुआ ॥ २६ ॥

**स सत्कृतः पद्मभवः पुरोधाः कृशानुमादाय घृतेन हुत्वा ।**
**वधूवरौ तस्य च सन्निधाने संयोजयामास समानरागौ ॥ २७ ॥**

इस विवाह के पुरोहित ब्रह्माजी बने हुए थे, विवाहमण्डप में उपस्थित जो व्यक्ति थे, उन्होने ब्रह्माजी का खूब सत्कार किया। ब्रह्माजी ने अग्निस्थापन करके उसमें हवन किया, पीछे परस्पर में समान प्रेमवाले वरवधुओं को उस अग्नि के समीप संयुक्त कर दिया ॥ २७ ॥

**करं गृहीत्वा सुदृशः करेण रङ्गाधिपस्सातिशयं रराज ।**
**स्पृष्ट्वा यथा चण्डकरः करेण सरोरुहिण्याश्शतपत्रकोशम् ॥ २८ ॥**

जिस समय रङ्गराज ने सुनयनी गोदा का पाणिग्रहण किया, उस समय उनकी शोभा वैसी अकथनीय थी जैसी शोभा सूर्य की किरणों के शतदलवाले कमलिनी के कोश का छने पर होतो है ॥ २८ ॥

**ररराज पाणिग्रहणप्रसङ्गे तयोः करात्स्वेदपयःकणालिः ।**
**अन्योन्यरागव्यतिहारक्लृप्तेः धारेव वारां मदनेन दत्ता ॥ २९ ॥**

पाणिग्रहण के समय उन दोनों के हाथ से पसीने की बून्दों का सोता लग गया था। यह इस प्रकार शोभायमान होता था कि मानों कामदेव ने आपस के प्रेम को एक दूसरे में करने के लिये पानी की धार वहा दी है ॥ २९ ॥

**कुतूहलात्पूर्वमुदञ्चितानि पश्चात्त्रपाभारनिकुञ्चितानि ।**
**विरेजुराविष्कृतविभ्रमाणि तयोस्तदाऽन्योन्यविलोकनानि ॥ ३० ॥**

रङ्गराज और गोदा ने पहिले तो आनन्द के वश में हो कर अपनी आंखों को एक दूसरे पर डाला, पीछे स्वाभाविक लज्जा के कारण अपनी दृष्टिको संकुचित कर लिया। फिर उन आंखों में कुछ विलासचेष्टा आने लगी। इन दोंनों की देखादेखी में यह दशा हुई ॥ ३० ॥

**जायापती हव्यवहं ज्वलन्तं प्रदक्षिणं तौ बभतुश्चरन्तौ ।**
**प्रातः प्रबुद्धं परितोऽरविन्दं कृतप्रचाराविव राजहंसौ ॥ ३१ ॥**

वे दोनों पतिपत्नी जलती हुई अग्नि की प्रदक्षिणा करते हुए इस प्रकार शोभित होते थे, जैसे प्रातःकाल के खिले हुए कमल के चारों ओर घूमते हुए राजहंस शोभायमान होते हैं ॥ ३१ ॥

**धात्रा प्रयुक्ता परिणेतृपाणिस्थितेन गोदा करसंपुटेन ।**
**अमन्दमन्दाक्षविवर्तिताक्षी चकार सप्तार्चिषि लाजमोक्षम् ॥ ३२ ॥**

ब्रह्माजी ने गोदा से कहा कि वर के हाथों पर अपने हाथ रख कर अग्नि में खीलों का हवन करो, तव गोदा लज्जा के बडे भारी वेग से, आखों को बदल करके वर के हाथों पर रखे हुए हाथों से सप्तजिह्वावाली अग्नि में खीलोंका हवन करने लगी ॥ ३२ ॥

समझ कर रस्सी से उसका कुछ शिर खींच हाथ से पकड ऊपर निकालने लगे। पर रास्ता छोटा होने के कारण धड अड गया, तव उसका सिर काट कर धड नीचे गिरा दिया ॥ ४९ ॥

विनिपात्य तस्य स कवन्धमधः परिगृह्य सौगतभयेन शिरः ।
निरगात्परेतशिबिकां पिहितां तपनीयबिम्बमधिरोप्य निशि ॥ ५० ॥

उसके धड को तो नीचे पटक दिया और शिर को हाथ में ले लिया तथा वौद्धों के भय से मृतक की रथी पर मूर्ति रख कर उसे चारों ओर से छिपा कर उसके सव ओर अपने योद्धाओं को लगा कर रात में ही चल दिया ॥ ५० ॥

कतिचित्पुरो दहनपात्रधराः कतिचिच्छिरोविधृतकाष्ठभराः ।
कतिचिद्विमुक्तकचबाष्पतया शिविकामवाक्षुरपरेऽस्य भटाः ॥ ५१ ॥

कुछ तो मुर्दे को जलाने की आग का वर्तन लेकर चलने लगे, कुछ एक सिरो पर लकडी का वोझ लिये चलने लगे कुछ एक इसके वहादुर सिपाही डोली को कन्धे पर रख कर जल्दी-जल्दी चलने लगे। कुछ लोग सिर के वाल विखेर कर आंसू वहाते हुए जाने लगे। यह सव काम इसलिये किया कि कोई पहिचान न सके कि वौद्धप्रतिमा है या मुर्दा है ॥ ५१ ॥

पुर एव वासरमणेरुदयात्प्रतिपद्य कृष्णनगरीं परजित् ।
अधिवप्रपङ्कमखनत्प्रतिमां वृषलस्य कस्यचिदुदीर्णभयः ॥ ५२ ॥

परकाल सूर्य उदय होने से पहिले ही कृष्णनगरी पहुंच गये और डर के मारे वहां के किसी किसान के खेत की गोली मेंड की कींच में प्रतिमा को छिपा दिया ॥ ५२ ॥

उदिते रवौ कृषिचिकीर्षुरसौ परजित्कृषीवलमिति न्यरुधत् ।
मम वप्रमेतदिह माद्य कृथाः कृषिमस्ति चोलनृपतेश्शपथः ॥ ५३ ॥

सूर्य के उदय हो जाने पर उस भूमि का मालिक हल जोतने के लिए वहां आया, तब परकाल उस कृषक को यह कह कर रोकने लगे, कि यह खेत मेरा है, खबरदार तू इस पर खेती न कर, जो तू इसपर खेती करे तो तुझे चोलमहाराज की सौगन्द है ।। ५३ ।।

स निशम्य तस्य वचनं कृषकः तमजीगमत्पुरसदो विवदन् ।
अभियोगमुत्तरमवेक्ष्य तयोः निरणैष्ट सभ्यनिकुरुम्बमिति ।। ५४ ।।

कृषक परकाल के ऐसे वाक्यों को सुन कर उससे विवाद करता हुआ नगर के पंचों के पास ले आया। कृषक ने अपना अभियोग सुना दिया। परकाल ने उसका उत्तर दे दिया। दोनों तरफ की बात सुनकर पंचों ने यह निर्णय किया कि ।। ५४ ।।

लिखितक्षयाच्च निजभुक्तिकलापगमाच्च साक्षिविगमादपि च ।
यदि भूमिसत्यमधिवप्रमयं परजित्करोति भविताऽस्य मही ।। ५५ ।।

न तो तुम लोगों के पास इसका पट्टा है, एवं न यह भूमि तुम्हारे कब्जे में ही है, तथा न कोई गवाही ही है। अतएव अगर परकाल खेत पर खडे होकर शपथ करे तो यह खेत परकाल की हो सकती है ।। ५५ ।।

स तथेति सप्तमतमः पुरुषः मम वामनोऽजनि तदंघ्रिमिता ।
अहमस्मि तच्चरणगोत्रमतः धरणी ममेत्यकृत सत्यविधिम् ।। ५६ ।।

परकाल ने कहा कि मैं शपथ खाता हूं कि हमारे सप्तमपुरुष वामन थे, उन्होंने इस जमीन को अपने पैरों से नापा था, मैं उस वामन भगवान् का गोत्रवाला और चरणवाला हूं, अतएव यह भूमि मेरी है ।। ५६ ।।

वृषलेन भोक्तरि गते धरणीम् अपहाय तत्र स निनाय दिनम् ।
'परमान्नमर्चकमुखेन ददौ स परःपुमान् परजितो मुदितः ।। ५७ ।।

भूमि का पहिला स्वामी वृषल अपनी भूमि को छोड कर दूसरी जगह चला गया। परकाल ने यह दिन यहीं बिताया। वहीं प्रसन्न हुए उस नगर के निवासी परमात्मा ने पुजारी के द्वारा परकाल तथा परकाल की सेना को बढिया भोजन खिलाया ॥ ५७ ॥

**स विधाय कृष्णपुरवासिहरेः निरवद्यपद्यदशकं सरसम् ।**
**निशि निर्जगाम परिगृह्य ततः सह सैनिकेन सुगतप्रतिमाम् ॥ ५८ ॥**

परकाल ने भी कृष्णपुरवासी भगवान् की स्तुति में निर्दोष सरस दश पद्य बनाये, फिर वहां से रात में उस बौद्धप्रतिमा को लेकर सेना के साथ आगे रवाना हो गये ॥ ५८ ॥

**स मृदापगातटपथेन चलन् हरिमन्दिरेषु दिवसं निवसन् ।**
**कृततत्तदच्युतनुतिः प्रतिमां निशिनिश्युदञ्च्य सबलः प्रययौ ॥ ५९ ॥**

वह मृदापगा नदी के किनारे के मार्ग पर चलते हुए और भगवान् के मन्दिरों में दिन को टिकते हुए एवं उन उन मन्दिरों के भगवानों की स्तुति करते हुए केवल रात ही रात सेनासमेत प्रतिमा को ले कर चलने लगे ॥ ५९ ॥

**स कदाचिदध्वनि निशि प्रथितं प्रतिपद्य सङ्गमपुरं परजित् ।**
**हरये निवेद्य कृतभक्तविधिः मिलितं तदा स्वजनमित्यवदत् ॥ ६० ॥**

वह इस प्रकार रात को चलते हुए एक दिन जगत्प्रसिद्ध सङ्गम पुर पहुंचे वहां भगवान् को निवेदन करके प्रसाद पाया। बस्ती के जो लोग इकट्ठे हुए उनसे उन्होंने कहा कि ॥ ६० ॥

**सरणिप्रदर्शनकलाकुशलं धृतकार्मुकं व्यसृजतैकभटम् ।**
**इति तद्वचो निशि निशम्य जनाः बहुमेनिरे न तदमुष्य वचः ॥६१॥**

जो रास्ता दिखाने की कला में प्रवीण हो ऐसा एक धनुर्धारी हमारे साथ कर दें। पर इनके इन वचनों को रात में सुनकर उन लोगों ने ध्यान न दिया ॥ ६१ ॥

निशि तत्पुराधिपतिरस्य पुरश्चलतो हरिर्धृतधनुर्निरगात् ।
शरणागतावनविधौ महतां करुणाविधेयमधिकं हि मनः ।। ६२ ।।

पर इस पुर के अधिपति भगवान् रात में इनके आगे आगे धनुष लेकर चलने लगे क्योंकि शरणागत के रक्षण की विधि में महापुरुषों का मन करुणा के अधिक वशीभूत होता है ।। ६२ ।।

स विलोक्य धन्विनमुवाच ततः क्वनु यासि कस्त्वमिति सोऽप्यवदत् ।
पुरपालकस्तव कृते निरगां नगरादितो भुवनरक्ष्यभिधः ।। ६३ ।।

परकाल अपने आगे आगे चलते हुए धनुर्धारी को देखकर उनसे कहने लगे कि तुम कौन हो, कहां जा रहे हो? यह सुन वह धनुर्धारी कहने लगा कि मैं इस नगर का रक्षक हूं। मुझे लोग भुवनरक्षक कहते हैं। मैं तेरे लिये इस नगर से चला हूं ।। ६३ ।।

अमुमाप्रभातमनुगम्य रवावुदिते स तत्र हरिरन्तरधात् ।
स च पालकः क्वनु जगाम भवानिति शश्वदाह्वयदवेक्ष्य दिशः ।।६४।।

जब तक सवेरा नहीं हुआ उस समय तक भगवान् धनुष लेकर आगे आगे चलते रहे। सूर्य के उदय होते ही अन्तर्धान हो गये पीछे परकाल उन्हें न देख, चारों ओर देख देखकर पुकारने लगे कि तुम कहां चले गये ।। ६४ ।।

तमगोचरं स च विचिन्त्य हरिं हृदि भक्तवत्सलतयाऽनुगतम् ।
अनवद्यपद्यदशकं व्यतनोदमृतप्रवाहसुखमस्य नुतिम् ।। ६५ ।।

चरमचक्षु से न दीखनेवाले भगवान् ही भक्तवत्सलतावश से स्वयं हमारे साथ चल रहे थे, ऐसा विचार कर उनकी स्तुति के निर्दोष दशपद्य बनाये, जिन में अमृत के प्रवाह का सुख था ।। ६५ ।।

स समेत्य रङ्गमवभिन्नतथागतबिम्बविक्रयहृतद्रविणैः ।
पृथुशालिशालमणिसालमहानसगोपुरादिविधिमारभत ।। ६६ ।।

इसके पीछे परकाल रङ्गक्षेत्र में उपस्थित हो गये। वहां सोने की वुद्धप्रतिमा के टुकडों को वेचने से जो धन प्राप्त हुआ उससे रङ्गनाथ का लम्बी चौडी धान्यशाला, मणिप्राकार, रसोईघर और गोपुर आदिक वनाना आरम्भ किया ॥ ६६ ॥

अथ धाम्नि जालकपथेन हिरण्मयबुद्धबिम्बमनवेक्ष्य मुहुः ।
विषसाद नागपुरबौद्धकुलं कमलं यथांशुमददर्शनतः ॥ ६७ ॥

यह तो हाल कहा वुद्ध प्रतिमा की चोरी और उसके लाने आदि का अव नागपट्टन के वौद्धों का हाल कहा जाता है कि नागपुर के बौद्ध लोग मन्दिर में जाली के रास्ते से सोने के वुद्ध प्रतिबिम्वको न पाकर इस प्रकार दुःखीं हुए जैसे सूर्य के न दीखने से कमल दुःखो होता है ॥ ६७ ॥

शिखराध्वना तमवगम्य हृतं शिखरस्थचोरपदविन्यसनम् ।
अवलम्ब्य पश्चिमदिशाभिमुखं भजतिस्म रङ्गमथ बौद्धजनः ॥ ६८ ॥

पदों के चिन्हों से उन्होंने समझ लिया कि शिखर के मार्ग से ही मूर्ति चोरी गयी है। इससे इसी पदचिन्ह के आधार पर खोजते हुए वौद्ध लोग पश्चिम की ओर को चल कर रङ्गपट्टन पहुँच गये ॥ ६८ ॥

अवलोक्य तत्र परकालविभुं मनसा तदेव पदविन्यसनम् ।
ध्रुवमेतदीयमिति बौद्धचयः कृतनिश्चयस्तमिति सञ्जगदे ॥ ६९ ॥

सुगतं हृतं द्रुतसुवर्णमयं वितरास्मदीयमिति पृष्टवतः ।
निजगाद सौगतगणान् गतभीः परजिद्रुषा परुषमेव वचः ॥ ७० ॥

रङ्गक्षेत्र में परकाल को देख कर बौद्धों ने मन में सोचा कि हो न हो इसीके पैरों के वे चिन्ह हैं, ऐसा निश्चय करके उन लोगों ने परकाल से कहा कि सोने की वुद्धप्रतिमा जो तुमने चुराकर ले आये हो,

वह दे दो। बौद्धों के इस कथन पर परकाल क्रोध में आकर कठोर वचन कहने लगे ॥ ६९, ७० ॥

क्वनु यूयमाः क्वनु वयं सुगतः क्वनु वेदृशं क्वनु वचो भवताम् ।
निरवग्रहग्रहकृतग्रहणाः किमु चित्तविभ्रममगाहिषत ॥ ७१ ॥

कहां तुम, कहां मैं, कहां तुम्हारा सुगत, कहां तुम्हारी ये बातें। किसी बडे भारी दुराग्रह के वशीभूत हो कर तुम विभ्रम में तो न ही पड गये हो ॥ ७१ ॥

इति तं ब्रुवाणमविशङ्कमवादिषुरुद्धतं सुगतमार्गगताः ।
जगृहे त्वयैव तपनीयतथागतबिम्बमालयशिरोध्वविदा ॥ ७२ ॥

इस प्रकार कहते हुए निःशङ्क एवं उद्धत उस परकाल से वौद्ध लोग कहने लगे कि बुद्धप्रतिमा, मन्दिर के शिखर के रास्ते को जानने वाले तूने ही ली ॥ ७२ ॥

ददृशे तदेव पदविन्यसनं सुगतस्य धामशिखरे पथि च ।
तदिदं त्वदंघ्रितलतुल्यमतः सुगतं त्वमेव शिखरादहरः ॥ ७३ ॥

क्यों कि मन्दिर के शिखर पर जो पदचिह्न देख गये, वैसे ही चिन्ह मार्ग में भी पाये गये और उन्हीं चिन्हों से मिलते जुलते तुम्हारे पांव भी हैं। इसलिये अवश्य तूने ही सोने की बुद्धप्रतिमा, शिखरकी राह से चुरायी है ॥ ७३ ॥

इति निश्चितार्थमसकृद्ब्रुवते कलिजित्स सौगतगणाय तदा ।
चरमांगुलिं कनकमारजितः प्रददीय नूनमिति पत्रमदात् ॥ ७४ ॥

इस प्रकार बौद्धलोग सत्य वात को बार-बार कहने लगे, तव परकाल ने उनसे कहा कि अगले वर्ष तुम लोग आवो, मैं तुम्हारी मूर्ति दूंगा, वह छोटी उंगली से कम भी न होगी। इस बात को कागजपर लिख कर उन्हें दे दिया ॥ ७४ ॥

**चरमांगुलिं क्वच निधाय ततः प्रतिमां महारजतमारजितः ।**
**मणिसालगोपुरपुरस्सरषट्करणादिषूपयुयुजे कलिजित् ॥ ७५ ॥**

परकाल ने सुवर्णमयी बौद्धप्रतिमा की छोटी अंगूली छिपा कर कहीं रख दी । बाकी स्वर्णमय बुद्धप्रतिमा को मणिप्राकार और गोपुर आदि छः कामों में लगा दिया ॥ ७५ ॥

**स्वधनैश्च हेमसुगतेन सुधीरसमाप्तसालमुखषट्करणः ।**
**भृतिमर्पयेयमिति शिल्पकुलैरवशिष्टकर्म निरवर्तयत ॥ ७६ ॥**

अपने धन से और सोने के बुद्ध से भी वह काम पूरा नहीं हुआ जितना कि इसने आरम्भ कर रखा था। तब कारीगरों से यह कह कर कि तुम्हारी मजूरी पीछे दूंगा, बाकी काम पूरा करा लिया ॥ ७६ ॥

**कनकापगोत्तरतटे भवतामर्धनीपतीर्थगतमेहमणौ ।**
**द्रविणं दिशेयमिति कर्मकृतः स निनाय नावमुपरोधकृतः ॥ ७७ ॥**

और कावेरी के उत्तर तटपर जो मन्दिर है वहां मैं तुमें मजूरी की रकम दूंगा। यह कह कर सब को नाव पर ले गये ॥ ७७ ॥

**अघमप्यधोक्षजकृते कलितं कुशलीयतीति च स कर्मकरान् ।**
**सुगतीन् विधित्सुरधि सह्यसुतं प्रियनाविकालिभिरपातयत ॥ ७८ ॥**

भगवान् के लिए किया गया पाप भी पुण्यरूप हो जाता है, यह सोचकर कारीगरों को नदी में सद्गति देने की इच्छा से अपने मल्लाहों के द्वारा कावेरी में डुबा दिया ॥ ७८ ॥

**स कनिष्ठकामथ निरोधकृते सुगतस्य सौगतगणाय ददौ ।**
**विनिवेद्य वृत्तमपि पत्रिकया सह तां नृपस्य पुरतो निदधे ॥ ७९ ॥**

इसके पीछे दूसरे वर्ष जब वे बौद्धलोग बुद्धमूर्ति मांगने आ गये, तब परकाल ने मूर्ति की कनिष्ठिका उङ्गली लाकर उन्हें दे दी।

इसपर वौद्धलोग झगडा करने लगे। तव परकाल ने वहां के राजा के सामने उस चिट्ठी को रखकर सब बातें समझायीं ॥ ७९ ॥

उपहूय चोलनृपतिः कुपितः परकालमालयतलेषु पुरा ।
विहितप्रतिष्ठसुरबिम्बभिदा भुवनस्य मे च न शुभेत्यवदत् ॥ ८० ॥

यह देख कर निचुलापुरी के महाराज बडे ही अप्रसन्न हुए और परकाल को बुला कर कहा कि तुमने विधि के साथ प्रतिष्ठा की गयी मूर्ति का खंडन किया है, इस कारण मेरा और राज्य का अव कल्याण नहीं होगा ॥ ८० ॥

निगमेतराध्वनिरता जनता यमतिष्ठिपत्कमपि धाम्नि सुरम् ।
दलनेन तस्य न विभेत्तुरघं न भुवो न राज्ञ इति सोऽप्यवदत् ॥८१॥

अवैदिक पथ में लगे हुए जनता ने मन्दिर में जिस किसीं भी देवता की प्रतिष्ठा की हो, उस मूर्ति के तीड दैने में न तो तोडने-वाले को कोई पाप लगता है, और न वहां के राजा को ही कोई पाप लगता है, और न भूमि का ही कुछ अनिष्ट होगा, यह परकाल ने चोलराज को उत्तर दिया ॥ ८१ ॥

अवतार एव सुगतोऽपि हरेर्दलितस्त्वया कृतधियाऽपि यतः ।
तदसाम्प्रतं त्वमपराधपदं जगदेकनाथ इति संजगदे ॥ ८२ ॥

राजा ने कहा, यह बुद्ध भी तो भगवान् का ही अवतार था, सब कुछ जाननेवाले तुमने उसे गला डाला। यह तुमें युक्त नहीं था, इस कारण तुम अपराधी हो ॥ ८२ ॥

इति राज्ञि मुक्तगलमुक्तवति प्रतिभाषतेस्म परकालविभुः ।
तिलतैलवज्जगदवाप्य हरिः सचराचरं वसति सर्वमपि ॥ ८३ ॥

मुक्तकण्ठ से राजा के ऐसा कहने पर परकाल ने कहा कि जैसे तिल में तेल व्यापक है, उसी तरह भगवान् भी इस संपूर्ण चराचर में वसते हैं ॥ ८३ ॥

परमात्मना किमपि तेन विना न सदस्ति न स्फुरति न श्वसिति ।
सुगतावतारमकरोत्स पुरा त्रिपुरासुरालिनिपिपातयिषुः ।। ८४ ।।

उस परमात्मा के विना कुछ भी सत्पदार्थ नहीं है, न कोई जीता है और किया कर रहा है । उसने ही पहले त्रिपुरासुर की मण्डलि को मारने के लिए बुद्धावतार लिया था ।। ८४ ।।

श्रुतिमार्गबाह्यसमयेषु वसन्ननुपास्यतां हरिरुपैति बुधैः ।
जननी सुतैरिव रजःप्रसवे शवसङ्गमे गृहशिखीव जनैः ।। ८५ ।।

जैसे शव के सम्वन्ध से घर की आग और रजोदर्शन काल में माता भी पुत्र के लिए अनुपास्य हो जाती है, वैसे ही वेदवाह्य मतों के संसर्ग से भगवान् भीं वुधजनों के लिए अनुपास्य हो जाते हैं।। ८५ ।।

अमुमर्थमाह परमोऽपि हरि श्श्रुतिबाह्यधामकृतविम्बगतम् ।
अवलोक्य मामपि नमेद्यदि यस्स भवेद्विलंघितमदाज्ञ इति ।। ८६ ।।

इस अर्थ को परमात्मा ने भी अपने मुंह से कहा है कि वेदवाह्य लोगों के मन्दिरों में वनाई हुई मेरी मूर्तियों में मुझे देख कर जो प्रणाम करता है, उसे मैं अपनी आज्ञा का लांघनेवाला समझता हूं ।।

अथ सौगतादिमतषट्कजयं वचनैः क्रियामलघुयुक्तिघनैः ।
क्रमशस्तथेति कृतवादविधीन् सुगतादिषण्मतगतान् परजित् ।
अकरोन्निशातशुचिशास्त्रहतान् पुनरुक्तिरेव नृपशस्त्रहतिः ।। ८७ ।।

हम वौद्ध आदि मतों का क्रमशः निरसन करेंगे, इस प्रकार प्रतिज्ञा करके विवाद के लिए डटे हुए सुगतादि मतवादियों को अपने पैने और शुद्धशास्त्ररूप आयुधों से निहत कर दिया । और राजा ने जो अपने शस्त्रों से उन्हें मारा, वह तो यहां पुनरुक्ति ही हुई ।। ८७ ।।

मुदितादवाप्य निचुलाधिपतेः मदसिन्धुरावधिमहाविभवान् ।
अभिवन्द्य रङ्गनिलयं सबलः परजिज्जगाम परिरम्भपुरीम् ।। ८८ ।।

परकाल के किये हुए वेदबाह्य मतों के खण्डन को सुनकर निचुलापुर के महाराज परमप्रसन्न हुए और परकाल को हाथी आदि समस्त बहुमान की चीजें भेंट देकर सम्मानित किया। पीछे श्रीरङ्गनाथ भगवान् को प्रणाम करके सेनासमेत परिरम्भपुरी को चले आये ॥ ८८

**परकालमाकलितबौद्धजयं परितुष्टचोलरचितापचितिम् ।**
**निरगाद्दिदृक्षुरथ कालिपुरात्त्रिकविर्निपीतगिरिजास्तनजः ॥ ८९ ॥**

गिरिजा के दूध पीनेवाले त्रिकवि ने सुना कि परकाल ने बौद्धों पर विजय पायी जिससे राजा ने प्रसन्न हो कर खूब भेंट-पूजा दी। तब झट परकाल को देखने की इच्छा से कालिपुर से चल दिया ॥ ८९ ॥

**स पथि व्रजन्निजपुराभिमुखः त्रिकविर्विलोक्य निहतक्षपणम् ।**
**तुरगादवातरदनल्पबलः जयडिण्डिमध्वनिलसद्बिरुदः ॥ ९० ॥**

त्रिकवि ने रास्ते में जाते हुए देखा कि अपने नगर की राह को तै करता हुआ परकाल जा रहा है। तुरन्त परम बलवान् त्रिकवि घोडे से उतर पडा। उस समय लोग जय की ध्वनि के साथ त्रिकवि का यशोगान कर रहे थे ॥ ९० ॥

**त्रिकविर्मिथः कुशलवादविधेरथ तं तदुक्त्यमृतपानमनाः ।**
**निजमाव्रजेति पुरमाह्वयत प्रजगाद सोऽपि परकालविभुः ॥ ९१ ॥**

त्रिकवि ने आपस के कुशलप्रश्न के बाद परकाल की कविता को सुनने की इच्छा से उनसे कहा कि आप हमारे नगर चलें। यह सुन कर परकाल ने उत्तर दिया कि ॥ ९१ ॥

**नगरीरपेतमुरजित्प्रतिमा न कदाऽपि सांप्रतमुपैतुमतः ।**
**न समाव्रजामि भवदीयपुरीम् इति तं वदन्तमवदत्स पुनः ॥ ९२ ॥**

जिन वस्तियों में भगवान् की प्रतिमा न हो, उनमें जाना योग्य नहीं है, अतएव मैं तुम्हारी वस्ती में नहीं जा सक्ता। तव फिर त्रिकवि ने कहा ॥ ९२ ॥

हरिधाम कालिनगरेऽस्ति पुरा विदधे खलैः खिलमवेदरतैः ।
क्वचिदर्चकेन सदनेऽत्र रहो हरिरर्च्यतेऽत्र स च धामपतिः ॥ ९३ ॥

पहिले कालिनगर में भगवान् का मन्दिर था, उसे दुष्ट अवैदिकों ने भ्रष्ट कर दिया। वही कालिनगराधिपति भगवान् किसी पुजारी के घर में छिपे तौर पर पूजे जाते हैं ॥ ९३ ॥

रजनीचरेन्द्रमृगयार्थचरद्रघुनायकेन यदवासि पुरा ।
भजते तदाप्रभृति रामवियत्पुरनाम तत्पुरमशङ्कमयाः ॥ ९४ ॥

रावण की मृगया अर्थात् मारने के लिए जाते हुए श्रीरामचन्द्रजी ने यहां पर विश्रम किया था, तव से इस वस्ती का नाम 'रामवियत्' पुर (काञ्चीरामविण्णगरम्) पडा है। अतएव आप निस्सन्देह चलिये ॥ ९४ ॥

स तथेति तेन सममेत्य पुरं तदधीशितुर्मधुजितस्सरसम् ।
विततान पद्यदशकं जलधेः विशिखापतज्जलजहेतिसखम् ॥ ९५ ॥

परकाल ने त्रिकवि की वात को स्वीकार किया और वे त्रिकवि के साथ उस नगर में चले आये। वहां पहुंच कर उस गाम के अधिनायक भगवान् की समुद्र से निकल कर सडक पर गिरनेवाले शंख आयुध के समान दश पद्यों से स्तुति की ॥ ९५ ॥

मकुटाकृतिं तदनु सप्तवतीं तमशुश्रवत्स निजचित्रकृतिम् ।
मुदितस्तदीयफणितिश्रवणात्त्रिकविस्सपद्यमकृतास्य कृते ॥ ९६ ॥

परकाल अपनी वनाई हुई सप्तवती नाम की मुकुटाकृति चित्र कविता उसे सुनाई। उसके सुनने से प्रसन्न हुए उस त्रिकवि ने इन के लिए पद्य बनाया ॥ ९६ ॥

**हरधामधूर्वहजनान् मुदितान् परजित्स सत्कृतिपरानवदत् ।
हरिमत्र रम्भपुरधाम्नि यथापुरमस्तदर्पमुपपादयत ।। ९७ ।।**

उस नगर के जो जो प्रधान पुरुष थे, जो कि परकाल की सेवा में लगे हुए थे, उनसे परकाल ने कहा कि यहां जैसे पहले भगवान् का मन्दिर था, उसी तरह बना दें और उसमें भगवान् को पधरा दें ।।९७।।

**अथ ते तथेति हरिधाम तदा विदधुर्व्यसर्जयदमुं मुदितम् ।
त्रिकविश्चतुष्कविधुरीण इति प्रतिपाद्य काहलरवेण यशः ।। ९८ ।।**

वहां के लोगों ने परकाल की वातों को स्वीकार करके वहां एक मन्दिर वनवा दिया और इससे प्रसन्न हुए परकाल को वहां से विदा किया । तथा काहली के शब्द के साथ यह घोषित करके कि परकाल द्राविडभाषा की चारों तरह की कविता करने में परम-प्रवीण हैं, इन्हें विदा किया ।। ९८ ।।

**परजित्प्रपद्य परिरम्भपुरीं श्रुतिनायकं च विविधार्हणया ।
परितोष्य जन्मभुवमेत्य तदा पुनरीक्षतेस्म कुमुदप्रभवाम् ।। ९९ ।।**

परकाल परिरम्भपुरी में पहुंचे । बहां श्रुतिनायक भगवान् की विविध भांति से सेवा पूजा की । जिससे भगवान् उसपर परमप्रसन्न हुए । पीछे अपनी जन्मभूमि में गये । फिर कुमुदवल्ली को जाकर देखा ।। ९९ ।।

**हरिविश्वरूपविभवोपगमप्रमुखं निशम्य चरितं कमितुः ।
सह तेन कैरवलता मुदिता पितुराप नागपुरसङ्गि गृहम् ।। १०० ।।**

वहां कुमुदवल्ली से जाकर परकाल ने अपना सब समाचार सुनाया । जैसे-जैसे इसे भगवान् के विश्वरूप के दर्शन आदिक हुए थे, जिसे सुनकर कुमुदवल्ली परमप्रसन्न हुई । पीछे परकाल के साथ नागपुर में पिता के सुन्दर घर को आयी ।। १०० ।।

**विनिवेद्य वृत्तमखिलं गुरवे कुमुदोद्भवा सह ततो गुरुणा ।**
**अधिगौरवाऽपि परकालविभोः पुरतोऽभिषेकमिषतोऽन्तरधात् ।।१०१।।**

कुमुदवल्ली ने सब बातें पिता से कहीं । पीछे पिता के साथ उसी तालाब में स्नान करने गयी, जहां वह पैदा हुई थी । यद्यपि परकाल के यहां इसका अत्यन्त आदर था तो भी नहाने के वहाने पिता के साथ वहीं परकाल के देखते-देखते अन्तर्धान हो गयी ।। १०१ ।।

**गुरुणा समं मणिविमानगतां परजिद्विभाव्य दिवि दिव्यवधूम् ।**
**प्रययौ प्रहृष्टहृदयस्तदनु प्रतिरङ्गमुज्झितसमस्तरतिः ।। १०२ ।।**

परकाल ने देखा कि मेरी प्यारी पत्नी पिता के साथ मणिविमान में वैठी हुई अप्सरा के रूप में स्वर्ग को जा रही है, देख कर प्रसन्न हुए और समस्त सांसारिक विषयनुराग का त्याग कर रङ्गनाथ भगवान् की सन्निधि में चले आये ।। १०२ ।।

**नत्वा श्रीरङ्गनेतुश्चरणकमलयोस्सर्वमप्यात्मभारं**
**विन्यस्यात्मीयशक्तिं तदनिशभजनाधित्सयाऽर्चाकृतौ च ।**
**लब्ध्वा तस्मादनुज्ञां परममथ पदं प्रेप्सुराप्तः कुरङ्ग-**
**स्थानं भद्राश्रमाख्यं न्यविशत परजिन्निर्विकल्पे समाधौ ।। १०३ ।।**

श्रीरङ्गनाथ भगवान् के चरणकमलों में प्रणाम करके अपने सब आत्मभार को भी उनके ही चरणों में विसर्जित किया तथा अपनी शक्ति को उनका सतत भजन करने के लिए अपनी अर्चामूर्ति में विन्यस्त करके श्रीरङ्गनाथ भगवान् से आज्ञा लेकर परमपद की प्राप्ति के लिए भद्राश्रम नाम का कुरङ्गनगरी स्थान गये । और वहां निर्विकल्प समाधि में स्थित हो गये ।। १०३ ।।

चतुर्दशस्सर्गः समाप्तः ।

---

# पञ्चदशस्सर्गः

## वसन्तवर्णनम् ।

अथ समजनि चेरचोलपाण्ड्यक्षितिपसुता कमलासखं सगोदम् ।
ऋतुपरिषदुपासितुं मुरारिं जनितयथास्वतरुप्रसूनलक्ष्मीः ।। १ ।।

चेर चोल पांड्य राजों की कन्याएं लक्ष्मी और गोदा के सहित भगवान् की उपासना करने के लिए अपने-अपने समय के पुष्पों को लेकर यथासमय सब ऋतुओं की मण्डली उपस्थित हुई ।। १ ।।

विकचकुरवकं विनिद्रचूतं विसृमरकेसरसौरभाभिरामम् ।
विकसितकमलं व्यलोकताग्रे विषमशरैकसखं हरिर्वसन्तम् ।। २ ।।

रङ्गराज महाराज ने ऋतुराज वसन्त को आगे देखा जो कामदेव का मुख्य मित्र है, जिसमें लालझिंटी के सुन्दर पुष्प खिले हुए हैं एवं आमों की अर्थात् आम की मञ्जरियां खिल गयी हैं । जो कि फैलनेवाली केसर की सुगन्धि से यह ऋतु सुहावना हो रही है और कमल खिले हुए हैं ।। २ ।।

स्तबकितसहकारकर्णिकारं कुसुमितचम्पकपूगबिल्वपूगम् ।
भ्रमदलिपरिवारसिन्धुवारं भरितमरन्दझरीकपुण्डरीकम् ।। ३ ।।

अत्यन्त सुगन्धिवाले आम और कर्णिकार के फूलों के गुच्छे चारों ओर मनोहरिणी सुगन्धि फैला रहे हैं । चम्पक सुपारी और वेल अधिक संख्या में फूला रहे थे, निर्गुन्डी के सुगन्धित एवं सरस फूलों पर बहुत से भौंरे झूम रहे थे। श्वेतकमलों में भरे हुए पुष्परस के झरने बह रहे थे ।। ३ ।।

परिमलपरिवाहगन्धवाहं कलनिनदाविकलालिकोकिलालिम् ।
भुवनविजयिदर्पकोरुदर्पं प्रसरदशोकपरागदत्तरागम् ।। ४ ।।

सुगन्ध लिये हुए वायु वह रही थी, मीठी बोली बोलनेवाली कोएवं मधुरगुञ्जार करनेवाले भौंरों की टोलियां बैठी हुई फूलों का रस ले रही थी। भुवन को जीतने का अभिमान रखनेवाले काम का मद बढ रहा था एवं इसने फैलनेवाली अशोक की धूली का रङ्ग दे रखा था ॥ ४ ॥

कुसुमसमयसम्पदा स्फुरन्त्या हृतहृदयो भगवान्स रङ्गराजः ।
उपवनमखिलैस्सहावरोधैः नवकुसुमायचिचीषया जगाम ॥ ५ ॥

खिली हुई वसन्त की समृद्धि ने भगवान् श्रीरङ्गनाथ का हृदय हर रखा था, इसीसे ये अपनी सभी महिषियों के साथ नये फूल तोडने की इच्छा से उपवन को पधारे ॥ ५ ॥

प्रसृमरकलकण्ठकण्ठनादप्रकटितपञ्चशरागमप्रपञ्चम् ।
विकसितविविधप्रसूननिर्यन्मधुरसपूर्णमहीरुहालवालम् ॥ ६ ॥

दूर-दूर तक फैलनेवाले कोकिल आदि के मीठे शब्दों से कामदेव के आने की घोषणा स्पष्ट प्रतीत हो रही थी, खिले हुए तरह-तरह के फूलों के मीठे रस से उन वृक्षों की क्यारियां भरी हुई थी ॥ ६ ॥

अवनतविटपाभिजातचापे स्फुटरवटंकृतिशालिषट्पदज्ये ।
प्रसवमयशरं प्रयोज्य यत्र प्रथयति केलिमभङ्गुरामनङ्गः ॥ ७ ॥

जहां कामदेव, भौंरों की गुञ्जारवरूप स्पष्ट टङ्कार करनेवाले या पकीज्यावाले विटपों के सुन्दर धनुष पर पुष्प के बाणों चढा कर चिरस्थायिनी केलि कर रहा है ॥ ७ ॥

विविधतरुलतानिकुञ्जगञ्जाभुवि सुरभिध्वजिना हृतं नवीनम् ।
विकचकुसुमभाजनेषु यस्मिन् मधु मधुपा महिलासखाः पिबन्ति ॥८॥

जहां भौंरे अपनी पत्नियों के साथ नानाप्रकार के वृक्ष और लताओं की कुंजरूपी मद्यगृह में वसन्त के द्वारा लाये गये विकसित पुष्परूप पात्रों में रखे हुए नया मधु पी रहे हैं ॥ ८ ॥

मधुरमधुरमिदं नमेरुजातं वकुलभवं बहलं सुगन्धि यत्र ।
इति किल निगदन् सझंक्रियाभिः पिबति च पाययति प्रियां द्विरेफः ॥

जहां भौंरे अपनी प्यारियों को झंकारों के व्याज से यह कहते हुए कि यह देखो! बहुत मीठा नमेरू के फूलों का मधु है, और इधर देख, वकुल का अत्यन्त सुगन्ध मधु है, स्वयं पी रहा है और उन्हें पिला रहा है ॥ ९ ॥

मधु कुसुमगतं निपीय यत्र भ्रमरगणस्तनुते लतागृहेषु ।
पिककुलकलगीतिकेषु चञ्चत्किसलयपाणिलयेषु ताण्डवानि ॥ १० ॥

इसी लतागृह में बहुत से भौंरे फूलों का रस पी-पी कर नाचने लगे, कीयलें गीत गाने लगीं, वृक्ष हिलते हुए पल्लवरूपी हाथों से ताल देने लगे ॥ १० ॥

मधुनि कुसुमपात्रभाजि भृङ्गीं प्रतिफलितां पतितां विचिन्त्य यत्र ।
कृतरवमजिघृक्षत द्विरेफः मधुलिहि भाविचरित्रमीदृशं हि ॥ ११ ॥

कहीं कुसुमपात्रों में भरे हुए मधु में भोंरी की परछायीं दीख रही थी जिसे किसी भौंरे ने यह समझा कि इस में भोंरी गिर पडी है, जिससे वह भोंरा दैन्यशब्द करता हुआ उस प्रतिबिम्ब को पकडने की कोशिश करते हुए मधु का पान करने लगा, क्यों कि मधु पीनेवालों की ऐसी ही दशा होती है ॥ ११ ।

मधु सुरभि निपीय सल्लपन्ती भ्रमरवधूरवधूय काऽपि लज्जाम् ।
कलयति महतीं प्रमोदमुद्रां मनसि मधुव्रतकार्मुकस्य यत्र ॥ १२ ॥

कोई भोंरी मधुमत्त हो निर्लज्जता के साथ सल्लाप करने लगी, जिसे देख कर उसके कामी भौंरे के मन में अखण्डानन्द की अविचल धाराएं बहने लगीं ॥ १२ ॥

रचितकलरवो रजोऽनुलिप्तश्चटुलगतिः परिघूर्णमाननेत्रः ।
मधुकरनिकरः परं प्रमत्तो मधुपदशामुररीकरोति यत्र ॥ १३ ॥

रङ्गराज के अद्वितीय उपवन में भौंरों मे झुण्ड के झुण्ड मधु का पान करके प्रमत्त हो सुन्दर गुंजार कर रहे हैं तथा फूलों की रज से सने हुए हैं। चञ्चल और अटपटी गति है, आंखें फिरी हुई हैं, एवं जितनी भी मद्य पी लोगों की दशा है, वे सव इनकी हो रही हैं॥ १३॥

सुललितमहिषीवृतस्स केलीवनभुवि तत्र रराज रङ्गराजः।
व्रततिपरिवृतस्य कल्पकद्रोः श्रियमधिनन्दनमुज्ज्वलां दधानः॥ १४॥

इन्द्र के नन्दनवन में ललित लताओं से डके हुए कल्पवृक्ष की अकलङ्क शोभा को धारण करते हुए रङ्गराज महाराज उस वन भूमि में सुललित राजरानियों से घिरे हुए देदीप्यमान हो रहे थे॥

प्रणदितवलयं परिप्लवाक्षं प्रचलितकुन्तलमाकुलोत्तरीयम्।
अहमहमिकया हरेस्तरुण्यो नवकुसुमान्यपचिन्वतेस्म तत्र॥ १५॥

वहां भगवान् श्रीरङ्गनाथ की दिव्यमहिषियों अहमहमिका से नये फूलों को तोड रही थी, एक कहती थी कि मैं तोडूंगी तो दूसरी कहती थी कि मैं तोडूंगी। उस समय उनके हाथों के रत्नजटित कङ्कण आपस में वजते थे, आंखें ऊपर को फैली हुई थी, शिर के घुघराले वाल इधर उधर को हिल रहे थे, ओढनी ऐसी मालूम होती थी कि कहीं गिर न जाय॥ १५॥

कुसुममपचितं विना प्रवालं करतलकान्तिकरम्बितं विलोक्य।
हरिहरिणदृशा कयाऽपि मेने प्रतिनवपल्लवतल्लजानुविद्धम्॥ १६॥

किसी मृगनयनी ने विना प्रवाल के ही फूल तोडा, उनकी हथेली की आभा उस पर पड गयी, जिससे उन्होंने समझा कि मैंने कोमल लाल पल्लव के साथ ही वह फूल तोडा है॥ १६॥

अभिनवमपचिन्वतः प्रसूनं सुतनुजनस्य कचोच्चये सुगन्धौ।
न्यपतदलिकुलं विहाय पुष्पं जगति न कःप्रणयी गुणाधिके स्यात्॥

नवीन फूलों को तोडते हुए स्त्रियों के सुगन्धशाली केशों पर, भौंरें फूलों को छोड कर गिर पडते थे, संसार में ऐसा कौन है जो अधिकगुणवालों पर न रीझे ।। १७ ।।

हृतसकलसुमं नमेरुमेका प्रभवति न स्म शुचिस्मिता विहातुम् ।
न सकलमशकत्परापचेतुं कुसुमभरं तिलकाद्विलोकयन्ती ।। १८ ।।

एक पवित्र स्मितवाली राजारानी सब फूल तोड लेने पर भी पुन्नाग को छोडने के लिए समर्थ न हुई और दूसरी देखती हुई भी आखों की नीलिमा के कारण तिलक के वृक्ष से सब सफेद फूलों को न तोड सकी ।। १८ ।।

सुललितवचना परा समस्ताः नवसुमनःकलिका नवप्रियालात् ।
अशकदुपवनेऽपचेतुमन्या कुरवकतोऽपि दृढोपगूढशाखात् ।। १९ ।।

कोई उपवन में मधुरवचन बोलती हुई चिरोंजीक संपूर्ण नयी नयी कलियां न तोड सकी, कोई एक कुरवक की सब कलियों को हजार प्रयत्न करने पर भी न तोड सकी, क्यों कि उसने स्वयं उसकी एका शाखा को अलिंगित कर रखा था जिससे नये फूल निकलने लगे ।

स्तबकिनि नवचम्पके परस्याः श्रवणविलंघनकेलिजांघिकानि ।
नयनविवलनानि संहितानि व्यधिषत तत्र मूहूर्तभृङ्गशङ्काम् ।। २० ।।

किसी दूसरी के कान के आगे भी लांघजाने का खेल करने की होड करनेवाले नयनों के विक्षेप नये चम्पक के गुच्छों पर पडने से एक क्षण के लिए भौंरे की शङ्का उत्पन्न करती है ।। २० ।।

सरभसमवलम्ब्य पाणिनैका दयिततमस्य समुन्नतांसकूटम् ।
प्रपदनिबिडितक्षमाऽपरेण द्रुमविटपाग्रगमाजहार पुष्पम् ।। २१ ।।

शीघ्र ही प्यारे प्रियतम के ऊंचे कन्धों को हाथ से पकड कर, एडी को उचकाकर के फूलों के वृक्ष की चोटी के पुष्प तोडने लगी ।।

**अकृत बहुलयावकारुणेन प्रहृतिमशोकतरोः पदेन यत्र ।**
**कुसुमभरमसौष्ट सोऽपि शोणं गुणमधिगच्छति कारणाद्धि कार्यम् ।।**

किसी ने घने महवर लगे हुए लाल पैर से अशोक के वृक्ष में ठोकर मारा, उस अशोक ने भी वैसी ही लाल फूल तत्काल उत्पन्न कर दिये। क्योंकि कारण के गुणों को ही कार्य प्राप्त होता है। पैर के प्रहार से फूल आये थे, अतएव उनका वैसा ही लाल रङ्ग हुआ ।। २२ ।।

**भुवि विबुधतरुश्च सत्यभामाप्रमदचिकीर्षुरुपाहरः पुरा यत् ।**
**तव दयित तदद्य पुष्पिताग्रद्रुमविटपानमनेऽस्ति कोऽत्र भारः ।।२३ ।।**

आप पहिले सत्यभामा को प्रसन्न करने के लिए कल्पवृक्ष को ही स्वर्ग से भूतलपर ले आये थे। ए प्यारे! इस समय आपको ऊपर पुष्प लगे हुए विटप को नवाने में कौनसा भार प्रतीत हो सकता है? ।।२३।।

**अलिकुलतमसा समं निरुन्धि प्रसवरजोऽक्षिगतं प्रियादरेण ।**
**सपदि विनमते जनाय सत्वं दिशसि रजस्तमसी निहत्य यस्मात् ।।**

प्यारी का आदर करने के लिए या उस से प्रेरित होकर भगवान् रङ्गनाथ प्यारी पर गुंजार करनेवाले भौंरों के साथ प्यारी की आखों पर उड कर आयी हुई फूलों की रज को रोक देते हैं। इसमें कारण यही है कि भगवान् रङ्गराज को रज तम रोकने का अभ्यास पडा हुआ है, क्योंकि शरण में आनेवाले मनुष्य के लिए वे रज तम का नाश करके शीघ्र ही सत्व दे देते हें ।। २४ ।।

**इति कृतवचसां मनस्विनीनां हरिरविलम्बितमाचरन्निदेशान् ।**
**अलकभरमलञ्चकार तासां पुलकितबाहुरभंगुरप्रसूनैः ।। २५ ।।**

इस प्रकार कहनेवाली मानिनीयों के कथन को शीघ्रता के साथ पूरा करते हुए पुलकित हाथों से उनके केशपाश को परमसुगन्धित अखण्डित फूलों द्वारा सुशोभित करने लगे ।। २५ ।।

ललितवचनवीक्षणोपगूहस्मितकृतदोहदजातहासपुष्पात् ।
अभिमतमसितेक्षणाः तदात्वे फलमलभन्त मुकुन्दपारिजातात् ॥२६॥

सुन्दरवचन, दृष्टिपात, आलिङ्गन और मुसकानरूपी दोहद से उत्पन्न हासरूपीं पुष्पवाले मुकुन्द भगवान्रूपी पारिजात अर्थात् कल्पवृक्ष से इन्दीवरकमल के से नयनोंवाली रङ्गराज की राजमहिषियों को तत्काल अभीष्ट फल मिल गये ॥ २६ ॥

## अथ ग्रीष्मर्तुवर्णनम्

अथ मधुमथनं मधौ प्रयाते विकसितपाटलपाटलीकृताभः ।
अशिशिरसमयः प्रफुल्लमल्लीपरिमलसम्पदुपायनस्सिषेवे ॥ २७ ॥

ऋतुराज वसंत जब भगवान् रङ्गराज की सेवा करके चला गया तव गीष्मऋतु खिले हुए पाटलवृक्ष के पुष्पों से चारों ओर लालरंग फैलाता हुआ और खिली हुई जुही की सुगन्धरूप भेट लिये हुए श्रीरङ्गनाथ भगवान् की सेवा में उपस्थित थी ॥ २७ ॥

सुरभि सुमनसां भरे व्यपेते शुचिसमयप्रभवेषु नोदितेषु ।
कलयति मदनस्स्म कामिनीनां कतिचिदहानि कटाक्षमेव बाणम् ॥

वसन्त के सुन्दर-सुन्दर फूल वसन्त के साथ ही चले गये थे और ग्रीष्मऋतु के फूल उस समय पूरे नहीं खिले थे । तब कामदेव ने कुछ दिन के लिए कामिनियों के कटाक्षों को ही अपना तीर बनाया ॥ २८ ॥

मरुदुदयकथाऽपि नोष्मकेऽभून्मनसिजभूमिपतिर्मधौ स्ववाहम् ।
समुदितहरिदन्तजैत्रयात्राश्रममधिमन्दुरमाबबन्ध नूनम् ॥ २९ ॥

ग्रीष्म में तो वायु बहने की कोई बात ही नहीं होती थी । मालूम होता था कि कामदेव राजा ने वसन्त में दिग्विजय की यात्रा के श्रम से श्रान्त पवनरूप अपने वाहन घोडे की थकावट मिटाने के अभिप्राय से घुडसाल में वांध दिया था ॥ २९ ॥

शुचि जलमपहृत्य निम्नगानां द्युमणिरुचिर्मृगतृष्णिकामकार्षीत् ।
शुभगुणमपनीय दुर्गुणालीं नियतिरिव प्रतिकूलतां प्रपन्ना ॥ ३० ॥

सूर्यदेव की प्रचण्ड किरणों ने नदियों के स्वच्छ पानी को सोख कर वहां केवल मृगतृष्णा कर दी थी, जैसे भाग्यदेव जब प्रतिकूल होता है, तव मनुष्यों के शुभगुणों को छोडकर दुर्गुणों को उत्पन्न करते हैं ॥ ३० ॥

श्रमजलकणिकावलिस्तताान स्तनकलशोपरि तादृशीमभिख्याम् ।
शिशिरविमलतारहारमालाभरणमभूत्पुनरुक्तमङ्गनानाम् ॥ ३१ ॥

स्त्रियों के कलशसदृश स्तनों पर पसीने की बूंदें अपूर्व शोभा दे रही हैं जिससे स्तनों पर पडे हुए शीतल और विमल मुक्ताहार का भूषण उसके ऊपर से दुवारे माला पहनने के समान हो गया ॥ ३१ ॥

सलिलविहृतियोग्यमायियासोस्समयममुं परिचिन्त्य रङ्गभर्तुः ।
उपगमकथको मरुद्वृधायास्समजनि पश्चिममारुतः प्रचण्डः ॥ ३२ ॥

इस समय को भगवान् रङ्गनाथजी की जलक्रीडा के उपयुक्त समझ कर कावेरी के प्रवाह के आगमन का सूचक प्रचण्ड पश्चिमी पवन चलने लगा ॥ ३२ ॥

सलिलनिधिनृपावरोधसह्यक्षितिभृदपत्यपुरोगसौविदल्लः ।
विपिनदहनकेलिबालमित्रं पृथुतरसह्यफणीन्द्रफूत्क्रियौघः ॥
विमथितविटपी विधूतशैलो भ्रमितमदान्धमतङ्गजप्रकाण्डः ।
विलुलितजलदो विभिन्नवेश्मा विघटितसह्यसुतातरङ्गसंघः ॥ ३४ ॥

समुद्ररूपी राजा की पत्नियां राजमहल के व्सनेवाली जो सह्यपर्वत कन्याएं प्रभृति के जो अन्तःपुर के द्वारपाल के हैं, और आगे-आगे चलनेवाला कंचुकी एवं बनकी आग का वचपन का क्रीडासचिव, तथा सह्य और फणीन्द्रपर्वत की फूत्कार का मोटा समुदाय, दावाग्नि के वालसखा सह्यपर्वत के बडे-वडे सर्पों के फूफकाररूप वन के वृक्षों को

हिलाता हुआ, बडे-बडे पर्वतों को कम्पाता हुआ, मत्त हाथियों के झुण्डों को घुमाता हुआ, मेघपटल को छिन्न भिन्न करता हुआ, घरों को ढाता हुआ, कावेरी की तरङ्ग के संघों को बढाता हुआ ॥ ३३,३४ ॥

गगनमलघुवालुकाकदम्बैस्स्तबकिततारगणं दिवाऽपि कुर्वन् ।
ज्वलितदवकृशानुदत्तनीराजनविधिभासितसर्वदिग्विभागः ॥ ३५ ॥

मोटे-मोटे बालू के कङ्करों को आकाश में उडाकर दिन में ही तारे खिलाता हुआ, जलती हुई दावाग्नि के द्वारा चारों दिशाओं में आरती उतारता हुआ ॥ ३५ ॥

चलितशललसूचिशातदंष्ट्रो ज्वलितदवानलकीललोलजिह्वः ।
विवृतहृतविशालवेश्मवक्त्रस्सकलजिघत्सुरिवाकृतिं प्रपद्य ॥ ३६ ॥
कृतरुचिरभितो विनिस्सृताभिस्स्फुरदतिलोहितधूलिपालिकाभिः ।
गिरितरुशिखरत्वराभिघातक्षतसमुदञ्चदसृग्भरैरिवाक्तः ॥ ३७ ॥

उडते हुए सेह के कांटोंरूपी नोकीली पैनी दाडवाला, जलती हुई दावाग्नि की ज्वालारूपो चञ्चल जिह्वावाला, खुले हुए बडे-बडे मकानरूपी मुंहवाला, साकार संसारका संहार करनेवाले महाकाल के समान पर्वतशिखा पर उगे हुए बडे-बडे वृक्षों पर किये गये प्रबल आघात से उत्पन्न हुए लहू की धारा से भीगे हुए के समान मालूम पडता हुआ पवन बहने लगा ॥ ३६, ३७ ॥

तरलघनतरङ्गसङ्गिजञ्झानिलहृतशीकरदुर्दिनीकृताशा ।
प्रवहति झडितिस्म सह्यकन्या सकलकृषीवललोकभागधेयम् ॥ ३८ ॥

जिस ने चञ्चल सघन तरङ्गों की सगिनी आँधि से उडायी हुई पानी की छोटी-छोटी बूंदों के कारण सब दिशाओं को दुर्दिन मेघच्छन्न बनाती हुई सारे किसानों की भाग्यरूप कावेरी नदी शीघ्र ही उमड कर बहने लगी ॥ ३८ ॥

प्रबलपवनघोरघातरिखत्तरलतरङ्गविशृंखलप्रणादा ।
विघटिततटपादपाकुलाम्भोलहरिविजृम्भणफेनपिण्डपाण्डुः ॥ ३९ ॥

अन्यत वेग के साथ चलनेवाली हवा के कठोर टक्कर होने के कारण उठी हुई चञ्चल तरङ्गों से, दूर-दूर तक पहुंचनेवाली थी। किनारे को टूटने के कारण गिरे हुए वृक्षों से पानी आकुल हो फेन से पाण्डु रङ्ग की होती थी ॥ ३९ ॥

धरणियुवतितारहारयष्टिः मदकलसह्यकरीन्द्रदानधारा ।
भुवनविदितरङ्गराजधानी सुतनुदुकूलनिभोभयप्रवाहा ॥ ४० ॥

कावेरी का यह प्रवल प्रवाह क्या है, मानो पृथ्वीरूप युवती का तारों में पिरोया हुआ हार है, अथवा मद से व्याप्त सह्यादि रूप हाथी के मद की धार है, अथवा श्रीरङ्गनाथ भगवान् की भुवनप्रसिद्ध राजधानी-रूपी स्त्री का कटिवस्त्र है ॥ ४० ॥

विविधशफरकूर्मनक्रपालीविवलनकेलिविजृम्भितप्रवाहा ।
विचलदलघुवीचिजालडोलाविहरणलोलमरालचक्रवाका ॥ ४१ ॥

नानाप्रकार की मछलियों कछओं और मगरों के झुंड की उछलकूद से पुष्ट हुई प्रवाहवाली और हिलती हुई वडी-वडी तरङ्गो के जालरूपी झूलों में क्रीडा करती हुई हंस और चक्रवाकों से शोभित हैं ॥ ४१ ॥

चलितमुखरहंसका तरङ्गभ्रुकुटिविवर्तनपुण्डरीकवक्त्रा ।
हरिसविधमवाप खण्डितेव द्रुतगमना कलुषा कवेरकन्या ॥ ४२ ॥

कावेरी खण्डिता स्त्री की भांति शीघ्रगामिनी और कलुषित होती हुई भगवान् रङ्गनाथ के पास पहुंची। हंस पक्षियों का चलना और वोलना खण्डिता स्त्री के पांव के *हंसक नामक भूषण के सदृश है। उसकी टेढीमेढी ताखें ही भौंहों का मानना या टेढी आंसू है,

उसमें के पुण्डरीक (लालकमल) उसका रोषभरा लाल मुंह है। वेग से बहना उसका द्रुतगमन है । और प्रवाह के साथ कूडे कचरा का बहना उसकी कलुषित हृदयता है । यहां हंसकशब्द श्लेषार्थक है जिसका अर्थ कावेरी के पक्ष में हंसपक्षी है और खण्डितानयिका के पक्ष में पाव का भूषण है ।। ४२ ।।

* हिन्दी में उसको पैरी कहते हैं जिसका व्यवहार छोटी जाति की स्त्रियां करती हैं ।

**अधिशुचि परिवार्य रङ्गिणोऽष्टादशदिवसे नगरीं कवेरकन्या ।**
**निवसनमभिवाञ्छति स्म तस्मान्मणिमयमङ्गलभूषणेन साकम् ।।**

शुचिमास के (कर्कमास के) १८ वें दिन कावेरी श्रीरङ्गनाथ की नगरी को चारों ओर से घेर कर उनसे मणिमयमङ्गल भूषण के साथ वस्त्र की वांछा करती है (कर्क मास के १८ वे दिन कावेरी का उत्सव मनाया जाता है।) ।। ४३ ।।

**अधित तटविलंघिसह्यकन्यालहरिनिचोलितरङ्गधामसङ्गी ।**
**प्रलयजलधिवारिपूरवल्गद्वटदलखेलनवैभवं मुकुन्दः ।। ४४ ।।**

किनारे को लांघजानेवाली कावेरी की लहरों से चारों ओर छिटे हुए श्रीरङ्गधाम में बसनेवाले भगवान् ने प्रलयकालीन समुद्र के पानी के प्रवाह में लहलहाते वटपत्रपर की क्रीडा के वैभव को धारण किया ।। ४४ ।।

**स जलविहरणोत्सुकस्तदाऽस्यै प्रथमविभूषणवाससी प्रदित्सुः ।**
**तटमभजत सह्यकन्यकायाः सह महिषीभिरिमामिवोद्विविक्षुः ।। ४५ ।।**

जलविहार के उत्सुक श्रीभगवान् श्रीरङ्गनाथ उसी समय कावेरी को भूषण वसन देने की इच्छा से उसके तट पर अपनी समस्त पटरानीयों के साथ आये मानों कावेरी से विवाह करने की इच्छा से आये हों ।। ४५ ।।

अथ मधुमथनात्कवेरकन्या निवसनकण्ठविभूषणे गृहीत्वा ।
सपदि नववधूरिव ह्रियाऽग्रे चलशफराक्षमधोमुखी बभूव ।। ४६ ।।

इसके उपरान्त कावेरी भगवान् से कण्ठभूषण और वस्त्र लेकर शीघ्र ही इस प्रकार अधोमुखी हो गयी जैसे कि नई बहू लाज के मारे मछली के से नयनों को चला कर मुंह नीच कर लेती है ।। ४६ ।।

सलिलविहरणच्छलात्तदीयं हृदयमनुप्रविशन्स रङ्गराजः ।
सरितमवततार पारसीम्नः सह महिषीभिरुदारविभ्रमाभिः ।। ४७ ।।

रङ्गराज भगवान् कावेरी के पानी में विहार करने के बहाने कावेरी के हृदय में प्रवेश करते हुए अच्छे हावभावोंवाली पटरानीयों के साथ तट की भूमि से नदी में उतरे ।। ४७ ।।

अपघनरुचिभिः कलिन्दकन्याममरधुनीममलस्मितांकुरेण ।
निवसनमहसा च शोणवेणीमकृत स सह्यसुतामनेकधैकाम् ।। ४८ ।।

भगवान् रङ्गराज ने एक कावेरी को अनेक रूपवाली कर दिया, नीले मेघकीसी शरीरकान्ति से कावेरी को कालिन्दी (यमुना) बना दी, निर्मल मन्दहास के अंकुर से आकाशगङ्गा बना दिया, वस्त्रों की कान्ति से सोनभद्रा बना दिया ।। ४८ ।।

सकुतुकमवलम्ब्य बाहुदण्डानवतरणे सरितो हरेस्तरुण्यः ।
व्यधिषत सुदृशो यतो विहारं सफलममुष्य चतुर्भुजत्वमासीत् ।।४९।।

नदी में उतर कर बैठने में भगवान् रङ्गराज की सुन्दरनयनवाली पटरानियां कोतुक के साथ भगवान् की भुजाएं पकड कर विहार करने लगीं, इसी कारण रङ्गराज भगवान् का चतुर्भुज होना सफल हो गया ।। ४९ ।।

सलिलविहृतिलोलकामिनीनां निबिडनितम्बनिमज्जनेन पूर्वम् ।
अजनि तटबिलंघि वारि पश्चात्सममजनिष्ट गभीरनाभि(पी)वीतम् ।।

जलविहार में चञ्चल हुई कामिनियों के मोटे-मोटे नितम्बों के पानी में डूबने से पहले तो पानी किनारे पर छलांग मारने लगा। पीछे नाभियों में पानी भर जाने से बराबर हो गया ॥ ५० ॥

**विसृमरविभवे विगाहमाने भगवति रङ्गपतौ तदीयकण्ठम् ।**
**युवतिभुजलताः कवेरकन्यातरलतरङ्गभुजैस्सहाग्रहीषुः ॥ ५१ ॥**

विस्तृतविभववाले भगवान् रङ्गनाथ जब पानी में डुबकी मारते थे, उस समय उनके कण्ठ को पटरानियों की भुजलताएं कावेरी की चञ्चल तरङ्गरूपी भुजों के साथ पकडती थीं ॥ ५१ ॥

**व्यतनुत जलकेलिविभ्रमोद्यद्युवतिपयोधरमग्नवारिपूरा ।**
**सरिदियमुदरोपविष्टमेनातनयगिरेर्महिमानमम्बुराशेः ॥ ५२ ॥**

जलविहार के विभ्रम में नगी हुई युवतीयों के वडे-बडे स्तनों के पानी में डूवने के कारण आया है प्रवाह जिस में ऐसी यह कावेरी नदी मैनाकपर्वत जिसमें डूबा हुआ है, ऐसे समुद्र की महिमा को प्राप्त कर रही थी, अर्थात् मैनाकपर्वत के समुद्र में डूवने से समुद्र की जैसी शोभा थी, वैसी ही शोभा इन तरुणियों के स्तन कावेरी में डूवने से इसकी भी हुई ॥ ५२ ॥

**करकमलपुटोद्धृतैः पयोभिः कमलदलायतलोचनास्सलीलम् ।**
**करिणमिव करेणवः कराग्रैः प्रचलितकङ्कणमेनमभ्यषिञ्चन् ॥ ५३ ॥**

कमलदल के समान बडी-बडी आखोंवाली देवियां खेलने-खेलने दोनों हाथों की अंजली से पानी भगवान् रङ्गनाथ को इस प्रकार सींचने लगी, जैसे हथिनियां अपने हाथी पर सूण्डों से पानी डाला करती हैं। उस समय भगवान् को देवियों के हाथों के कङ्कण बज रहे थे ॥ ५३ ॥

**नयनविवलनं विवृत्तमीनैः चिकुरभरस्सह शैवलावलीभिः ।**
**स्तनयुगलमपि व्यलोकि कोकैर्युवतिषु वारिविहारकारिणीषु ॥ ५४ ॥**

जलविहार करती हुई स्त्रियों में आखों का चलाना उछलती हुई मछलियों के समान जान पडता था, उनका केशभार शैवाल की आवलि समान दीखता था, एवं दोनों स्तन कोकपक्षी के समान दीखते थे। यहां नदी में उपमान दोनों और उपमेय एक साथ उपस्थित थे ॥ ५४ ॥

**असिचदमलभस्त्रिकाम्बुनैका हरिमपरा करयन्त्रमुक्ततोयैः ।**
**अपि लघुकरभृङ्गवारिणाऽन्या घनपटलीव पयोभिरञ्जनाद्रिम् ॥**

एक ने पखाल के निर्मलपानी से भगवान् को सींचा तो दूसरी ने पिचकारी से भगवान् को शराबोर कर दिया, तीसरी छोटे से फुव्वारे की छोटी-छोटी बूंदें भगवान् पर ऐसा बरसाने लगी जैसे मेघमाला अञ्जनपर्वत पर छोटी-छोटी बूंदें बरसाती हो ॥ ५५ ॥

**गलदविरलवारिनालमीशं प्रति तरुणी यदमुञ्चतासिताब्जम् ।**
**प्रसवशरविमुक्तवारुणास्त्रं तदजनि नो यदि तं कथं नु जेयात् ॥**

एक युवती ने भगवान् पर नालसहित नीलकमल फेंका जिससे अविच्छिन्न पानी टपकता था। वह कामदेव का छोडा हुआ वारुणास्त्र बन गया। यदि ऐसा न होता तो कामदेव भगवान् रङ्गनाथ पर विजय कैसे पाता ॥ ५६ ॥

**अधिजलमपरा ममज्ज केल्या तदनु निमज्जनमच्युतोऽपि तन्वन् ।**
**पुनरपि स युगान्तसिन्धुमज्जद्धरणिसमुद्धरणक्रियामवाक्षीत् ॥ ५७ ॥**

एक देवी पानी में खेल से डूबने लगी, उसके पीछे रङ्गराज भगवान् भी उसको निकलने के लिए डूबने लगे। यह ऐसा मालूम होता था कि युगान्त में समुद्र में डूबी हुई धरती का उद्धार करने के लिए डुबकी मार रहे हैं ॥ ५७ ॥

**विहरणमधिकं वितन्वतीनां पयसि गलद्वयसे विलासिनीनाम् ।**
**विचलदलकषट्पदानि चक्रुः विकसिततामरसद्रुतिं मुखानि ॥ ५८ ॥**

युवतीयां गले तक पानी में बैठी हुई क्रीडा कर रही थीं। केवल उनके मुखकमल बाहर थे। उनके शिर के केश उनके मुंहपर विखरे हुए थे। वह ऐसा मलूम होता था मानों कमल पर भोंरों के झुण्ड मण्डरा रहे हैं ॥ ५८ ॥

**व्यपगतवसना हृताङ्गरागा विलुलितकेशभरा विकीर्णभूषाः ।**
**हरिहरिणदृशोपकज्जलाक्ष्यो मनसिजकेलिमिवाम्बुकेलिमापुः ॥ ५९ ॥**

काम क्रीडा में जो दशा होती है, वही दशा इन मृगनयनियों की जलक्रीडा के समय भी हो गयी, खेलते-खेलते कपडे खुल गये थे। स्तनों पर लगी केसर कस्तूरी घुल गयी, शिरके बाल खुलकर इधर उधर विखिर गये। गले के हार उलटे सीधे हो कर आपस में अरझ गये। आखों का काजल भी धुलपुछ गया ॥ ५९ ॥

**सरिदसितदृशां हृताङ्गरागा स्फुरितसरोजरजोर्पिताङ्गरागा ।**
**अपहृतसुकुमारहारयष्टिः व्यतिदिशते स्म तुषारहारयष्टिम् ॥ ६० ॥**

इस सरिता ने काली-काली भमराली आखोंवालियों के शरीर पर लगे हुए केसर कस्तूरी के लेप को हर लिया है, उसके वदले में खिले हुए कमल की रज को अङ्गराग दे दिया है, एवं कोमलहार लता को लेकर तुषार की हारलता पहना दी है ॥ ६० ॥

**विहरणनिपुणाच्युतावरोधस्तनकलशच्युततारमौक्तिकालिः ।**
**सरिदनुकुरुते स्म ताम्रपर्णीमभिनवमौक्तिकसम्पदेकभूमिम् ॥ ६१ ॥**

विहार में परमचतुर जो भगवान् रङ्गराज की पटरानियां हैं, उनके कलश के समान बडे-वडे स्तनों पर लहलहानेवाली शुद्धमोतीयों की पांतियां इस नदीं में बिखरी पडी हैं जिस से यह नदी, नये मोतियों की सम्पत्ति को एक भूमि जो ताम्रपर्णी है, उसका अनुकरण कर रहा है ॥ ६१ ॥

घननिबिडबृहन्नितम्बबिम्बालसगमनाभिरसौ निजाङ्गनाभिः ।
प्रणवमयगृहं विवेश रङ्गं सह करिणीभिरिव द्विपो निकुञ्जम् ॥६२॥

आपस में अच्छी तरह मिले हुए वडे-वडे नितम्वबिम्वक भार से आलस के साथ चलनेवाली अपनी सुन्दरियों के साथ भगवान् रङ्गराज ने इस तरह प्रणवमय विमान श्रीरङ्गक्षेत्र में प्रवेश किया, जैसे हाथी अपनी हथिनियों के साथ निकुञ्ज में घुसता है ॥६२ ॥

वर्षावर्णनम् ।

अथ घनसमयो मयूरबन्धुर्मदनमहेभमदोदयोऽजनिष्ट ।
सितगरुदशनिश्शिलीन्ध्रमित्रं शुचिसमयोष्णहराभिचारधूमः ॥ ६३ ॥

ग्रीष्मऋतु के उपरान्त मोरों का वन्धु वर्षाकाल प्राप्त हुआ जो मदनरूपी वडे भारी हाथी का मद उत्पन्न करनेवाला है, हंसपक्षियों के लिए वज्र के समान और ऋेंचुओं के लिए परम मित्र है, एवं ऐसा प्रतीत होता है मानों ग्रीष्म की गरमी को मिटानेवाले अंभिचार का धूआ है ॥ ६३ ॥

असितयवनिका तटिन्नटीनामलघुवितानमनन्तमण्डपस्य ।
मदनभुजमहानलस्य धूम्या समजनि काचन सम्पदम्बुजानाम् ॥६४॥

अनिर्वचनोय मेघों की सम्पत्ति उग आयी, यह विजलीरूपी नटियों के नाटक की काली नीली यवनिका है, एवं आकाशरूपी मण्डप की बडी भारी चांदनी भी है, तथा काम की भुजाओं की महाग्नि का धूमपटल है ॥ ६४ ॥

विषमशरजयानकप्रणादैर्विशदपतत्रविवासनैकमन्त्रैः ।
घनसमयघटोद्भटाट्टहासैः निरगमि नीरदनिस्वनैस्समन्तात् ॥ ६५ ॥

कामदेव की जीत के नगारों की घनघोर जिन्हें कह सकते हैं, एवं वडे-वडे पक्षों को विवासन करने का एक मन्त्र जिसे कह सकते हैं,

तथा जो वर्षकाल की घटाओं का वडा अट्टहास भी कहा जा सकता है, ऐसे मेघगर्जन चारों ओर फैल गये ।। ६५ ।।

**जलधरपटलं विलोक्य नीलं सपदि पलायिषतामला मरालाः ।**
**क्षणमपि विमलात्मनां हि वस्तुं न सदृशमेव पुरो मलीमसानाम् ।।।६६।।**

मेघों की नीली नीली घटाओं को देख कर प्रकृतिशुद्ध जो हंस थे, वे शीघ्र ही भाग चले, क्यों कि विमलात्मा लोगों को मलिन पुरुषों के सामने एक क्षण भी रहना अयुक्त है ।। ६६ ।।

**जगति विरहिणीकृतान्तदूतः कमलकदम्बककर्तरीनिपातः ।**
**प्रसृमरघनशीकरालिशीतः प्रतिदिशमाविरभूत्पयोदवातः ।। ६७ ।।**

संसार में वियोगिनियों के लिए जो यमदूत-सा प्रतीत होता है, कमलों के समुदाय पर जो कैंची के गिरने के समान है, फैलनेवाली घन बिन्दुओं की पंक्ति के कारण अत्यन्त शीतल जो मेघों कीं वायु प्रत्येक दिशा में फैल गयी ।। ६७ ।।

**विकचकुटजकेतकीकदम्बप्रसवरजःपटलं घनानिलोत्थम् ।**
**कुसुमशरशरारुणेव मुक्तं विरहिविमोहनचूर्णमाबभासे ।। ६८ ।।**

घनी वायु से उठे हुए खिले हुए कुरैया और केतकी के राज का समुदाय कामदेवरूपी चतुर शिकारी के फेंके हुए विरही जनों को मोहित करने के लिए मोहनचूर्ण के समान मालूम पडा ।। ६८ ।।

**असितजलधराहिनार्ऽदितस्य प्रसृमरपूर्वसमीरफूत्क्रियेण ।**
**अजनि युवजनस्य जीवनाय प्रणयिवधूपरिरम्भसम्पदेव ।। ६९ ।।**

मेघरूपी काले सांप से डंसे हुए युवकों के जिलाने के लिए पूर्ववायुरूप मन्त्र पढनेवालों के फूत्कार ने प्यारी वधू के आलिंगन की सम्पति के समान जन्म लिया ।। ६९ ।।

**नवघननिनदे विजृम्भमाणे नभसि ततो भुवि च प्रतिश्रुतेव ।**
**प्रमुदितशिखिभेकचातकेभप्रकरपटुध्वनिसम्पदोदभावि ॥ ७० ॥**

आकाश में नये-नये मेघ गरजते थे; उनकी प्रतिध्वनि के समान भूमण्डल पर प्रसन्न हुए मोर, मेंडक, चकोर और हाथियों के समुदाय की सुन्दरध्वनि उत्पन्न हुई ॥ ७० ॥

**विरहिगरलमम्बुजापदभ्रद्विरदरदो रवितापशापतोयम् ।**
**शिखिनिवहसुकर्मचातकार्तिप्रशमभिषक्प्रथमोदबिन्दुरासीत् ॥ ७१ ॥**

पानी की पहली बूंद विरही जनों के लिए विष थी, तथा कमलों के लिए आपत्ति थी, मेघरूपी हाथी का रद (दांत) थी, सूर्य के ताप के लिए शापजल थी, यानी उसे शान्त करनेवाली थी, मोरों के समूह का सुकर्म थी, चातकों की तकलीफ़ को मिटानेवाली वैद्य थी ॥

**जगदखिलमनन्यजस्य जेतुं जिगमिषतस्समयेन कल्पितस्य ।**
**जलधरपटमण्डपस्य नव्यां प्रगुणगुणश्रियमापुरम्बुधाराः ॥ ७२ ॥**

वर्षा की जलधाराएं, संपूर्ण संसार को जीतने के लिए जाने की इच्छा करनेवाले, अनन्यज कामदेव के लिए समयपर बनाये गये मेघ पटलरूप तम्बू के लिए उसके तानने की डोरी की भांति शोभा दे रही थी ॥ ७२ ॥

**प्रतिदिशरटितासिताम्बुवाहप्रचयपरस्परघट्टनारभटचा ।**
**कुटजकुसुमकोरका नभस्तः परिपतिता भुवि तारका इवाभुः ॥ ७३ ॥**

काले-काले मेघ प्रत्येक दिशा में गरज रहे थे। मेघों के परस्पर टक्कर लगने से जो शब्द होते थे, उनके कारण पृथिवी पर गिरी हुई कुरैया फूलों की कलियां आकाश से गिरे हुए तारों के समान शोभा देती थी ॥ ७३ ॥

**स्तनितविपुलदेहमम्बुवाहं हयमधिरूढवतः पुरन्दरस्य ।**
**करतलकलिता कशेव हैमी क्षणरुचिसन्ततिरम्बरे विरेजे ॥ ७४ ॥**

आकाश में चमकती हुई बिजली, गरजते हुए विशालकाय मेघ रूप घोडे पर चढे हुए इन्द्रदेव के हाथ में स्वर्णमय कशा (चाबुक) की भांति मालूम होती थी ।। ७४ ।।

**नभसि गतवतोर्नवाम्बुवाहैः शिशिरनिदाघरुचोरगोचरत्वम् ।**
**स्मितवति वदने स्तने च कोष्णे हरिणदृशोऽजनि चन्द्रिकातपश्रीः ।।**

आकाश में नये बादलों के कारण जो सूर्य और चांद छिप गये, ताप और चांदनी जाती रही थी, वे दोनों मृगनयनियों के उष्ण स्तनों और मन्द मुस्कान के द्वारा फिर प्रकट हो गयी ।। ७५ ।।

**वसुतिथिबुधरोहिणीजयन्तीदिननिशि नाभसमासि कृष्णपक्षे ।**
**स्वजननमहमातनोत्स रङ्गी स्नपनसुभक्ष्यशुभोदनार्घभेदैः ।। ७६ ।।**

भादों महिने के कृष्णपक्ष की अष्टमि तिथि. बुधवार और रोहिणी युक्त जयन्ती के दिन रात्रि में श्रीरङ्गनाथ भगवान् ने स्नान, भक्ष्य, भोज्य, अर्घ्य आदि के द्वारा अपना जन्मोत्सव मनाया ।। ७६ ।।

**हरितनुपरिवर्तनक्रियार्हे हरिदिवसे हरिमासि रङ्गराजः ।**
**निखिलहरिगणैर्निषेव्यमाणो महितपवित्रमहोत्सवोत्सुकोऽभूत् ।।७८।।**

परिर्वतिनो एकादशी के दिन, समस्त हरिगणों से सेवित श्रीरङ्गराज भगवान् पवित्रमहोत्सव करने को उत्सुक हुए ।। ७७ ।।

**पतगपतिमुखान् क्रमेण वाहान्नवमदिनावधि सोऽधिरूह्य रङ्गी ।**
**अवभृथजलपूतसर्वलोकः हरिरवरोधसखो निनाय वर्षाः ।। ७८ ।।**

इस महोत्सव के अवसर पर नौ दिन भगवान् श्रीरङ्गनाथजी गरुड आदि वाहनों पर चढ कर वीथियों में लोगों को दर्शन दिया। अन्तिम दिन अवभृथस्नान से समस्त भक्तजनों को पवित्र किया। इस प्रकार श्रीरङ्गनाथजी ने अपनी पत्नियों के सहित वर्षाकाल बिताया ।।

अथ शरदृतुवर्णनम् ।

**लघुविमलपयोधरोत्तरीया ललितमरालगतिस्सतारहारा ।**
**स्फुरितशशिमुखी स्फुटाम्बुजाक्षी शरदबलेव समीपमाप विष्णोः ।।७९।।**

छोटे श्वेतमेघरूपी उत्तरीय धारण किये हुए, सुन्दरराजहंसगतिवाली, तारकारूपी मुक्ताहार धारण किये हुए और प्रकाशमान चन्द्रमुखवाली, विकसित कमलनेत्रवाली शरदऋतु कामिनी के समान भगवान् रङ्गनाथ के पास आ पहुंची ।। ७९ ।।

**विमलविधुकरैर्विकासिकाशैः विशदविहङ्गमपंक्तिभिस्सिताभ्रैः ।**
**विकसितनवपुण्डरीकषण्डैरपहसतीव शरत्तदेतरर्तून् ।। ८० ।।**

यह शरदऋतु निर्मल चन्द्रकिरणों, फूले हुए काशकुसुमों, उडते हुए हंसों की पातियों, सफेद वादलों, और खिले हुए सफेद कमलों के द्वारा दूसरी ऋतुओं की मानों खिल्ली उडा रही है ।। ८० ।।

**अधिसुरभि मनोज्ञपुष्पवत्यः शुचिविशरारुसमीरधूसरांग्यः ।**
**तदनु घनघटाहिताभिषेकाः शरदि दिशो विमलांबरा विरेजुः ।। ८१ ।।**

दिशाएं रूपी युवतियां वसन्तऋतु में पुष्पावति हुई, (रजोधर्म हुई) फिर ग्रीष्मऋतु (आषाढ में) अधेड के कारण उनके शरीर धूल धूसरित होने मैली कुचली हो गयी, फिर वर्षा के जल से स्नात हो, शरदऋतु में विमलवस्त्रादि धारण करके निर्मल और पवित्र हो गयी ।। ८१ ।।

**कलशसलिलराशिकेलितल्पाच्छरदि पुमान् परमो ध्रुवं प्रबुद्धः ।**
**तपनहिमकरौ तदक्षिभूतावतिविमलौ कथमन्यथा भवेताम् ।। ८२ ।।**

शरदकाल में क्षीरसमुद्र की केलिशय्या से श्री पुरुषोत्तम भगवान् निश्चय ही उठ पडे, यदि ऐसा नहीं होता तो उनके अक्षिभूत जो सूरज और चांद हैं, वे अत्यन्त स्वच्छ कैसे हो जाते । वेदों में सूरज और

चांद को भगवान् का नेत्र कहा है। शरदकाल में ये दोनों स्वच्छ हो जाते हैं, जिसीका यह आलङ्कारिक वर्णन है ॥ ८२ ॥

**कलशजलधिशायिदेवबोधप्रदहरिवासररात्रिपश्चिमांशे ।**
**कुशिकजकथिताः पुरेव रङ्गी श्वपचनुता व्यशृणोत्स कैशिकोक्तीः ॥**

क्षीरसमुद्र में शयन करनेवाले देव को वोध दैनहारे एकादशी के दिन रात के पिछले पहर श्रीरङ्गराज महाराज ने, चंडाल के स्तोत्र रूपी कौशिकपुराण की उक्तियां सुनीं, जैसे श्रीरामावतार में विश्वामित्र मुनि के मुख से निकले हुए प्राबोधिक स्तुतियां सुनी थी ॥ ८३ ॥

**सकलजनमहैकहेतुरूर्जे तिथिरुदभूदथ कार्तिकी मनोज्ञा ।**
**सह युवतिजनेन तत्र रङ्गप्रभुरपि दीपमहोत्सवं व्यधित्सत् ॥ ८४ ॥**

जिस में सव लोग आनन्दोत्सव मनाते हैं, वह सुन्दर कार्तिकी तिथि आ गयी। भगवान् रङ्गराज ने भी अपनी युवतियों के साथ दीपमहोत्सव मनाया ॥ ८४ ॥

**विरचितशुभमज्जनः प्रभाते विधृतविशेषविभूषणाभिरामः ।**
**हरिरखिलजनाय सोपदाय स्वपदसरोरुहदर्शनं व्यतारीत् ॥ ८५ ॥**

भगवान् रङ्गराज ने प्रातःकाल शुभ मज्जन किया, पीछे विशिष्ट आभूषण धारण किये और उपहार लिये हुए जनों को अपने चरणकमलों के दर्शन दिये ॥ ८५ ॥

**नभसि निरवलम्बके स्वसप्तीन्विहितविशृङ्खलचंक्रमक्रमार्तान् ।**
**स्नपयितुमिव पश्चिमांबुराशौ चरमगिरेश्शिखरं जगाम सूर्यः ॥ ८६ ॥**

भगवान् सूर्यदेव भीं आलम्बरहित आकाश में किये गये स्वच्छन्दता के साथ दौडने से आर्त हुए अपने घोंडों को, मानों पश्चिमी समुद्र में स्नान कराने के लिए अस्ताचलपर्वतकी चोटी पर पहुंच गये ॥८६॥

परिणतमदिराविपाटलाभिः दिवसकरस्य निचोलितः प्रभाभिः ।
चरमगिरिरभात्पुरोऽवसिक्तो हरिभिदुरक्षतनिस्सृतैरिवास्रैः ॥ ८७ ॥

अच्छी तरह पकायी हुई मदिरा के पाटलरङ्ग के समान रङ्गवाली सूर्यदेव की किरणों से व्याप्त होकर अस्ताचल सूर्य के घोडों की टापों के आघात से निकले हुए लहू से नहाया हुआ मालूम होता था ॥ ८७ ॥

इयमतिविपुलान्तरिक्षसीमागमनभवक्लमविक्लबेव तस्य ।
दिवसपरिवृढस्य पादपंक्तिः प्रकटयतिस्म नितान्तपाटलत्वम् ॥ ८८ ॥

सूर्यदेव की पादपंक्तियां अत्यन्त वडे आकाश की सीमा के गमन से, होनेवाले परिश्रम से, लाल हुई की भांति एकवारगी पाटलरङ्ग को प्रकट कर रही हैं ॥ ८८ ॥

चरमसलिलराशितुङ्गवीचीपटलपरस्परघट्टनोत्थितस्य ।
मधुरिपुभुजमध्यकौस्तुभस्य द्युतिमतनिष्ट दिवाकरस्य बिम्बम् ॥८९॥

सूर्यदेव का बिम्ब, पश्चिमी समुद्र की ऊची-ऊंची तरङ्गों के परस्पर टक्कर लगने से उठी हुई भगवान् की दोनों भुजाओं के वीच वन्धी हुई कौस्तुभमणि की शोभा पा रहा था ॥ ८९ ॥

अरुणकिरणकेसराभिरामं वरुणदिगन्तरलम्बिभानुबिम्बम् ।
त्रिभुवनविजिगीषुणाऽस्त्रमाभात्प्रसव इव प्रसवेषुणा प्रयुक्तम् ॥ ९० ॥

उस समय अरुणरङ्ग की किरणरूपी केसर से सुन्दर जो वरुण दिशा के अन्तर में लटकता हुआ सूर्यदेव का मण्डल था, वह तीनों भुवनों के जीतने की इच्छावाले पुष्पों के वाणवाले कामदेव के छोडे हुए फूलों के अस्त्र की तरह, शोभायमान हो रहा था ॥ ९० ॥

सरभसमपराम्बुराशिपूरे दिवसकरेण निमज्जता नभस्तः ।
प्रभवति क इहावलम्बितुं माम् इति दिवि नूनमुदञ्चितं कराग्रम् ॥

पश्चिमी समुद्र की विशाल जलराशि में आकाश से एकदम डूबते हुए सूर्यनारायण ने, दिव में हाथ ऊपर को निकाल दिया कि देखूं डूबते हुए मुझे सहारा देने के लिए कौन समर्थ होता है। सायंकाल में लाल-लाल सूर्यमण्डल के किरण डूबते हुए सूर्य का हाथसा प्रतीत होता है कि मानो आलम्ब पाने के लिए सूर्य ने हाथ निकाल रखा हो ॥९१॥

अनुचितमहिमद्युतेर्निपातं कमितुरिहेक्षितुमित्यसौ विषण्णा ।
मुकुलितकमलेक्षणाब्जिनी यत्प्रकृतिरियं ह्युचिता पतिव्रतानाम् ॥९२॥

यहां पतिदेव सूर्य का पतन देखना उचित नहीं है, इस कारण यह कमल के से पत्तों की आंखवाली कमलिनी आंख मीच कर दुःखी हो रही है। क्यों कि पतिव्रताओं की प्रकृति होती है, वे पति के कष्ट को कभी सह ही नहीं सकतीं, अवश्य ही मलिन हो जाया करती हैं ॥ ७२ ॥

अपरशिखरिशृङ्गतः पतङ्गः पतित इति प्रथमेतराम्बुराशौ ।
अचकथदिव निस्वनैर्जनानां निजनिजनीडनिपातिपत्रिजालम् ॥ ९३ ॥

सूर्यदेव अस्ताचल पर्वत की चोटी से पश्चिमी समुद्र में गिर गये। अपने-अपने घोंसलों में घुसता हुआ पक्षिसमुदाय, लोकों को यह कहता हुआसा प्रतीत हो रहा है, सूर्यदेव गिर गये। सूर्य के छिपते ही पक्षिगण अपने-अपने घोंसलों को चहचहाते हुए चले गये ॥ ९३ ॥

सपदिमुकुलदम्बुजोपविष्टभ्रमरकदम्बमिषात्सरोजिनीयम् ।
प्रियरविविरहव्यथासहिष्णुः गरलभरं कबलीचकार नूनम् ॥ ९४ ॥

यह कमलिनी, शीघ्र ही कुम्हिलाते हुए कमलों पर बैठे हुए काले भोंरों के समुदाय के बहाने, प्यारे रवि के वियोग की तकलीफ को न सहती हुई, प्रचुर गरल खा रही है, ऐसा प्रतीत होता है ॥ ९४ ॥

कुरुकेश से योग का रहस्य न मिला ; इस कारण वे दुखी हो अपने शिष्यों के साथ रंगधाम को चले आये; वहां आकर उन्होंने विचार किया कि मेरे बाद वैष्णव दर्शन का प्रचार करनेवाला कौन होगा? ।। ९४ ।।

**स्थानेष्वञ्जन कुञ्जरावनिधर श्रेष्ठोरुगोष्ठीपुरी-**
**मुख्येषूपनिवेश्य शिष्यतिलकान् सर्वाः प्रजा रक्षितुम् ।।**
**तत्पूःपूर्णमनोषिणो निजजयस्तम्भानिवासौ स्थितः**
**रङ्गे कंचन लिप्सुरात्मसदृशं शिष्यैस्तदन्यैर्वृतः ।। ९५ ।।**

जिस तरह एक दक्ष विजेता अपनी जीत के स्तम्भ खड़ा किया करता है, उसी तरह श्री यामुनेय अंजनाद्रि (श्री वेंकटाद्रि), कुंजराद्रि (हस्तिगिरि अथवा श्री कांचीपुरी), श्रेष्ठगोष्ठीपुर इत्यादि स्थलों में तत्तन्नंबि नामक (माने श्रीशैलपूर्ण, श्री कांचीपूर्ण, गोष्ठीपूर्ण इत्यादि) शुभ नाम वाले मुख्य मुख्य शिष्यों को स्थापित करके आप रंगक्षेत्र में बहुत से दूसरे शिष्यों के साथ विराजे। आपकी इच्छा थी कि मुझे कोई मेरे बराबर का शिष्य मिले ।। ९५ ।।

।। इति श्री दिव्यसूरिचरिते षोडशस्सर्गः समाप्तः ।।

---

# सप्तदशस्सर्गः

## श्रीरामानुजवैभवम्

तुण्डीराह्वय विषये महाग्रहारः
पूद्रूरित्यवनिविशेषकोऽस्ति कश्चित् ।
आवासो हरिचरणाब्जभक्तिभाजाम्
विप्राणां श्रुतिशिखराध्वजांघिकानाम् ॥ १ ॥

तुण्डीर (मंडल) नामक देश में कोई पुदूर (श्रीपेरुंबूदूर) नामकी बड़ी अच्छी ब्राह्मण बस्ती है; इस नगर में भगवान् के चरण कमलों के भक्तिवाले और वेदान्त पथ पर चलनेवाले ब्राह्मण वास करते हैं ॥ १ ॥

पर्यङ्कोरगपतिभावि विप्रयोग-
प्रस्तावासह इव भक्तवत्सलत्वात् ।
यत्रासौ सह रमया पुरैव वासं
वैकुण्ठो रचयति केशवाभिधानः ॥ २ ॥

यहां केशव नाम के अर्चाकृति भगवान् रमा के साथ निवास करते हैं मानों भक्त वत्सलता के कारण शय्या के रूप में रहने वाले शेषजी के भावि वियोग के प्रस्ताव को सहन न कर सकते हुए पहले से ही आ गये ॥ २ ॥

यत्रोद्यद्द्विजसवनाग्निधूमलेखा-
लेखालिप्रमदविधान वैजयन्ती ।
निश्रेणी दिवमधिरोहतो जनस्या-
लिश्रेणी गगन विनील नीरजस्य ॥ ३ ॥

यहां के ब्राह्मणों के याज्ञिक अग्नि से ऊपर उठते हुए घूम की रेखा ऐसी प्रतीत होती थी कि मानों देवताओं की टोलियों के आनन्द करने की ध्वजों फहरा रही है, तथा स्वर्ग चढने वाले

मनुष्य के लिये निसेनी लग रही है, एवं आकाश के नील कमलों की भ्रमर पंक्ति है ॥ ३ ॥

एकोऽभून्मधुरिपु भक्तिनिघ्नचित्तः
तत्रोर्वीसुरपति रासुरी कुलेन्दुः ।
त्रैलोक्यावनचणसूनु जन्मभूर्यः
धातारं व्यजयत काश्यपं महिम्ना ॥ ४ ॥

वहां भगवान् के परमभक्त आसूरि कुल में समुत्पन्न एक ब्राह्मण थे। तीनों लोकों की रक्षा करने में परम प्रवीण, समर्थ पुत्र के पिता होने के कारण उन्होंने अपनी महिमा से प्रजापति कश्यप को जीत लिया था ॥ ४ ॥

आर्द्रे भे समजनि चैत्रमासि तस्मात्
आर्द्रात्मा बहुलकृपारसेन कश्चित् ।
निस्सीमाखिल गुण सज्जनाश्रयत्वात्
श्री रामानुज मकृताख्यया पिता यम् ॥ ५ ॥

उनसे चैत्र मास के आर्द्रा नक्षत्र में एक अलौकिक पुत्र समुत्पन्न हुआ जिनका हृदय अतिशय कृपा रस से पूर्ण था; निस्सीम समस्त सार गुणों से पूर्ण ओर सज्जनों के आश्रय होने के कारण पिता ने इनका नाम श्री रामानुज रख दिया ॥ ५ ॥

शुद्धात्मा हृदय निविष्ट कैटभारिः
चक्राङ्को धृतसकलक्षमाकलापः ।
सर्वेषां मरुदभिनन्दितात्मवृत्तिः
शेषत्वं प्रकटयति स्म योऽपरोक्षम् ॥ ६ ॥

वे अपने कतिपय स्वभावों से मानों अपने शेषत्व को परोक्ष रूप से प्रकट करते थे। तथाहि—(१) दोनों शुद्धात्मा थे। माने दोनों सफेद वर्णवाले, और परिशुद्ध मनवाले थे। (२) दोनों

हृदयनिविष्ट वैटभारि थे, माने शेषजी के खोले में भगवान् विराजमान हैं और श्री रामानुज के हृदय में भगवान् विराजमान हैं। (३) दोनों चक्रांक हैं, माने शेषजी चक्राकार रहते हैं और श्रीरामानुज चक्रांकित थे। (४) दोनों धृतसकलक्षताकलापः—शेषजी समग्र पृथ्वी का धारण करते हैं; श्री रामानुज क्षमादि सकल सद्गुणों का धारण करते थे। (५) दोनों सर्वेषां मरुदभिनन्दितात्मवृत्ति थे। शेष जी (सांप होने से) केवल वायु पीकर शरीरधारण करने वाले हैं। श्री रामानुज समस्त जनों के हार्दिक अभिनंदन के पात्र आचरणवाले थे।

वक्त्रोद्यद्विषम विषाकुल द्विजिह्वा-
व्यापारं विहितविजिह्मगत्वभङ्गि ।
भौजंगं वपुरपहाय शेषभोगी
यद्रूपं त्रिभुवन वन्दितं जगाम ।। ७ ।।

आदिशेष ने मुंह से निकले हुए विशेष विष से व्याकुल दो जीभ वाले व्यापार और कुटिल गति होने के कारण, सर्प-शरीर छोडकर त्रिभुवन वंदित रामानुज का रूप धारण किया था।। ७ ।।

शेषत्वं सकलजगद्धुरंधरस्या-
पर्याप्तम् मधुमथनस्य मन्यमानः ।
लिप्सुर्यो जगति तदीयकिंकराणां
भूरीणामपि समवातरत्परस्तात् ।। ८ ।।

श्री शेष भगवान् ने समस्त जगद्धुरन्धर मधुसूदन भगवान् के शेषत्व को अपर्याप्त समझकर तदीय शेषत्व को प्राप्त करने की इच्छा से पृथ्वी मंडल में अवतार लिया। अर्थात्, शेष जी मात्र भगवान् के शेष (माने दास) रहते हैं; इतने मात्र से उनको तृप्ति नहीं हुई; वे भगवद्भक्तों के भी शेष होना चाहते थे और इसलिए वे धरातल पर (श्री रामानुज के रूप में) प्रकट हुए ।। ८ ।।

चौलादावथ विधिवत् क्रियाकलापे
निर्वृत्ते गुरुरवदातधीभरस्य ।
अभ्यस्ताखिलनिगमस्य तस्य पश्चात्
उद्वाहोत्सवमपि कारयांबभूव ॥ ९ ॥

भगवान् रामानुजाचार्य का चौल आदि संस्कार विधि के साथ पिता ने संपन्न किया । इनकी बुद्धि अत्यन्त निर्मल थी । इस कारण इन्होंने संपूर्ण वेदों को बहुत शीघ्र पढ़ डाला । पीछे इनका विवाहोत्सव भी कराया गया ॥ ९ ॥

शास्त्राणां दुरधिगमप्रमेयभाजां
जालानि प्रथममकुण्ठधीः पठित्वा ।
श्री कांच्यां वरदमुपास्य वेदचूडा-
पाठोत्कोऽभजत स यादवप्रकाशम् ॥ १० ॥

वे सबसे पहिले उन शास्त्रों को पढ़कर, जिनका अर्थ बड़ी कठिनता से समझा जाता है; पीछे कांची में श्री वरदराज भगवान् की उपासना करके, वेदान्त पढ़ने की उत्कट इच्छा से यादव प्रकाश के समीप जा पहुंचे ॥ १० ॥

अर्थानामथ निगमान्तवाक्य पङ्क्तेः
अद्वैतं निगदति यादवप्रकाशे ।
सद्वैतप्रकटनलम्पट स्तदात्वे
पाण्डित्यं स्फुटमतनिष्ट लक्ष्मणार्यः ॥ ११ ॥

किसी समय यादव प्रकाश किसी श्रुति के अर्थ से अद्वैत सिद्ध कर रहे थे । उस समय श्री रामानुजाचार्य की द्वैत सहित अर्थ करने की इच्छा हुई और इसी विषय पर उन्होंने अपना पाण्डित्य स्फुट प्रकट किया ॥ ११ ॥

सद्वैतं श्रुतिशिखरार्थमात्मनीनं
व्याहर्तुः श्रवणसुधां कथां निशम्य ।
श्रीरामानुजविबुधस्य यामुनेयः
तां कांचीमभजत वीक्षितुं सशिष्यः ॥ १२ ॥

श्री रामानुजाचार्य का यह यश दूर दूर फैल गया था कि जिन श्रुतियों से अद्वैती लोग अद्वैत सिद्ध किया करते हैं, ये उन्हीं श्रुतियों के अर्थ से विशिष्टाद्वैत सिद्ध करते हैं। श्री यामुनार्य को यह बात अमृत के समान मीठी मालूम हुई और वे अपने प्रधान शिष्यों को साथ लेकर श्री रामानुजाचार्य को देखने के लिए कांची चले आये ॥ १२ ॥

सेवित्वा वरदमनन्त दीर्घिकायाः
पावन्यास्तटभुवि यादवप्रकाशम् ।
शिष्याणां निशितधियां गणैः परीतम्
नक्षत्रैश्शशिनमिव व्यलोकयत्सः ॥ १३ ॥

उन्होंने परमपवित्र अनंतसर के तट पर श्री वरद भगवान् को सेवन करके देखा कि यादव प्रकाश तीक्ष्ण बुद्धिवाले शिष्यों से परिवृत, सुशोभित हो रहा है, जैसे चांदनी रात में तारों के बीच में चांद सुहावना लगा करता है ॥ १३ ॥

तं पार्श्वस्फुरितममुष्य शिष्यमध्ये
निर्दिष्टं करसमुदंचनात् स्वशिष्यैः ।
दृष्ट्वाऽसौ महिमनिधिं कदा ममान्ते-
वासी स्यादिति स दयालुरालुलोके ॥ १४ ॥

श्री यामुनाचार्य के शिष्यों ने हाथ से बता दिया कि देखो, यादव प्रकाश के शिष्यों में यह श्री रामानुज विराजमान है। श्री यामुनेय ने उस तेजोराशि को देखकर यही मन में विचार किया कि यह मेरा

विद्यार्थी कब होगा। इस प्रकार उन्होंने श्री रामानुज को कृपा कटाक्ष से देखा ।। १४ ।।

श्री रामानुज विदुषाऽनुगच्छता तं
व्याहर्तुं किमपि दुरासदावकाशः ।
आलोकैश्चिरमनुगृह्य तं दयार्द्रैः
श्रीरंगं नगरमसावियाय भूयः ।। १५ ।।

श्री रामानुज यादव प्रकाश के पीछे पीछे जा रहे थे; इससे श्री यामुनाचार्य को उनसे बातें करने का अवकाश नहीं मिला। इस कारण अपनी दयादृष्टि से चिरकाल तक अनुगृहीत करके फिर वे श्रीरंगनगर को चले आये ।। १५ ।।

श्री रामानुजमुखशिष्यवर्गसेव्ये
व्याख्यानं विदधति यादवप्रकाशे ।
तद्राज्याधिप तनयस्तदा बभूव
ब्राह्मेण प्रतिभयरक्षसा गृहीतः ।। १६ ।।

इस प्रकार श्रीरामानुज आदिक मुख्य शिष्यों के सेवित यादव प्रकाश जब उन्हें पढ़ा रहे थे, उसी समय वहां के राजा के लड़के को भयंकर ब्रह्म राक्षस ने पकड़ लिया ।। १६ ।।

उद्दामग्रहमदनिग्रहं विधातुं
निष्णातं निरुपममन्त्रवाद शौण्डम् ।
श्रुत्वोर्वीपतिरथ यादवप्रकाशम्
शिष्याणां परिवृत माह्वयत्समूहैः ।। १७ ।।

राजा ने यह सुनकर कि यादव प्रकाश जी अच्छे मंत्र शास्त्री हैं, झट ब्रह्म राक्षस के मद को निवारण करने के लिए शिष्यों सहित उनको बुलाया ।। १७ ।।

रक्षो यद् ग्लपयति मामकात्मजं तद्
विक्षोभं नय निरपायमन्त्रशक्त्या ।
इत्युक्त्वा निजतनयस्य सन्निधानं
मेदिन्याः पतिरनयद् यतिं क्षणेन ।। १८ ।।

"एक ब्रह्म राक्षस मेरे पुत्र को त्रास दे रहा है; आप अपनी अमोघ मंत्र शक्ति से मेरे पुत्र के विक्षोभ को दूर कर दें", ऐसा कह कर उसी समय सशिष्य यतिवर्य को राजा ने अपने कुमार के पास पहुंचाया ।। १८ ।।

आलोक्य प्रतिभय रक्षसा पुरस्तात्
आविष्टं धरणि पुरन्दरस्य सूनुम् ।
उद्दामं जपति मनुं यताववादीत्
सक्रोधं चरणमशंकितः प्रसार्य ।। १९ ।।

यति ने जाते ही देखा कि राजकुमार के शरीर में एक भयंकर ब्रह्मराक्षस ने आवेश कर रखा है, और झट मंत्र जपना प्रारम्भ किया। यह देखकर ब्रह्मराक्षस उसके सामने पैर फैलाकर क्रोध पूर्वक बोला कि— ।। १९ ।।

जानेऽहं मनुपदवैभवं त्वदीयं
प्राचीनं जनुरपि जन्म मामकं च ।
तेषु त्वं किमपि न वेत्सि किन्तु शान्तं
पापं मां कथमिव शिक्षितुं समागाः ।। २० ।।

मैं तेरे इस मंत्र के प्रभाव को अच्छी तरह जानता हूं, और तेरे व अपने, दोनों के पूर्वजन्मों को भी जानता हूं। पर तू यह कुछ भी जाने विना ही, हाय! मुझे आज्ञा देने के लिए आया है ।। २० ।।

इत्येवं स गदितवज्जगाद रक्षः
किं वैतन्मनुपदमादृतं ममाद्य ।
कोऽहं वा गतजनने तवापि काऽभूत्
उत्पत्तिस्त्वमसि यतोऽखिलं वदेति ।। २१ ।।

यादव प्रकाश ने ब्रह्मराक्षस के ऐसे वचनों को सुनकर उससे कहा कि मेरा मंत्र कैसा है? तथा मै पूर्व जन्म में कौन था? तू पहिले जन्म में कौन था? यह सब बता दे ।। २१ ।।

रक्षस्तं यतिमभणीदिति ब्रुवाणं
भावत्कं मनुपदमीदृशं पुनस्त्वम् ।
प्राग्जन्मन्यसि मधुरन्तकाग्रहारा-
म्ब्वाधारोन्नततट वामलूरुगोधा ।। २२ ।।

यह सुन कर राक्षस बोला कि तुम अमुक मंत्र जप रहे हो। पहिले जन्म में तुम मधुरान्तक अग्रहार के तालाव के किनारे की वल्मीक में गिरगिट के रूप में रहते थे। [अग्रहार ब्राह्मण वस्ती को कहते हैं; और मधुरान्तक उस ब्राह्मण वस्ती का नाम है।] ।। २२ ।।

शेषाद्रिप्रवरमहाय गच्छतां त्वम्
तत्राटन् पथि हरिधाम वैष्णवानाम् ।
यद्भुक्तोज्झित शुचि भक्तलेशमादाः
त्वं तस्मादिह तनुमीदृशीमजासीः ।। २३ ।।

जब कुछ वैष्णव प्रवर शेषाद्रि के उत्सव में भाग लेने के लिए उस मार्ग में जा रहे थे, उस समय तुम्हें उनके जीमने के बाद पत्तल में बचे हुए पवित्र चावलों का लेश मिला जाया करता था। इस कारण तुम्हें ऐसा शरीर इस जन्म में मिला है ।। २३ ।।

पूर्वस्मिन्नहमपि जन्मनि द्विजातिः
प्रारब्धं क्रतुवरमृत्विजां गणेन ।
तत्रत्यैरजनिषि मन्त्रकर्मलोपैः
ब्राह्मस्याकृतिमिह रक्षसः प्रपन्नः ।। २४ ।।

मैं तो पहले जन्म में ब्राह्मण था। मैंने ऋत्विजों के साथ एक अच्छे यज्ञ का प्रारम्भ किया। उस यज्ञ में कुछ मन्त्र और कर्म का लोप हो गया। इस कारण मुझे यह ब्रह्म राक्षस का शरीर मिला है ॥ २४ ॥

त्रस्तोऽहं तव सविधोषितादमुष्मात्
शेषांशाज्जनमवितुं कृतावतारात्।
भूभर्तुस्त्यज सुतमित्यसौ वदेच्चेत्
रक्षस्त्वं तमपि हठादहं त्यजेयम् ॥ २५ ॥

तेरे पास जो यह शेष का अंशावतार बैठा हुआ है, जिसका प्रयोजन भव सन्तप्त जनों की रक्षा करना है, उससे मै डरता हूं। यदि वे अपने श्रीमुख से यह कह दे कि 'हे ब्रह्मराक्षस! तू राजा के लड़के को छोड़ दे', तो मैं उसे तो छोड़ ही दूंगा और इस योनि से छुटकारा भी पाऊंगा ॥ २५ ॥

आलोकैरमृतमयैरिवानुबद्धं
दुष्कर्माखिलमपि दूरितं मदीयम्।
मुक्तिश्चाभवदिति पादपद्मयोस्तं
प्राणंसीत्प्रकटितभक्ति यातु तस्य ॥ २६ ॥

इसके अमृतमय कटाक्ष से मेरे सब पाप दूर हो गये और अब इस योनि से मेरा मोक्ष हो ही गया। ऐसा कहकर उस ब्रह्मराक्षस ने श्री रामानुज के चरण कमलों में अत्यन्त भक्ति के साथ झुककर प्रणाम किया ॥२६ ॥

तद् यातु क्षितिपतिनन्दनं विमुच्य
त्वद्यातु द्रुतमधुना नियोगमाप्त्वा।
संदिष्ट स्स च यतिनेति वीक्ष्य रक्षः
सन्तुष्टो मधुमधुरामुवाच वाचम् ॥ २७ ॥

यतिवर्य यादव प्रकाश ने रामानुजाचार्य से कहा कि तुम इस ब्रह्म राक्षस से कह दो कि राजकुमार को छोड़ कर चला जाय; तुह्मारी आज्ञा से यह शीघ्र ही छोड़कर चला जायगा। इससे श्री रामानुज अत्यन्त संतुष्ट हुए और दुखदायी ब्रह्मराक्षस को देख अत्यन्त मीठी वाणी से बोले ।।। २७ ।।

जाने त्वां मम वशगं मुदा यथेष्टं
क्ष्मानेतुस्सुत मपहाय याहि रक्षः ।
तच्चिह्नं निजपदपिप्पलद्रुभेदात्
हृच्चिन्तामपनय भूपतेः प्रकाश्य ।। २८ ।।

मैं जानता हूं कि तुम मेरे वश हो; इस राजकुमार को छोड़ कर जहां जाना चाहो वहां आनन्द के साथ चले जाओ। तुम्हारे जाने का यही चिन्ह हो कि जाती वार अपने वासस्थल पीपल के वृक्ष को तोड़ते हुये जाना! यह चिन्ह दिखाकर राजा के हृदय की चिन्ता दूर कर दो ।। २८ ।।

इत्याज्ञां प्रसभममुष्य यातु लब्ध्वा
तत्याज क्षितिपसुतं सहात्मदोषैः ।
अश्वत्थं सह नृपविप्रियै रभाङ्क्षीत्
विश्वस्तस्सह यतिना नृपोऽपि तस्मिन् ।। २९ ।।

श्री रामानुज की आज्ञा मिलते ही ब्रह्मराक्षस ने राजकुमार को छोड़ा और आप भी दोषों से मुक्त हुआ; एवं राजा के अकल्याणों के साथ ही साथ वहां के पीपल वृक्ष को भी तोड़ दिया; जिससे यति और राजा दोनों को विश्वास हुआ कि इसकी आज्ञा से ही ब्रह्मराक्षस ने राजकुमार को सदा के लिए छोड़ दिया है ।। २९ ।।

निर्याते निजतनयाद् ग्रहे नृपालः
मर्यादाधिक मधिरूढवान् प्रमोदम् ।
पर्यायोरगपतये परं सपर्यां
वर्यायाकृत विदुषां द्विषां पुरस्तात् ।। ३० ।।

जब राजा ने देखा कि मेरे कुमार को ब्रह्मराक्षस सदा के लिए छोड़ कर चला गया तो उसे सीमातीत आनन्द आया। अतः उसने शेषांश भगवान् श्री रामानुजाचार्य की पूजा, शत्रु मित्र सबके देखते हुए, की ॥ ३० ॥

उद्दामं नरपतिनाऽर्हणं वितीर्णं
तद्दान्तो निजगुरवे समर्प्य भक्त्या ।
श्रीकांचीं सह गुरुणा विवेश भूयः
साकांक्षो मनसि दधत्स देवराजम् ॥ ३१ ॥

राजा ने श्री रामानुज की अच्छी भेंट पूजा की, जिसे श्री रामानुज भक्ति के साथ गुरु को अर्पण किया। पीछे गुरुजी के साथ कांची चले आये और देवराज भगवान् के दर्शनों के लिये व्याकुल हो, हृदय में उनको स्थापित किया ॥ ३१ ॥

अभ्यंगं विरचयतो गुरौ विरुद्धं
व्याख्याति श्रुति शिखरैकवाक्यतत्वम् ।
श्रीरामानुज विदुषो रुषा कदुष्णं
प्राप्तं तन्नयनपय स्तदा तदूर्वोः ॥ ३२ ॥

एक दिन भगवान् रामानुज परम प्रेम से गुरु को तेल से मालिश कर रहे थे; तब गुरुजी ने एक श्रुति वाक्य का गलत अर्थ बताया। उसे सुनकर श्री रामानुज को अत्यन्त दुःख हुआ और उनकी आखों से गरम आंसू निकल कर यति यादव प्रकाश के ऊरु पर गिर पड़े ॥ ३२ ॥

दग्धोरुर्नयनपयःकणैस्तदीयैः
क्रोधान्धो यति रवदत्स लक्ष्मणार्यम् ।
पाठ्योऽद्यप्रभृति मया प्रतीप माभूः
गच्छ त्वं मम नयनाध्वनो यथेच्छम् ॥ ३३ ॥

वह आंसू इतना गरम था कि उसके पड़ते ही यति का ऊरु जलने लगा, जिससे सन्यासी यादव प्रकाश को क्रोध आगया। अतः वह विवेक हीन होकर श्री रामानुज से बोला कि मैंने जो समझता था वही तुझे पढ़ाया है। परंतु तुम तो मुझ से प्रतिकूल है। मेरी आखों के सामने से ओट हो जावो। आज से तुम्हें मैं नहीं पढाऊंगा ॥ ३३ ॥

इत्युक्तो गुरुमपहाय मुक्तपाठः
श्रीकांच्यां कृतवसतिस्समं गृहिण्या ।
कैंकर्यं प्रतिदिन मातनोत्स शाला-
कूपाम्भो ददिभशैलवल्लभाय ॥ ३४ ॥

ऐसा कहने पर वे गुरु को छोड़ कर और पढ़ना भी छोड़ कर अपनी पत्नी के साथ कांची में निवास करते हुए श्री वरदराज भगवान् के कैंकर्य के लिये शालकूप से तीर्थ लाकर उन्हें अर्पण करते हुए उनके कैंकर्य में लग गए ॥ ३४ ॥

श्रुत्यन्तोदित मभिधेयमन्यथाऽस्मात्
आख्यातुर्विधुमिव राहुतो विमुक्तम् ।
तं कर्तुं स्वमतरतं स यामुनेयः
प्राणैषीत्सनुतिमणिं महार्हपूर्णम् ॥ ३५ ॥

यह समाचार श्री यामुनाचार्य को विदित हुआ। उन्होंने श्रुतियों के अपार्थ करने वाले यादव प्रकाश से मुक्त हुए श्री रामानुज को ऐसा समझा कि चांद राहू से छूट गया। फिर रामानुज जी को अपने मत में करने के लिए उन्होंने सुयोग्य विद्वान् महापूर्ण को स्तोत्ररत्न के साथ कांची भेजा ॥ ३५ ॥

कांचीं स द्रुतमभिगम्य तिष्ठमानः
कूपाम्भोहरणपरायणाय तस्मै ।
स्वच्छन्दं नुतिमणिजं पपाठ विष्णोः
उत्कर्षप्रकटनकारि पद्यमेकम् ॥ ३६ ॥

श्री महापूर्णजी शीघ्र ही कांची पहुंच गये। वहां रह कर एक दिन शालकूप से तीर्थ लेकर जब रामानुज आ रहे थे, उस समय उन्होंने उनको स्तोत्ररत्न के एक पद्य को ('स्वाभाविकानवधिक' इत्यादि पद्य को) सुनाया ॥ ३६ ॥

श्रुत्वा तत्प्रकटितमाधवापदानं
सानन्दं तमचकथत्पृथुं स पूर्णम् ।
येनेदं श्रुतिमधुरं व्यधायि पद्यं
क्वन्वास्ते स गुरुरमुं पुनर्दिदृक्षे ॥ ३७ ॥

भगवान् लक्ष्मीपति का वैभव बतानेवाले उस पद्य को सुनकर श्री रामानुज स्वामीजी ने महापूर्ण स्वामीजी से पूछा कि यह अतिमधुर पद्य बनानेवाले गुरुजी कहां पर हैं? मैं उनके दर्शन करना चाहता हूं ॥ ३७ ॥

पद्यं तादृशमिदमाह यामुनेयो
योगीन्दुर्वसति पुनस्स रङ्गधाम्नि ।
सत्यं ते सुलभ इति प्रणीय पूर्णः
तेनागात्सह सहसा कदम्बतीर्थम् ॥ ३८ ॥

"यह सरस पद्य श्री यामुनाचार्य का बनाया हुआ है; ये योगीराज श्रीरंगधाम में बसते हैं। यदि आप उनसे मिलना चाहें तो मिल सकते हैं।" यह कहकर श्री महापूर्ण रामानुज को साथ लेकर (कावेरी नदी के) कदम्बतीर्थ पहुंच गये ॥ ३८ ॥

श्रीरंगात्कनक सरित्तटे चलन्तौ
श्रीरंगे कलकल शब्दतो विदित्वा ।
वैकुण्ठं गत इति यामुनेययोगी
मूर्च्छालौ हृदि भिदुराहताविवास्ताम् ॥ ३९ ॥

ये दोनों श्रीरंग क्षेत्र के पास कावेरी नदी के किनारे पर चल रहे थे। उतने में श्रीरंग के कोलाहल से इन्हें मालूम हुआ कि श्री यामुनेय योगी वैकुण्ठ पधार गए हैं। जिससे ये मानों वज्राघात हुआ हो, अचेत हो कर भूमि पर गिर पड़े ॥ ३९ ॥

**उद्बुद्धः कथमपि तं महापूर्णः**
**निन्दन्तं नियतिगतिं प्रबुद्धमेत्य ।**
**कावेरीतट लवणावटोपकण्ठं**
**योगीन्दोरनघ मसेवयत् प्रतीकम् ॥ ४० ॥**

किसी तरह महापूर्ण को चेत आया, उस समय श्रीरामानुज प्रबुद्ध होकर विधि के विधान की निन्दा कर रहे थे। तव श्री महापूर्ण श्री रामानुज को साथ लेकर वहां पहुंचे, जहां श्री यामुनेय का शरीर कावेरी के किनारे खोदे गए और नमक भरे हुए गड्ढे में रखा जानेवाला था। वहां पहुंच कर महापूर्ण ने श्री यामुनेय के सप्रभ शरीर को श्री रामानुज को दर्शन कराया ॥ ४० ॥

**व्याकीर्णप्रचलशिखो विमुक्तकण्ठं**
**व्याक्रोशन् विसृमरबाष्पपूरिताक्षः ।**
**तत्क्षोणीतललुठनाति धूसराङ्गः**
**विक्षोभाकुलकरणो यतिं व्यनंसीत् ॥ ४१ ॥**

उस समय श्री रामानुज के शिर के बाल खुल गये थे तथा उनका शरीर कांप रहा था और गला फाड़ कर जोर से रोने लग गए थे, आंखों के आंसू मुंह पर फैल गए थे, भूमि पर तड़पने के कारण शरीर धूल में सन गया था, इन्द्रियादिक सब विक्षोभ से व्याकुल हो रहे थे। ऐसी दशा में ही श्री रामानुज ने श्री यामुनेय योगी के चरणों में प्रणाम किया ॥ ४१ ॥

शोकान्ते धृतिविभवेऽस्य चक्षुरत्नं
व्यारौत्सीत् तनुमतनुर्जहार कम्पः ।
आतंको हृदयमचूचुरद् विजेतुः
भंगे ह्यादधति पराजिताः प्रकर्षम् ।। ४२ ।।

उनका धैर्य शोक से छूट गया, तब आंसुओं ने आंखों को ढ़क दिया। कंप ने शरीर को कंपित कर दिया। आतंक ने हृदय को चुरा ली। क्योंकि विजेता का अभिभव होने पर हारे हुए बढ़ जाया करते हैं। धैर्य ही इनको नहीं फटकने देता था। धैर्य के हार जाने पर ये सब बढ़ गए ।। ४२ ।।

तत्त्वार्थं वितरितुमेष्यतेऽथ यस्मै
व्याख्यांका समबधि या करेऽन्त्यकाले ।
पादाब्जं श्रितवति तस्य लक्ष्मणार्ये
सा मुद्रा परिमुमुचे स्वयं यतीन्दोः ।। ४३ ।।

अन्त काल में श्री यामुनेय योगी ने अपने हाथ में व्याख्या की मुद्रा इसलिये ले रखी थी, कि रामानुजाचार्य आयेंगे तब उन्हें दूंगा। अब रामानुजाचार्य के आते ही वह मुद्रा खुल गयी ।। ४३ ।।

शोकाग्निप्रसर विलीन चित्तलाक्षा-
पिण्डेऽसौ यतितिलकस्य पुण्यमङ्गम् ।
तत्वार्थं निधिमिव लब्धमाशु तस्मात्
तत्त्रासात् सुदृढ़मसुद्रयन्मनीषी ।। ४४ ।।

शोकाग्नि के फैलने से चितरूपी चपड़ा पिघल गया। निधि भांति प्राप्त तत्वार्थ और यतिवर की अन्तिम झांकी उस चपड़े पर उससे शीघ्र ही मुहर लगाकर छाप कर लिया कि शरीर की तरह यह भी हमारे हाथ से न निकल जाय ।। ४४ ।।

तत्वार्थग्रहणमहाय जीवतोऽस्मात्
रंगेन्दुर्मयि विततान न प्रसादम् ।
इत्यन्तस्स्फुरितगुरुव्यथो न नत्वा
रगेशं पुनरगमत्ततस्स कांचीम् ॥ ४५ ॥

श्री रामानुज ने सोचा कि भगवान् रंगनाथ ने मुझपर कृपा नहीं की। मैं योगितिलक यामुनेयजी से तत्वार्थ प्राप्त करने के लिए आया था, पर वे मुझे यहां जीवित भी न मिले। इसी भयंकर व्यथा से श्री रामानुज विना ही श्रीरंगनाथ को दर्शन किये कांची चले आये ॥ ४५ ॥

कांचीशार्चन निरतः पुरेव कांची-
पूणार्यं स वरद सूनृतोक्तिपात्रम् ।
आचार्यं निजमचिकीर्षदप्यवश्यं
नो गण्यो भवति महात्मनां कुलादिः ॥ ४६ ॥

कांची आकर श्री रामानुज श्री वरदराज भगवान् के कैंकर्य में लग गये। उस समय वहां एक कांची पूर्णार्य नामके महायोगी विराजते थे, जिनके साथ वरदराज भगवान् साक्षात् बातें किया करते थे। श्रीरामानुज ने श्रीयुत् कांचीपूर्ण को अपने आचार्य बनाना चाहा; क्योंकि महात्माओं का तो महत्व ही देखा जाता है; उनके कुल आदि नहीं विचारे जाते ॥ ४६ ॥

पूर्णो यद्यपि वरदानुकम्पयाऽहं
नो युक्तं द्विजवर लौकिकक्रमस्य ।
इत्युक्त्वा प्रणतिपरं स तं न्यरौत्सीत्
नोच्छ्रायं प्रथयति सज्जनः स्वकीयम् ॥ ४७ ॥

श्री कांचीपूर्ण ने रामानुजजी का अभिप्राय सुनकर कहा कि 'यद्यपि में भगवान् वरदराज की कृपा से परिपूर्ण हूं; तो भी हे विप्र श्रेष्ठ! लौकिक मर्यादा को लांघना उचित नहीं है।' यों कहकर उन्होंने श्री रामानुज की प्रार्थना को टाल दी ॥ ४७ ॥

यद्येवं सुमतिधुरीण केचिदर्थाः
चिन्त्यन्ते मनसि मयाद्यतान् निवेद्य ।
श्री कांचीपति वरदाय तन्मुखोक्तं
कर्तव्यं मम कथयेति सोऽब्रवीत्तम् ॥ ४८ ॥

"हे बुद्धिमानों में अग्रगण्य! यदि यही बात है, तो मैंने कुछ अर्थों को मन में सोच रखा है। उन्हें आप श्री कांची के स्वामी वरदराज भगवान् से निवेदन करें और उनकी आज्ञा को मुझे बता दीजिए।" ऐसा रामानुज ने उनसे कहा ॥ ४८ ॥

इत्युक्तः सपदि तथेति कांचिपूर्णः
विज्ञप्तुं रहसि जगाम देवराजे ।
व्याधूतव्यजन मवेक्ष्य तं चचक्षे
सोऽपीत्थं किमपि भवान् विवक्षतीति ॥ ४९ ॥

श्री रामानुजाचार्य के यह कहने पर श्री कांचीपूर्ण शीघ्र ही श्री वरदराज भगवान् से एकान्त में बतलाने चले और व्यजन हिलाने लगे। तब भगवान् वरदराज ने कांचीपूर्ण से पूछा कि क्या कुछ कहना चाहते हो? ॥ ४९ ॥

इत्युक्तो वरदमुवाच सोऽतिनम्रः
मां रामानुजबुध एवमाचचक्षे ।
केऽप्यर्था मनसि विचिन्तिता मया तान्
उक्त्वा ते कथय हिताहितं ममेति ॥ ५० ॥

भगवान् वरदराज के ऐसे वचन सुनकर अत्यन्त नम्रता के साथ कांचीपूर्ण ने कहा कि "परम विद्वान श्री रामानुज ने मुझसे कहा है, मैंने कुछ विचार मन में सोच रखे हैं; उन्हें वरदराज भगवान् से निवेदन कर मेरे हिताहित को मुझसे कहो।" ॥ ५० ॥

विज्ञप्तस्स तमिति वाचमाचचक्षे
काञ्चीशस्सुमतिवर स्स लक्ष्मणाख्यः ।
दासत्वं सहजमभंगुरं दधानः
भावज्ञो मम सकलार्थतत्ववेत्ता ॥ ५१ ॥

कांची के अधिपति भगवान् वरदराज ने कांचीपूर्ण से कहा कि, "रामानुज परम बुद्धिमान है; उसे दासभाव स्वभाव से ही है, जो कभी नष्ट नहीं हो सकता। मेरे भाव को वह भली भांति जानता है, तथा सब अर्थों के तत्व का वह वेत्ता है ॥ ५१ ॥

श्रीसान्दीपिनि विदुषो यदूद्वहः प्राग्
अप्राक्षत् सपदि यथा समस्तविद्याः ।
प्राप्यार्थानयमखिलांस्तथा गुरुभ्यः
त्रातुं कांक्षति जनतां निदेशतो मे ॥ ५२ ॥

जैसे पहिले भगवान् कृष्ण ने विज्ञ सान्दीपिनि से सब विद्या पढ़कर विश्व का कल्याण किया था, इसी तरह यह भी मेरी आज्ञा से गुरुओं से सब विद्या सीखकर जनता की रक्षा करना चाहता है ॥ ५२ ॥

तद्भावोत्तरमिदमस्त्यहं हि तत्वम्
सद्वैतं मतमपि साधनं प्रपत्तिः ।
मोक्षस्स्याद् भुवि चरमस्मृतिं च हित्वा
पूर्णार्ये महति समाश्रयोऽस्य कार्यः ॥ ५३ ॥

उसके प्रश्नों के ये उत्तर हैं—मैं ही परम तत्व हूं; (जीव व ब्रह्म में) भेद है; प्रपत्ति ही मोक्षसाधन है; इसी जन्म में (शरणागत को) मोक्ष मिलेगा और अंतिमस्मृति की भी आवश्यकता नहीं रहती; वे महापूर्ण स्वामीजी का आश्रयण करें।" ॥ ५३ ॥

श्रुत्वाऽर्थान् वरद समीरितान् स कांची-
पूर्णार्याद्धृद्द कलितान्नत स्तदङ्घ्र्योः ।
आनन्द प्रसरदमन्दरोमहर्षः
श्रीरंगं पुरमथ लक्ष्मणः प्रतस्थे ।। ५४ ।।

श्री वरदराज भगवान् ने जो कांचीपूर्ण से कहा था, वही कांचीपूर्ण ने रामानुज को सुना दिया; जिसे सुनते ही श्री रामानुज को इतना आनन्द आया कि उनकी रोमावली खड़ी हो गई। पीछे श्री कांचीपूर्ण के चरणों में प्रणाम करके श्री रामानुजाचार्य श्रीरंगपुर को रवाना हो गए ।। ५४ ।।

एतस्मिन्नवसर एव यामुनार्या-
चार्योक्तं त्ववितथमाकलय्य रंगात् ।
सच्छात्रानुमतियुतो महार्हपूर्णः
कर्तुं प्रास्थित वशगं स लक्ष्मणार्यम् ।। ५५ ।।

इसी अवसर में श्री महापूर्ण ने यामुनेय योगी की उक्तियों को सार्थक मानते हुए छात्रों की अनुमति से श्री रामानुज को वश में करने के लिए रंगपुर से प्रस्थित हुए ।। ५५ ।।

निर्गच्छन् पथि मधुरान्तकाग्रहारे
श्री विष्णोः पृथुलतटाकनायकस्य ।
धामाप श्रमशमनं यदा विधित्सुः
श्री रामानुजसुमतिश्च तत्तदाऽऽप ।। ५६ ।।

श्री महापूर्ण चलते चलते मधुरान्तक नाम की ब्राह्मणों की बस्ती में तटाक पालक श्री विष्णु भगवान् के मन्दिर में मार्ग श्रमपरिहार के लिए ठहरे। उसी समय श्री रामानुजाचार्य भी संयोगवश उसी स्थान पर उपस्थित हो गए ।। ५६ ।।

तिष्ठन्तं महति तटाकपालविष्णोः
श्रीधामन्यभिलषितं महार्हंपूर्णम् ।
ईक्षित्वा सपदि तुतोष लक्ष्मणार्यः
किं वाऽन्यत्प्रमदकृदीप्सितार्थलाभात् ॥ ५७ ॥

श्री रामानुज केवल महापूर्ण के ही लिये श्रीरंग को रवाना हुए थे। वे परम इष्ट महापूर्ण तटाक पाल भगवान् के मन्दिर में दीख पड़े, जिन्हें देखकर श्री रामानुज को वड़ा भारी सन्तोष हुआ। इच्छित वस्तु की प्राप्ति से अधिक आनंद और किससे मिलेगा ? ॥ ५७ ॥

सान्निध्यं सुकृत भरैः पुराकृतैर्मे
प्राप्तस्त्वं दिवसकरो यथाऽम्बुजस्य ।
इत्युच्चैरभिदधदस्य पादपद्मे
प्राणंसीत्प्रकटितभक्ति लक्ष्मणार्यः ॥ ५८ ॥

मेरे पूर्वजन्म के वड़े भारी पुण्यों से ही आपका सांनिध्य मिला है। मेरे लिए आपके समीप आना ऐसा है, जैसे कमल को सूर्य मिल जाय। श्री रामानुज ने इस प्रकार जोर से कहकर अत्यन्त भक्ति के साथ श्री महापूर्ण के चरणों में साष्टांग प्रणाम किया ॥ ५८ ॥

उत्थाप्य प्रणतममुं तदा भुजाभ्याम्
आश्लिष्य प्रणयवशाच्चुचुम्ब मूर्ध्नि ।
प्राहृष्यत्पुलकित विग्रहस्स पश्चात्
किं किं न प्रियजनसंगमः करोति ॥ ५९ ॥

श्री महापूर्ण ने चरणों में प्रणाम करते हुए रामानुज को दोनों हाथों से उठाकर हृदय से लगा लिया तथा प्रेम के वश होकर शिर चूमने लगे। शरीर में हर्ष के मारे पुलकावली खड़ी हो गई। उन्हें परमानन्द प्राप्त हुआ। क्योंकि प्यारे जनों का मिलना ऐसा ही होता है; वह क्या नहीं कर सकता ? ॥ ५९ ॥

वन्दित्वा विनयकृताञ्जलिर्महाश्री-
पूर्ण! त्वं महितहितोपदेशपूर्वम् ।
त्वत्पादाम्बुजयुगले मनोहरे माम्
अंगीकुर्विति निगदन्तमब्रवीत् सः ॥ ६० ॥

श्री रामानुज महाराज महापूर्ण की वन्दना करके हाथ जोड़कर विनय पूर्वक कहने लगे कि आप मुझे हितोपदेश करके अपने मनोहर पादारविंदों में (सेवक के रूप में) ले लो ॥ ६० ॥

श्री काञ्चीनगरललामपुण्यकोटि-
च्छायायां वरदविभोश्च सन्निधाने ।
त्वां मेधाविनमुररीक्रियासमित्या-
चक्षाणं पुनरिदमाह लक्ष्मणार्यः ॥ ६१ ॥

श्री महापूर्ण ने कहा कि, "श्री कांचीपुरी के तिलकायमान पुण्यकोटि विमान की छाया में, और श्री वरदराज भगवान् के सांनिध्य में मैं तुम बुद्धिमान को अंगीकार करूंगा ।" यों कहनेवाले उनसे श्री रामानुज फिर कहने लगे—

अंगानि प्रकृतिविभंगुराणि वृत्तिः
चित्तस्य क्षणमपि याति नैकरूप्यम् ।
को वेत्ति क्षणरुचिदामचञ्चलानाम्
प्राणानां स्थितिमथवा विनिर्गमं च ॥ ६२ ॥

शरीर स्वभाव से ही भंगशील हैं ; चित्त की वृत्तियां एक क्षण भी स्थायी नहीं रहतीं, चंचल होती हैं, किसे पता है, बिजली की तरह चंचल ये प्राण कब ठहरेंगे और कब निकल जायंगे ॥ ६२ ॥

उक्तं नौ निरुपमयामुनेय योगि-
ग्रामण्या स्वचरणसेवनं चिकिर्षोः ।
श्रीरंगं नगर मुपेयुषोर्नराणाम्
अस्थैर्यं परमपदं पुरा गतेन ॥ ६३ ॥

जब हम आप दोनों श्री यामुनेय योगी के चरण कमलों के सेवन करने की इच्छा से रंगधाम पहुंचे थे, तब हमारे पहुंचने से पहिले ही परम पद चले जानेवाले योगी तिलक श्री यामुनेय ने अपना उदाहरण हमारे लिये भी रख दिया कि (मेरे शरीर की तरह तुम्हारा भी) शरीर स्थिर नहीं है ।। ६३ ।।

तद् विष्णो स्सपदि तटाकरक्षिणोऽग्रे
मूले श्री वकुलतरोः हितोपदेशैः ।
मच्चित्तं कुरु निरवग्रह प्रबोधं
राजीवं रविरिव रोचिषां प्ररोहैः ।। ६४ ।।

इस कारण आप शीघ्र ही इन तटाकरक्षक भगवान् के सामने श्री वकुल वृक्ष के नीचे मेरे चित्त को अपने कल्याणकारी उपदेशों से निरन्तर ज्ञान देकर इस तरह खिला दें, जैसे सूर्य अपनी किरणों के समुदाय से कमल को खिला देता है ।। ६४ ।।

तत्रेत्थं गदितवते स पादपद्मं
संभाव्य स्वमनसि यामुनेयसूरेः ।
प्राहास्मै सगुरुपरंपरं द्वयाख्यं
तत्वार्थप्रकटनकारि मन्त्ररत्नम् ।। ६५ ।।

यह सुन श्री महापूर्ण ने अपने मन में वैकुण्ठ वासी यामुनेय सूरी के चरण कमलों का ध्यान करके श्री रामानुजाचार्य को गुरुपरम्परा के साथ तत्वार्थ का प्रकटन करने वाले द्वय मंत्र का उपदेश दिया ।

श्रीरामो जगदवनाय पादुके स्वे
विन्यस्याश्नुत भरते यथा वनान्तम् ।
स स्वाङ्घ्रि मयि विनिवेश्य यामुनेयः
त्वां पातुं मनुमणिमासदत्तथा स्वः ।। ६६ ।।

जैसे श्रीराम साम्राज्य की रक्षा करने के लिए भरत को अपनी खड़ाऊ देकर वन गये थे, वैसे ही श्री यामुनेय योगी भी तुम्हारी रक्षा करने के लिए मंत्र रूपी मणि को मेरे पास रखकर मोक्ष चले गये ॥ ६६ ॥

श्री कांच्यां द्वयमनुनोक्तवाच्यमुच्चैः
प्रत्यक्षं तव रचयेयमित्युदीर्य ।
तां गत्वा सममथ लक्ष्मणेन तस्याम्
मन्त्रार्थं वरदमदर्शयत्स तस्मै ॥ ६७ ॥

'मैं श्री कांची पहुंचकर द्वय मंत्र के वाच्यार्थ को तुम्हें प्रत्यक्ष करा दूंगा', ऐसा कहते उन्होंने श्री रामानुजार्य को साथ लेकर कांची आकर द्वय मन्त्र का साक्षात् अर्थ श्री वरदराज भगवान् का दर्शन कराये ॥ ६७ ॥

षण्मासं वरदपदारविन्दसेवा—
हेवाकी युवतिसखो महार्हपूर्णः ।
गूढ़ार्थान् गुरुगदितान् स्वदर्शनस्य
व्याकार्षीदथ गृहिणीसखाय तस्मै ॥ ६८ ॥

श्री महापूर्ण स्वामीजी छः मास पर्यंत सकुतूहल श्री वरदराज भगवान् की सेवा करते हुए, श्री रामानुज स्वामी और उनकी धर्मपत्नी को अपने सिद्धांत के निगूढ अर्थों का उपदेश करते हुए सपत्नीक विराजमान रहे ॥ ६८ ॥

कूपाम्बुग्रहणविधौ मिथः कदाचित्
कुप्यन्त्या घंटमिलनेन लक्ष्मणस्य ।
गेहिन्या सपदि विमानितावरोधः
श्रीरंगं निभृतमगान्महार्हपूर्णः ॥ ६९ ॥

एक दिन श्री रामानुज और महापूर्ण दोनों की पत्नियां दोनों एक साथ जल खींच रही थीं। दैवयोग से दोनों के बर्तन आपस में भिड़ गये। यह रामानुज की गृहिणी को अच्छा न लगा। उसने महापूर्ण की पत्नी का अपमान किया। इस कारण श्री महापूर्ण चुपचाप श्रीरंग क्षेत्र चले गये ॥ ६९ ॥

तस्मिन् प्रस्थितवति देशिके स रोषात्
एतस्मिन्नविनयतः कृताद् गृहिण्या ।
सातंकः प्रथमकृताच्च काञ्चिपूर्णे
सन्यास्यत्कृत भवगर्हणस्त्रिदण्डी ॥ ७० ॥

श्री रामानुजार्य ने देखा कि मेरी पत्नी के अविनय के कारण श्री महापूर्ण स्वामी यहां से श्रीरंग चले गये; और पहिले भी एक समय इसने श्री कांचीपूर्ण स्वामीजी का अपमान किया था। इससे श्री रामानुज स्वामीजी संसार से सर्वथा विरक्त होकर संन्यास लेकर त्रिदण्डी बने ॥ ७० ॥

संन्यस्यन् सरसि कराहित त्रिदण्डः
निश्शेषं निरमुचदेष बन्धुवर्गम् ।
वाधूलं प्रकटितदाशरथ्यभिख्यं
नाहासीद् बुधवरमग्रजातनूजम् ॥ ७१ ॥

श्री रामानुज स्वामीजी ने अनंतसर में स्नान करके संन्यास लिया, हाथ में त्रिदंड लिया और समस्त बंधुवर्ग को छोड दिया; परंतु अपनी बहिन के पुत्र, श्री वाधूल दाशरथि नामक विद्वान को नहीं छोडा ॥ ७१ ॥

संन्यस्य प्रकटितवैदिकाध्वनीतिः
त्वं रामानुजगुरुवद् धृतत्रिदण्डः ।
मात्रेतीरितमवनिप्रदक्षिणोत्कं
देवेशोऽवददिति यादवप्रकाशम् ॥ ७२ ॥

माता ने यादव प्रकाश से कहा कि तू श्री रामानुज गुरु की भाँति त्रिदंड का धारण करके वैदिक नीति का अनुसरण कर। यादव प्रकाश ने यह सुनकर पृथ्वी प्रदक्षिणा करना चाहा। उस समय देवराज भगवान् ने यादव प्रकाश से कहा— ॥ ७२ ॥

मद्रामानुजयमिनः प्रदक्षिणं त्वं
पर्यायं कुरु धरणीप्रदक्षिणस्य ।
स्वप्ने तद्गिरमवधूय कांचिपूर्णं
वव्रे तं वरदविभो र्निवेदितुं सः ॥ ७३ ॥

भगवान् ने स्वप्न में यादव प्रकाश से कहा कि तुम रामानुज यति को प्रदक्षिणा करो, वह पृथ्वी परिक्रमा के बराबर हो जायेगी। इस स्वप्न के वचन पर विश्वास न रखते हुए उसने श्री कांचीपूर्ण स्वामीजी से प्रार्थना की कि आप श्री वरदराज भगवान् की संनिधि में मेरी समस्या निवेदित करें ॥ ७३ ॥

तस्यार्थं रहसि निशम्य कांचिपूर्णात्
देवेश स्तमिति तदुत्तरं जगाद ।
प्राक्स्वप्ने मदभिहितप्रकारत स्तत्
निश्शंकं रचयतु यादवप्रकाशः ॥ ७४ ॥

कांचीपूर्ण ने एकान्त में जाकर श्री वरदराज भगवान् से निवेदन किया; जिसे सुनकर भगवान् वरदराज ने उत्तर दिया कि स्वप्न में मेरी कही हुई रीति से यादव प्रकाश उस काम को निश्शंक होकर करें ॥ ७४ ॥

इत्येवं वरदवचो निशम्य विष्णोः
स प्रीतो विहरणधाम विश्वमूर्तेः ।
श्रीरामानुजयमिनं परीत्य तस्मात्
संन्यस्या कलयदमुष्य शिष्यभावम् ॥ ७५ ॥

कांचीपूर्ण ने यादव प्रकाश को वरदराज भगवान् की बात कह सुनाई ; जिसे सुनते ही यादव प्रकाश श्री रामानुजार्य के समीप उपस्थित होकर उनकी सप्रेम प्रदक्षिणा कीं; क्यों कि श्रीरामानुजाचार्य (शेष जी) विश्वमूर्ति भगवान् के शयन स्थान हैं। वे उनसे संन्यास लेकर उनका शिष्य हुआ ॥ ७५ ॥

श्रुत्वा तं श्रितचरमाश्रमं प्रहृष्टाः
रङ्गस्थाः कृतमतयो निदेशपूर्वम् ।
रङ्गेन्दोस्स्वसविधमानिनीषवस्तं
प्राणैषुर्बुधमथ रङ्गिगायकाख्यम् ॥ ७६ ॥

श्रीरंगक्षेत्र के विद्वानों ने सुना कि श्री रामानुज स्वामीजी संन्यासी वन गये ; तव अत्यंत हर्षयुत हो उन्होंने श्रीवररंग नामक गायक (अरैयर) को यह आज्ञा देकर कांची भेजा कि उपाय से आप श्री रामानुज स्वामीजी को यहां, श्री रंगनाथ भगवान् के पास बुला लें ॥ ७६ ॥

श्री कांचीपुरमथ रङ्गिगायकाख्यः
संप्राप्तो वरदविभो स्स गानतुष्टात् ।
तं रामानुजगुरुमेत्य पूर्णपात्रं
श्रीरंगं पुरमगमत्स तेन भूयः ॥ ७७ ॥

श्री रंगगायक ने श्री कांची पहुंचकर अपने मधुर गानों से वरदराज भगवान् को प्रसन्न किया और उनसे पुरस्कार रूप में रामानुज को प्राप्त किया। पीछे उनको साथ लेकर श्रीरंग क्षेत्र चले आये ॥ ७७ ॥

सेनान्या सपरिकरेण तं निदेशात्
स्वात् प्रत्युद्गतमवलोक्य लक्ष्मणार्यम् ।
रंगेन्दुः करतलसौधगोऽभियातः
विन्यासैरलमकृतास्य शीर्षमङ्घ्र्योः ॥ ७८ ॥

श्री रंगनाथ भगवान् की आज्ञा से श्री विष्वक्सेन जी अपने परिवार के साथ श्री रामानुजार्य की अगवानी की। जब वे मन्दिर के समीप पहुंच गये, तब श्री रंगनाथ भगवान् करतल विमान पर बैठकर श्री रामानुज के सम्मुख गये और अपने चरणकमलों को उनके मस्तक पर सुशोभित किया ॥ ७८ ॥

सेवित्वा निजपद मङ्घ्रिचूडमस्मै
हृष्टायादित वरमादिमस्स रंगी ।
प्रह्वेभ्यो भवति च ते विभूतियुग्मं
प्रादांस्त्वं मम गृहकृत्यमाचरेति ॥ ७९ ॥

भगवान् के आपादचूड दर्शन करके अत्यंत संतुष्ट श्री रामानुज स्वामीजी को आदि भगवान् श्रीरंगनाथ ने यह वरदान दिया कि, "मैंने यह संसार व दिव्य धाम नामक दोनों विभूतियों को तुम्हें दे दिया। अबसे ये दोनों तुम्हारे सेवकों के सुलभ होंगे। और तुम मेरे इस मंदिर को सम्हाल लो" ॥ ७९ ॥

रंगेन्दोर्यतिपतिराज्ञया विधाय
स्वान्तेवासिनमकलंकनाम भूपम् ।
दुर्वृत्तानपि विनिगृह्य शाश्वतं तत्
सोत्कर्षं विरचयति स्म रंगिकार्यम् ॥ ८० ॥

यतिराज रामानुजार्य ने भगवान् रंगनाथ की आज्ञा से अकलंक राजा को अपना शिष्य बनाया (उससे) दुराचारियों को दबवाकर श्री रंगनाथ भगवान् के सेवा पूजादि कार्य सदा के लिए सुंदर रीति से चलते रहें—ऐसी व्यवस्था की ॥ ८० ॥

रंगेशाच्छ्रियमभजं त्वदङ्घ्रिदास्या-
दीदृक्षीमिति वदतोऽस्य सोऽतिपूर्णः ।
उक्त्वाऽर्थान् गुरुगदितान् सुतं च कृत्वा
तच्छात्रं पुनरिति लक्ष्मणार्यमूचे ॥ ८१ ॥

श्री रामानुजार्य ने श्री महापूर्ण से कहा कि मैंने आपके श्री चरणों का दास होने के कारण ही श्री रंगनाथ भगवान् से यह श्री प्राप्त की। यह सुनते ही महापूर्ण ने अपने वालक को श्री रामानुज का शिष्य वनाकर गुरुपरंपरा से प्राप्त हुए सब रहस्यार्थों को श्री रामानुजार्य के लिये वता दिया। और कहा— ॥ ८१ ॥

निक्षिप्तास्तव किल यामुनेयतीर्थैः
केऽप्यर्था जगदवनाय तान् गृहाण।
श्री गोष्ठीनगरवृषावनीध्र पूर्ण-
श्री मालाधरवररंगि गायकेषु ॥ ८२ ॥

आपके लिए श्री यामुनाचार्य ने श्री गोष्ठीपूर्ण, श्री श्रीशैलपूर्ण, श्री मालाधर और श्री वररंगि गायकों के पास कुछ रहस्यार्थ रख दिये थे; आप उन्हें ग्रहण करें ॥ ८२ ॥

तस्योक्ति श्रवणसुधां विधाय सोऽर्थान्
आदित्सुर्मनसि कुतूहलातिभारम्।
छात्राणां सुरगुरु जैत्रधीभराणां
सप्तत्या सह परमाप्तया बभार ॥ ८३ ॥

उनके वचन को श्री रामानुज स्वामीजी ने अमृत समान मीठे मानकर, बृहस्पति को भी जीतने में समर्थ बुद्धिवाले सत्तर शिष्यों के साथ उन रहस्यार्थों की प्राप्ति करना चाहा ॥ ८३ ॥

श्रीरंगाधिपति धुरन्धरो यतीन्द्रः
श्रीकार्यप्रतिसरपूर्वरंगभृत्यान्।
संभृत्य स्वमतपराननेकदेश्यान्
सन्यास्यद्दशविध किंकरान्द्विजेन्द्रान् ॥ ८४ ॥

श्री रंगराज भगवान् के कार्यधुरंधर श्री रामानुजाचार्य ने नाना देशवाले व अपने इच्छानुसार कार्य करनेवाले श्री रंगनाथ भगवान् के कई ब्राह्मण श्रेष्ठ सेवकों को इकट्ठे करके उनकी भगवान् की दस प्रकार की सेवा में नियुक्ति की ॥ ८४ ॥

भृत्यानां दशविध वर्गणाद्द्विजानां
शूद्राणां यतितिलक स्स तावतां च ।
शेषत्वादकृत निकृष्ट कर्मयोगात्
अत्रामुत्र च नियमं महार्थसिद्धेः ॥ ८५ ॥

स्वयं शेषावतार श्री रामानुजाचार्य ने सबके भगवच्छेष होने के कारण, सबको सेवा का अवकाश देते हुए, जैसे ब्राह्मण सेवकों के दस वर्ग बनाये, इसी प्रकार वैष्णव शूद्रों को भी कुछ निकृष्ट सेवा में (बाहरिया में) लगाकर उनके भी दस वर्ग बनाये, जिस सेवा से उन सबका ऐहिक तथा पारलौकिक सभी पुरुषार्थ सिद्ध हो सकें ॥ ८५ ॥

रंगेशं यतिपतिरेकदा स्वशिष्यात्
दध्यन्नानुपदनिवेद्यमानजम्बुम् ।
श्रुत्वा तन्मिलनवशाद् विषातिरेकि
प्राहारीद् यतितिलकस्स रंगिभृत्यम् ॥ ८६ ॥

एक दिन यतिराज ने अपने एक शिष्य से सुना कि भगवान् रंगनाथ को दध्यन्न के बाद जंबूफल (जामून) का भोग लगाया गया है । यों जानकर कि उन दो वस्तुओं के मिलन से झहर उत्पन्न होगा, उन्होंने वह भोग लगानेवाले उस किंकर को दण्ड दिया ॥ ८६ ॥

राज्ञीयोपचरणलालसो मुरारौ
तद्दोषप्रशम मदापयत् कषायम् ।
आरोग्योपपदमथाऽकलय्य शालां
श्री धन्वन्तरि हरिधाम तच्चकार ।
रंगेन्दोस्स गरुडवाहनभट्ट क्लृप्तं
पथ्यायानुदिनमहापयत्कषायम् ॥ ८७ ॥

राजा के समान श्री रंगराज भगवान् की सेवा करने की इच्छा से श्री रामानुज स्वामीजी ने उक्त दोष को नष्ट करने के लिए एक कषाय बनवाकर पिलाया। तथा एक आरोग्यशाला बनवाकर उसे धन्वन्तरि भगवान् का मंदिर बनाया। फिर उसी दिन से श्री रंगनाथ भगवान् के भोग में श्री गरुड़वाहन भट्ट से प्रतिदिन पथ्य के रूप में भगवान् को कषाय का भोग लगाने लगा ॥ ८७ ॥

श्रीकार्यप्रतिरोधिनः परिकरान् रङ्गेशितुर्दुर्मदान्
दूरीकृत्य तदीयकार्यनिरतो रङ्गप्रतिष्ठामिव ।
वेदान्ताध्वविरुद्ध सौगतमुखान् दुर्वादिनस्संहरन्
आचन्द्रार्कमसौ चकार निगमोत्तंसप्रतिष्ठामपि ॥ ८८ ॥

श्री रामानुज स्वामीजी ने जैसे श्री रंगनाथ भगवान् दुष्ट सेवकों को दूर करके उनकी सेवा में निरत हो, श्रीरंग की प्रतिष्ठा बढायी, इसी प्रकार वेदांत मार्ग के विरोधी बौद्ध आदि दुष्ट वादियों को दूर करके आचंद्रार्क वेदांत की भी प्रतिष्ठा की ॥ ८८ ॥

सप्तदशस्सर्गः समाप्तः ।

---

# अष्टादशस्सर्गः

श्री रामानुजमुनिरानिनंसु रङ्घ्रयोः
श्री गोष्ठीपुरवरपूर्ण देशिकस्य ।
श्री रंगेंद्रनुमतिमानथ प्रतस्थे
श्री गोष्ठीपुर मखिलैर्वृतः स्वशिष्यैः ॥ १ ॥

एक दिन भगवान् रामानुज मुनि ने श्री गोष्ठीपुर जाकर पूर्ण देशिक के चरणों में प्रणाम करने की इच्छा की। अतः श्री रंगनाथ भगवान् की आज्ञा लेकर आप समस्त शिष्यों के साथ श्री गोष्ठीपुर चले ॥ १ ॥

गत्वा लक्ष्मणयतिरन्तिकं दशाष्टौ
वारानप्यनुपमगोष्ठिपूर्णसूरेः ।
गूढं तत्स चरम पद्यवाच्यमाप्त्वा
विस्पष्टं जगदभिरक्षितुं जगाद ॥ २ ॥

यतिराज श्री रामानुजाचार्य ने, जिनकी बराबरी का कोई नहीं है, ऐसे गोष्ठीपूर्ण सूरि के समीप, १८ वार जाकर उनसे गीता के अंतर्गत चरम श्लोक का गूढार्थ पाया और उस अर्थ को सबके सामने स्फुट कह दिया कि संसार की यातनाओं से जीव बच जाय ॥ २ ॥

त्वन्नाम्ना भुवि हरिदर्शनं प्रतीतं
तद् भूयादिति वरमेत्य गोष्ठिपूर्णात् ।
श्री रामानुज विबुधः सुतं तदीयं
शिष्यत्वं पुनरवदातधीरनैषीत् ॥ ३ ॥

'आज से यह वैष्णव दर्शन आपके नाम से (माने श्री रामानुज दर्शन करके) प्रसिद्ध हो' यह वरदान श्री गोष्ठीपूर्ण ने श्री रामानुज मुनि को दिया; फिर पवित्र बुद्धिवाले उन्होंने श्री गांष्ठीपूर्ण के लड़के को अपना शिष्य बनाया ॥ ३ ॥

श्री मालाधरविदुष स्स दिव्यसूरि-
प्रोक्तद्रामिडनिगमोक्तमर्थ माप ।
तद्गानक्रममपि रंगिगायकार्यात्
श्री रामायणगदितं वृषाद्रिपूर्णात् ॥ ४ ॥

श्री रामानुजस्वामीजी ने विद्वान् श्री मालाधर से दिव्य सूरियों के कहे हुए द्रामिड वेद का अर्थ आदि प्राप्त किया ; श्री रंगिगायक से द्रामिड वेद गाने का क्रम पाया ; तथा श्री श्रीशैलपूर्ण से श्री रामायण का तात्पर्य सीखा ॥ ४ ॥

श्रीगातृप्रमुखसमस्तशिष्यवर्गे
न्यस्तार्थानभजत यामुनेयतीर्थैः ।
स्वच्छात्रानपि विरचय्य तत्तनूजान्
सोऽज्ञासीत् स्तुतिमणिमुख्यतत्प्रबन्धान् ॥ ५ ॥

श्री यामुनेय देशिक ने जो अलौकिक शास्त्रार्थ अपने श्री रंगी गायक आदि शिष्यों के पास रखा था, वह श्री रामानुज मुनि ने उन शिष्यों से प्राप्त कर लिया ; तथा उन सबके पुत्रों को अपने शिष्य बनाया । इस प्रकार श्री रामानुजाचार्य ने स्तोत्ररत्न आदि उनके ग्रंथों को प्राप्त किया ॥ ५ ॥

आयातो यतिरमरापगोपकण्ठात्
कारुण्याकर इति कश्चिदेकदण्डी ।
श्रीरंगं परिचितशास्त्रपंक्तिरेत्य
श्री रामानुज गुरुमाह वादमीप्सुः ॥ ६ ॥

एक दिन एक कारुण्यकर नामक एकदंडी (अद्वैती) संयासी गंगातीर से श्रीरंगपुर आया । वह सभी शास्त्र जानता था । उसने वाद करने की इच्छा से श्री रामानुज स्वामीजी से कहा— ॥ ६ ॥

शिष्यस्स्यादपजयभागिति प्रतिज्ञां
उद्बाहूज्ज्वलनृहरेः पुरो विधाय ।
अन्योन्यं विरचयतो स्तयो र्विवादं
तत्राष्टाधिक नव वासरा व्यतीयुः ।। ७ ।।

कि जो परास्त होगा वह विजेता का शिष्य हो जायगा । उज्ज्वल नरसिंह भगवान् के सामने हाथ उठाकर यह प्रतिज्ञा की गयी हुई थी । फिर इन दोनों को नियम पूर्वक शास्त्रार्थ करते करते सत्रह दिवस व्यतीत गये ।। ७ ।।

जातेऽष्टादश दिवसे हरेर्विषण्णः
स्वप्ने कामपि जयहेतुमेत्य युक्तिम् ।
तं रामानुजसुमतिर्निराकृताग्निः
मार्ताण्डाद् रुचिमिव नैशमन्धकारम् ।। ८ ।।

जब अठारहवें दिन के शास्त्रार्थ का समय आया तो श्री रामानुज मुनि बहुत दुःखी हुए कि इतने दिन बीत गये, अभी तक मैं उसे न जीत सका । तब भगवान् ने स्वप्न में आकर जीत की युक्ति बता दी । जैसे अग्नि, सूर्य से प्रकाश पाकर रात के अन्धकार को नष्ट कर देता है, वैसे ही भगवान् से युक्ति प्राप्तकर श्री रामानुज ने उस वादी को परास्त किया ।। ८ ।।

तद्युक्त्याहितमतिरुज्झितैकदण्डः
सन्यस्तः पुनरुपनीतवांस्त्रिदण्डी ।
छात्रो लक्ष्मणयतिनोऽभवत्स च स्व-
च्छात्राणामकृत तमात्मनिर्विशेषम् ।। ९ ।।

उस युक्ति से एकदण्डी परास्त होकर एकदण्ड छोड़ श्री रामानुज मुनि के पास फिर यज्ञोपवीत संस्कार प्राप्तकर त्रिदंडी संयासी होकर श्री रामानुज का शिष्य वन गया । श्री रामानुज ने अपने शिष्यों में उसे अपने ही समान बना दिया । (अर्थात् करुणाकर रामानुज मुनि नाम से विभूषित किया ।। ९ ।।

विष्णवर्चाकृत मवनोत्सुको जनानां
श्री गीताविवरणभाष्यदीपसारान् ।
तद् गद्यत्रयमकृत प्रपन्ननित्या-
नुष्ठानक्रममपि योगिराट् प्रबन्धान् ॥ १० ॥

संसारी जीवों की रक्षा करना चाहते हुए, श्री रामानुज मुनिवर ने वेदार्थ संग्रह, गीता भाष्य, श्री भाष्य, वेदान्त दीप, वेदान्त सार, गद्यत्रय प्रवन्ध और नित्यानुष्ठान (भगवदाराधन) क्रम इन प्रवन्धों को बनाया ॥ १० ॥

आशान्तेष्वपि विहितास्पदान् विजेतुं
मोहान्धानमलमतिः कुदृष्टिबाह्यान् ।
निश्शेषैर्यतिपतिरावृतस्स्वशिष्यैः
नक्षत्रैरिव हिमदीधितिः प्रतस्थे ॥ ११ ॥

नाना दिशाओं में जो वेदवाह्य और कुदृष्टि लोग थे, उन मोहान्धकारावृत पुरुषों को जीतने के लिए, श्री रामानुजाचार्य ने शिष्यों के साथ प्रस्थान किया। उस समय आप ऐसे अच्छे लगते थे, जैसा चांद तारों के साथ सुन्दर लगता है ॥ ११ ॥

जित्वा स प्रतिदिशमुन्मदान् प्रवाचः
स्वच्छात्रानपि धरणीपतीन् विधाय ।
निक्षिप्याखिलहरिधामसु स्वशिष्यान्
पर्याटत् क्षितिवलयं प्रदक्षिणेन ॥ १२ ॥

प्रत्येक दिशा में मदोन्मत्त वादियों को जीतकर, वहां के राजाओं को अपने शिष्य बनाकर, तथा सब धामों में अपने शिष्यों को स्थापित करते हुए, आप विचरने लगे ॥ १२ ॥

पीठं स प्रथितमवाप शारदायाः
वाणी तं कृतविनतिं विलोक्य तत्र ।
स्वं वेश्माप्यमलमदर्शयच्च तस्मै
गृह्णीष्वाभिलषित पुस्तमित्यभाणीत् ॥ १३ ॥

फिरते फिरते वे शारदा पीठ पहुंचे। सरस्वती देवो ने उन्हें नमस्कार करते देखा और अपना स्वच्छ भवन दिखाकर कहा कि यहां से जो पुस्तक चाहिये सो ले लो ॥ १३ ॥

अप्राक्षोदिति विहितादरां स वाणीं
त्वं भक्ति किमिति मयीदृशीमकार्षीः।
इत्येवं यतिपतिनाऽऽदरेण पृष्टा
साऽवादी च्छ्रुतिमधुरं वचस्सहेतु ॥ १४ ॥

श्री रामानुज मुनि ने यों आदर दिखानेवाली सरस्वती देवी से पूछा कि "आपने मुझसे इतनी प्रीति क्यों की? इसका करण क्या है?" यह सुनते ही सरस्वती देवी हेतुपूर्वक मधुर वचन बोली ॥ १४ ॥

कप्यासं वचनमभाणि शंकरेण
त्रय्यन्ते कपिगुद मित्ययुक्तवाच्यम्।
अद्य त्वं कमलवदित्यनन्यथार्थं
यद् व्याख्यस्तदसि ममापि पूजनीयः ॥ १५ ॥

वेदान्त में कप्यास पद आया है; इसका शंकर ने कपि गुद (बन्दर का चूतड़) ऐसा अयुक्त अर्थ किया था। आपने अव जो कप्यास का कमल अर्थ किया, वह यथार्थ है। इस कारण आप मेरे भी पूजनीय हैं ॥ १५ ॥

इत्युक्त्वा निगमशिखार्थसंग्रहाख्यां
विन्यस्तां कृति मुररीक्रियार्थमस्य।
वाग्देवी कुमतिनिरासनं स्वमूर्ध्ना
दामेवाधित विदुषां मुदा समक्षम् ॥ १६ ॥

इस प्रकार कहकर सरस्वती देवी ने, वेदार्थ संग्रह नामक अपनी जो कृति श्री रामानुज ने पीठ पर रखा था, उसे उठाकर विद्वानों के समक्ष फूल की माला के समान अपने माथे पर चढ़ाया, मानों कुमतियों का निरास करती हो ॥ १६ ॥

श्री बोधायन कृत वेद मौलिर्वृत्ति
संगृह्यापहत तमस्यवादि गर्वः।
तत्रत्यै र्नृपतिभिरंचित स्स्वशिष्यैः
सन्तुष्ट स्स निरगमत्ततो यतीन्द्रः ॥ १७ ॥

उस पुस्तकालय से श्री बोधायन कृत वेदान्त सूत्रवृत्ति ग्रंथ को श्रीरामानुज ने लिया और वहां के तामस वादियों को जीतकर, वहां के अपने शिष्य राजाओं से परिवृत हो, प्रसन्नता के साथ वहां से प्रस्थान किया ॥ १७ ॥

तत्रत्याननुसरतो निवर्त्य भूपान्
उत्तीर्य त्रिदशनदीं जगत्पतिं सः।
संसेव्य श्रितपुरुषोत्तमं तदीयान्
दुर्वृत्तानपि न शशास तन्निदेशात् ॥ १८ ॥

जो राजा लोग आपके पीछे पीछे आते थे, उन सबको वापिस लौटाकर आपने देव नदी को पार करके जगन्नाथ क्षेत्र में पुरुषोत्तम भगवान् को दर्शन किया। परंतु भगवान् की आज्ञा होने के कारण वहां के दुराचारी सेवकों का शासन नहीं किया ॥ १८ ॥

निक्षिप्तो निशि पुरुषोत्तमाधिपेन
श्री कूर्मालयकुहरे स शम्भुबिम्बे।
लब्धश्री विशदमृदुद्धतेशलिंग
श्री कूर्मं प्रकटयति स्म लक्ष्मणार्यः ॥ १९ ॥

पुरुषोत्तम भगवान् ने श्री रामानुजाचार्य को रात में उठाकर श्री कूर्मालय की गुफा में रख दिया। वहां पर श्री स्वामीजी ने श्वेतमृत्तिका प्राप्त की और तदर्थं शिवलिंग को उठाकर जो शैवों ने ऊपर से रख दिया था, उसके नीचे से श्री कूर्म भगवान् की मूर्ति को प्रकट किया ॥ १९ ॥

सिंहाद्रौ विरचित खेलनं नृसिंहं
नत्वाऽहोबिल नरसिंह मप्युपास्य ।
संगायत्सुरतरुणीजनाभिरामं
संप्रापद् यतिपति रंजनाद्रिमूलम् ।। २० ।।

(फिर श्री स्वामीजी ने) सिंहाद्रि पर खेलनेवाले श्री नरसिंह भगवान् को नमस्कार करके अहोविल के नरसिंह भगवान् की भी उपासना की। पीछे वे अंजनाद्रि के मूल पर पहुंचे, जो अत्यंत रमणीय था, और वहां पर देवलोक की देवियां भगवान् के गुणगान करती हुई विचरती थीं ।। २० ।।

दृष्ट्वा तं विसृमरमोद वाष्पधारा-
पूर्णाक्ष स्स्फुरदतिसीमरोमहर्षः ।
आनन्दोदधि मवगाढवानिवासा-
वानंसीदहिपति रूपमद्रिराजम् ।। २१ ।।

अंजनाद्रि को देखते ही श्री रामानुज मुनि की आंखें बढ़ने वाले आनन्द के आंसुओं की धाराओं से डबडबासी गई। तथा अतिशय आनन्द से रोमावली खड़ी हो गयी और तो क्या? आनन्द के अगाध समुद्र में वे निरन्तर गोते लगाने लगे। पीछे उन्होंने शेष रूप पर्वतराज को झुककर प्रणाम किया ।। २१ ।।

प्राप्य श्रीपुर मुरगेन्द्रशैलमूला-
लंकारं पदनतविट्ठलेन्द्रभूपात् ।
लब्ध्वा सावकर मधिष्ठिपच्च तत्र
प्रख्यातांस्त्रिगुणशतं स्वशिष्यमुख्यान् ।। २२ ।।

इस पर्वत की जड़ में एक श्रीपुर (तिरुपति) नाम का नगर वसा हुआ है। यह नगर इतना सुन्दर था कि इससे अंजनाद्रि का मूल परम सुशोभित होता था। श्री रामानुज मुनि इस नगर में पहुंच

गये। वहां के विट्ठलेन्द्र राजा ने उनका पादाश्रित हो पूजा सत्कार किया; और श्री स्वामीजी ने वहां पर अपने प्रसिद्ध तीन सौ शिष्यों को ग्राम भूमि देकर स्थापित किया ॥ २२ ॥

नारूढः किल परकाल मुख्यभक्तैः
शेषांशो ह्ययमिति नारुरोह यावत्।
तावत्स प्रसभ मनन्तनाथपूर्व-
च्छात्रोक्त्या वृषगिरिशृंग मध्यरुक्षत् ॥ २३ ॥

जब तक भगवान् रामानुज यह विचार कर रहे थे, कि साक्षात् शेषरूपी इस पर्वत पर, परकाल आदि भक्त आळवार भी नहीं चढ़ा है, अत एव मैं भी न चढूंगा; उतने में ही अनन्तार्य आदि उनके शिष्यों ने आग्रह किया; जिससे इच्छा न होने पर भी आप वृषगिरि की चोटी के ऊपर चढ़ गये ॥ २३ ॥

आयान्तं यतितिलकं वृषाद्रिपूर्णः
बिभ्राणो वृषशिखरीशतुः प्रसादम्।
आमोदस्तबकितमानसो ह्युदस्थात्
अम्भोधि श्शशिनमिवोल्ललत्तरंगः ॥ २४ ॥

जैसे पूर्णचन्द्रमा को देखकर सागर पूरी हिलोरें लिया करता है, उसी तरह श्री श्रीशैलपूर्ण भी यतिराज श्री रामानुजाचार्य को अपनी ओर आते देखकर वृष गिरिवासी भगवान् का प्रसाद लेकर विकसित हृदय के साथ सामने हुए ॥ २४ ॥

वन्दित्वा तमथ सुधीस्ततो गृहीत्वा
भक्त्या श्री वृषगिरिनायक प्रसादम्।
प्रावोचत्तमिति किमाहर स्त्वमेव
त्वत्तः प्रत्यवरकरे न किं प्रसादम् ॥ २५ ॥

श्री यतिराज ने श्री शैलपूर्ण की वन्दना की; पीछे अत्यन्त प्रेम के साथ वृषाद्रि के अधिपति का प्रसाद ग्रहण किया और पूछा कि किया कारण है, जो मेरे लिए आप ही प्रसाद लाये हैं। क्या आपसे कोई छोटा नहीं दिखा? जिसके हाथ से क्यों न प्रसाद भिजवाया?॥२५॥

इत्युक्तस्स यतिवरं समित्यवादीत्
वीध्योऽस्यां निभृत मवेक्षिताश्चतस्रः।
मत्तः प्रत्यवर मलब्धि नासु कंचिद्
यत्तेनाहरमहमेव ते प्रसादम् ॥ २६ ॥

श्री रामानुज मुनि के इतना पूछने पर स्वामीजी ने कहा कि ठीक है; मैंने इस नगरी की चारों गलियों में सावधानी से देखा; पर मुझे छोड़कर इनमें और कोई मुझसे छोटा नहीं मिला। इस कारण से में ही आपके लिए भगवान् का प्रसाद लेकर आया हूँ ॥ २६ ॥

आकर्ण्य श्रुतिमधुरां गिरं तदीयां
शिष्याणां वदन मवेक्ष्य लक्ष्मणार्यः।
श्री शेषक्षितिधरपूर्ण शेषभावं
श्लाघित्वा वृषगिरिनाथ धाम भेजे ॥ २७ ॥

उनके ऐसे श्रुतिमधुर वचन सुनकर श्री रामानुज मुनि ने पहिले तो शिष्यों के मुख की ओर देखा, पीछे श्री श्रीशैलपूर्ण के शेषभाव की प्रशंसा करते हुए वृष गिरिवासी भगवान् के धाम आ पहुंचे ॥ २७ ॥

स स्नात्वा गुहसरसि प्रदक्षिणेन
आतन्वान श्चतसृषु वीथिषु प्रचारम्।
सेवित्वाऽऽवरणसुरान् क्रमेण हृष्टः
पूर्णार्यै स्सह मणिमण्डपं जगाम ॥ २८ ॥

वहां सबसे पहिले स्वामी पुष्करणी में स्नान, पीछे प्रदक्षिणा करते हुए चारों दिशाओं में घूमे। परकोटे में जो देव विराजते थे, उन सबकी क्रम से सेवा की, एवं श्री श्रीशैलपूर्ण को साथ लेकर मणि मण्डप चले आये ॥ २८ ॥

नत्वा तं वृषगिरिनायकं समीक्ष्य
प्रत्यक्षं प्रणतिपरायण स्तदंघ्रयोः ।
संसारार्णव गत लोक तारकोऽसौ
आनन्दाम्बुधि कुहरेऽभवन्निमग्नः ॥ २९ ॥

वृषगिरि के अधिपति भगवान् के दर्शन करके उनके चरणों में साष्टांग प्रणाम किया। जो यतिराज संसार सागर में डूबे हुए जनों के उद्धारक हैं, वे स्वयं आनन्द के अगाध सागर के गहरें गड्ढ़े में मग्न हुए ॥ २९ ॥

श्रीरंगे विहितफणीन्द्रभोगतल्पं
निद्राणं निगमशिरोविहारि वस्तु ।
तल्लक्ष्म्या सह फणिशैल मूर्ध्नि निद्रां
त्यक्त्वा तां विहरति पूरुषः परोऽत्र ॥ ३० ॥

वेदान्त वेद्य परम पुरुष श्रीरंग क्षेत्र में शेषशय्या पर पौढ़ते हैं; वे ही पुरुषोत्तम नींद छोड़कर यहां श्री शेषशैल पर लक्ष्मीजी के साथ विहार कर रहे हैं ॥ ३० ॥

वैकुण्ठं कलिसमये भुवीदमेव
स्वाम्यस्मिन्ध्रुव मयमाश्रयोऽ खिलानाम् ।
यल्लक्ष्म्या विभुरतिवांच्छितप्रदायी
देवानामपि पदसेविदानवानाम् ॥ ३१ ॥

कलिकाल में पृथ्वी पर यही वैकुण्ठ है और इसमें विराजमान भगवान् लक्ष्मी सहित होकर देवता दानव और समस्त प्राणियों के लिए अभीष्टदायी हो सबके आश्रयदाता बने हैं ॥ ३१ ॥

कारुण्यस्तबकितचक्षुषे नमस्ते
कामिन्या कबलितवक्षसे नमस्ते ।
नागेन्द्रालयगृहमेधिने नमस्ते
नन्तॄणा मभिमतदायिने नमस्ते ॥ ३२ ॥

करुणा रस से विकसित नेत्रवाले भगवन्! आपको नमस्कार है, लक्ष्मी से अलंकृत किये हुए वक्षस्थल वाले देव के लिए नमस्कार है। शेषाचल पर विराजमान आपको नमस्कार है। नमस्कार करनेवालों को उनके अपेक्षित सभी अर्थ देनेवाले आपको नमस्कार है ॥ ३२ ॥

इत्थं स श्रुति शिखराधिगम्यमीशम्
स्तुत्वा तत्कृतकरुणाकटाक्षपातः ।
तत्रैव त्रिदिन मुपोष्य दृष्टतीर्थः
पूर्णार्थैं स्सम मवरोहति स्म तस्मात् ॥ ३३ ॥

श्री रामानुजाचार्य ने वेदान्त से प्राप्त होनेवाले भगवान् का स्तोत्र किया; वृष गिरिवासी भगवान् ने भी उन पर कृपा दृष्टि की; वहां उपवास करते हुए तीन दिन वास करके, सब तीर्थों में स्नानादिक कर श्री श्रीशैलपूर्ण के साथ आप नीचे उतर आये ॥ ३३ ॥

श्री रामायणगदितं वृषाद्रिपूर्णात्
श्रुत्वार्थं सुदृढममुं निजप्रबन्धान् ।
संश्राव्याकृतकवचोर्थसंग्रहादीन्
सोऽनैषीत्तनय ममुष्य शिष्यतां हि ॥ ३४ ॥

श्रीशैलपूर्ण से रामायण का अर्थ सुनकर उन्हें वेदार्थ संग्रह आदि अपने प्रवन्धों को सुनाया। फिर श्रीशैलपूर्ण ने अपने पुत्र को श्री रामानुज मुनि का शिष्य बनाया ॥ ३४ ॥

गोविन्दाभिध मथ देशिकैकतानं
धारापूर्वक मुपलभ्य लक्ष्मणार्यः ।
शेषोर्वीधर वरपूर्णदेशिकेन
श्रीकांचीनगर मुपासदद विसृष्टः ॥ ३५ ॥

श्री रामानुज मुनि आचार्य में पूर्ण निष्ठा रखनेवाले गोविन्द नाम के शिष्य को श्री श्रीशैलपूर्ण स्वामी से धारापूर्वक दान में पाकर उनकी आज्ञा से श्री कांची पहुंचे ॥ ३५ ॥

श्री कांच्यां वरदमुपास्य गोपपुर्यां
भक्तेशं हरिमभिधापुरेऽच्युतं च ।
शौरीश श्रुतिपति शार्ङ्गपाणि मुख्यान्
चोलेशानपि कुरुकापुरीं स भेजे ॥ ३६ ॥

फिर आप श्री कांची में वरदराज तथा गोपपुरी में भक्तेश एवं अभिधापुर में अच्युत भगवान् की आराधना करके चोल देश के शौरीश, श्रुतिपति, शारंगपाणि आदिकों की उपासना करके कुरुकापुरी पहुंचे ॥ ३६ ॥

वैकुण्ठ प्रभृति महाष्टधामनाथैः
सेवित्वा सह कुरुकेश मादिनाथम् ।
तत्राक्ष्णोः पथमनयद् विनिद्र चिञ्चा-
मूलेऽसौ मधुरकविं च तं शठारिम् ॥ ३७ ॥

वैकुण्ठादिक बड़े आठ धामों के अधिपति भगवानों के साथ कुरुकेश आदिनाथ भगवान् को दर्शन करके उसी विनिद्र इमिली के वृक्ष के पास पहुंचे ; वहां पहुंचकर शठकोप स्वामी और मधुर कवि के दर्शन किये ॥ ३७ ॥

सेवित्वा गगनमहाचलेशविष्णुं
प्राणंसी त्तदनु हरिं कुरंगनाथम् ।
तं पूर्णं श्रुति शिखरार्थ बोधनेन
छात्रं सोऽकृत मणिभद्रपीठवर्ती ॥ ३८ ॥

तोताद्रीश भगवान् के दर्शन करके कुरंगनाथ भगवान् को प्रणाम किया । वहां मणिमयभद्र पीठ पर बैठकर वहां के पूर्णनामक भगवान् को वेदान्तार्थ का उपदेश देकर अपने छात्र बनाया ॥ ३८ ॥

सोऽनन्ते शयितमनन्तपुर्यधीशं
नत्वाऽस्मिन्मठमपि क्लृप्तवान् स्वनाम्ना ।
सेवित्वा मधुमथनांश्च केरलेन्द्रान्
आपेदे जलधिगराम सेतुमूलम् ॥ ३९ ॥

फिर अनन्तपुर के अधिपति शेषशायी भगवान् के दर्शन करके वहां एक रामानुज मठ की भी स्थापना की। केरल देश के अन्य भगवानों के दर्शनादिक करके समुद्र पर जाते हुए श्रीरामचंद्र के विरचित सेतु के मूल को चले आये ॥ ३९ ॥

फुल्लाटव्यधिगत दिव्य चापनाथं
श्री दर्भासन विनिविष्ट मर्चयित्वा ।
अद्राक्षीद् रजनिचरेन्द्र नीत सीता-
सन्ताप प्रशमन हेतु मेष सेतुम् ॥ ४० ॥

कुशाओं के आसन पर विराजमान (दर्भशयन) फुल्लाटवी के दिव्य चापनाथ भगवान् के दर्शन किये। बाद राक्षस से हरी हुई सीता के सन्ताप को नष्ट करने के हेतु सेतु को देखा ॥ ४० ॥

स प्राप्तः पुरमथ धन्विनूतनाख्यं
ज्यायांसं सुमतिमुपास्य विष्णुचित्तम् ।
गोदायाः कृतियुगलेन तत्सुतायाः
साकं तत्कृति मवधार्य सन्तुतोष ॥ ४१ ॥

इसके बाद धन्विनूतन (श्रीविल्लिपुत्तूर) नगर में पहुंचकर भक्तवर विष्णुचित्त (पेरियाळवार) के दर्शन किये। वहां विष्णुचित्त सूरि के और गोदा देवी के दोनों प्रबन्धों को सुनकर परम सन्तुष्ट हुए ॥ ४१ ॥

गोपस्त्रीकुलमय गोदयोपदिष्टं
कृष्णांकं प्रणवमिवाचचार जप्यम् ।
स त्रिंशत्परिमितपद्यमार्गशीर्ष-
प्रारब्धोत्सवसमयोचितं प्रबन्धम् ॥ ४२ ॥

स्वयं गोपिका बनी हुई गोदा के उपदिष्ट मार्गशीर्ष मास के उत्सव के योग्य तीस गाथावाले प्रवन्ध का जप किया ॥ ४२ ॥

श्री गोष्ठी नगर धुरीण सुन्दरेश-
श्री नारायण फणिशायि दक्षिणेशान् ।
तत्रत्यं गुरुमपि पूर्ण मर्चयित्वा
सच्छात्रै स्सह मथुरापुरीं प्रपेदे ॥ ४३ ॥

श्री गोष्ठी नगर के अधिपति सुन्दरेश भगवान्, श्री शेषशायी नारायण आदि दक्षिण के भगवानों की अर्चना करके, (गोष्ठी) पूर्ण गुरु का पूजन किया, पीछे सत् छात्रों के साथ मथुरापुरी पहुंचे ॥४३॥

तत्र श्रीसहचरसंगमेश विष्णुं
स्तुत्वा मंगलपरविष्णुचित्तसूक्तैः ।
नत्वा मोहननगरे च कालमेघं
लक्ष्मीशं वनगिरिमूलमासदत्सः ॥ ४४ ॥

वहां मंगलशासन पर विष्णुचित्त के सूक्तों से स्तुति किये हुए लक्ष्मी सहित (कूडलळगर्) विष्णु भगवान् के दर्शन करके, तथा मोहन नगर में कालमेघ भगवान् के दर्शन करके, वन गिरि मूल में पहुंचे ॥ ४५ ॥

तीर्थानां पयसि स नूपुरस्रवन्ती-
मुख्यानां विरचितमज्जनो यतीन्द्रः ।
आरामक्षितिधरपारिजातमारात्
अस्तौषीत्फणितिभरेण सुन्दरेशम् ॥ ४५ ॥

नूपुर गंगानदी आदि तीर्थों के पुनीत पानी में श्री रामानुज महाराज ने स्नान किया, वहां आराम क्षितिधर (तिरुमालिरुंशोलै) के पारिजात सुन्दरेश भगवान् की सुन्दर स्तुतियां की ॥ ४५ ॥

सत्याद्रेस्तिलक मुपास्य सत्यनाथं
सुस्नात श्शुचिनि जले कवेरजायाः ।
श्रीरंगं नगर मगाच्चलत्पताका-
हस्ताग्रैः प्रसभ मिवाह्वयत्प्रमोदात् ॥ ४६ ॥

सत्याद्रि के अधिपति सत्यनाथ भगवान् की उपासना करके कावेरी के पवित्र पानी में स्नान किया। वहां से आप श्रीरंगनगर पहुंचे। उस समय रंग नगर की ध्वजाएं इस प्रकार चल रही थीं मानों नगरी आनन्द के मारे अपने हाथों से इन्हें बार बार बुला रही हो ॥ ४६ ॥

रंगेन्दुः कृतविनतिं यतिं निजाङ्घ्र्योः
अप्राक्षीदिति कुशलोक्त्यनन्तरं तम् ।
किं त्वं मद् विहरण मन्दिराणि भूमौ
धामानि स्फुट मवलोकयांचकर्थ ॥ ४७ ॥

रंगनाथ भगवान् ने अपने चरणों में प्रणाम करते हुए यतिराज से कुशल प्रश्न के बाद पूछा कि क्या तुमने भूमि पर मेरे विहरण के मन्दिर, जो दूसरे दूसरे धाम हैं, उन सबका दर्शन कर लिया ॥ ४७ ॥

तस्योक्तेरथ स तमित्युवाच दृष्टं
त्वद्धामोपवननिभान्यधामबृन्दम् ।
धामेतः परमिह नान्यदीयमीक्षे
जातिस्थः किमलिरपेक्षतेऽन्यपुष्पम् ॥ ४८ ॥

यह सुनकर यतिराज बोले कि जिन धामों को मैंने देखा है, वे सब आपके धाम के उपवन के समान हैं। अब इस धाम से दूसरे धाम को नहीं जायेंगे। क्या चमेली के फूल पर बैठा हुआ भौंरा दूसरे फूल की अपेक्षा रखता है? आपके इस धाम को पानेपर दूसरे किसी धाम की आवश्यकता नहीं रहती ॥ ४८ ॥

इत्युक्त्वा विरचित रंगि कार्यमुद्रा-
निर्वाहः शठरिपुपूर्वसूरि क्लृप्तैः ।
सार्धम् द्रामिड निगमादिभिः प्रबन्धैः
व्याकुर्वन्निगम शिखार्थ मास्त तत्र ॥ ४९ ॥

श्री यतिराज इस प्रकार कहकर भगवान् रंगनाथ के कार्य का निर्वाह करते हुए तथा शठकोप आदि पूर्व सूरियों के कहे हुए द्रामिड शास्त्रों के प्रबन्धों के साथ वेदान्त की व्याख्या करते हुए वहीं विराजे रहे ॥ ४९ ॥

जीवातुं कुमति भुजंग दंशमुह्यद्-
वेदाना मकृत मुमुक्षु भाग धेयम् ।
सद्वैपायनशुकमुख्यभावगर्भं
श्री बोधायन फणिति क्रमेण भाष्यम् ॥ ५० ॥

दुर्मति रूपी सांप के काटने से मोह को प्राप्त हुए वेदों को जिवानेवाले, श्री बोधायन वृत्ति के अनुसार वेदान्त ब्रह्मसूत्र पर भाष्य का निर्माण किया । यह भाष्य मोक्ष चाहनेवाले प्राणियों का सौभाग्य है एवं व्यास, शुक आदि मुनि के भाव इसमें पूर्णरूप से भरे हुए हैं ॥ ५० ॥

श्रीरंगामृत कविराह रंगि भृत्यः
तच्छिष्यो यतिपति वैभवानुबन्धम् ।
अन्तादि द्रमिडगिरा महाप्रबन्धं
गाथानाममृतमुचां युतं शतेन ॥ ५१ ॥

श्री रंगनाथ के सेवक, श्री रामानुजाचार्य के शिष्य, श्री रंगामृत कवि ने अमृतवर्षिणी सौ गाथाओं से यतिराज वैभव को प्रकाशित करनेवाला 'श्री रामानुज नूत्रंदादि' नाम का एक महाप्रबन्ध लिखा । इसमें पूर्व गाथा के अन्त का वर्ण अगिली गाथा के आदि का वर्ण है । यह द्रामिड भाषा में लिखा गया है ॥ ५२ ॥

अन्तादि शतक मिदं प्रपन्नलोकः
कासार प्रमुख मनीषिभिः कृतानाम् ।
प्रागेव द्रमिड जरद्वचःकृतीनां
प्रारम्भ प्रणववदाततान जप्यम् ॥ ५२ ॥

सरोयोगी से लेकर द्रामिड भाषा के जो प्राचीन कवि हुए हैं, उनके बनाये हुए प्रवन्धों के साथ इस अन्तादि शतक का, वेद के आरम्भ में प्रणव के समान प्रपन्न लोगों ने पाठ किया ॥ ५२ ॥

कूरेश प्रथित वधूल दाशरथ्या-
दि च्छात्र प्रवर मुखेन लक्ष्मणार्यः ।
स्वाख्यातश्रुतिशिखरात्मकप्रबन्धान्
स व्याचीकरदखिलोपकारहेतोः ॥ ५३ ॥

यतिराज श्री रामानुजाचार्य ने कूरेश, वाधूल दाशरथी आदि सुयोग्य शिष्यों द्वारा सबके कल्याण के लिए अपने वनाये वेदान्त के प्रवन्धों का प्रचार कराया ॥ ५३ ॥

सन्त्रातु स्स्वमत विबोधनाज्जनानां
माहात्म्यं समचकथन्नमी यतीन्दोः ।
रंगेशादिमहरयश्च पञ्च रक्षो-
मूकौ द्वौ शठरिपुपूर्वसूरयोऽष्टौ ॥ ५४ ॥

अपने मत को समझाकर संसारी जनों की रक्षा करनेवाले यतिराज श्री रामानुजाचार्य के माहात्म्य को श्री रंगराज, अंजन गिरिराट् (श्री वेंकटाचलपति), वरदराज, सुन्दरराज, कुरंगनाथ, ये पांच भगवान्, ब्रह्मराक्षस, मूक, और श्री शठकोप सूरि, श्रीमन् नाथ योगी, यामुनाचार्य, श्री गोष्ठीपूर्ण, श्री महापूर्ण इत्यादि आठ आचार्य, इन सबों ने प्रकाशित किया ॥ ५४ ॥

कारुण्याकर यतिवादि वादकाले
सद्युक्तिप्रकथनकर्मणा स रंगी ।
तत्पाद प्रणय जुषां च मानुषाणाम्
उद्दाम द्विविधविभूतिदानतश्च ॥ ५५ ॥

वादी कारुण्याकर यति के साथ शास्त्रार्थ करने के समय स्वयं भगवान् रंगराज ने जितानेवाली अच्छी अच्छी युक्तियां कही थीं, एवं उनके चरणाश्रितों को अपनी दोनों विभूतियों का दान करने से ॥५५॥

श्रीरंगे महितविभूतियुग्मसम्पद्-
दानेनांजन गिरिराट् च शिष्यभावात् ।
कांचीश स्सकलमहीप्रदक्षिणानाम्
आख्याना त्सममिति तत्प्रदक्षिणं च ॥ ५६ ॥

श्रीरंग में ही बड़ी भारी दोनों विभूतियों की सम्पत्ति के दान से यतिराज श्री रामानुजाचार्य का माहात्म्य बढ़ाया था। अंजन गिरि के अधिराज श्रीनिवास भगवान् ने शिष्यभाव ग्रहण करके यतिराज का महत्व बढ़ाया। कांची के अधिपति श्री वरदराज भगवान् ने यह कहकर कि सारी भूमि की प्रदक्षिणा के बराबर श्री रामानुजाचार्य की प्रदक्षिणा है, यतिराज का माहात्म्य कहा ॥ ५६ ॥

गोष्ठ्यां सुन्दरपति राह्वयंस्तदीयान्
अर्चायै प्रथम मनुत्थितोरुपूर्णान् ।
शिष्योऽभूत्स हि भवतां तथा यथाऽहम्
नन्दादेस्तनय इतीदृशोक्तिभंग्या ॥ ५७ ॥

एक दिन सुन्दरबाहु भगवान् ने गोष्ठी में बैठे हुए लोगों को आज्ञा दी कि जो रामानुजीय हों, वे पहिले पूजा करने आवें। उस समय जो महापूर्ण स्वामी के सम्बन्धी बैठे हुए थे, वे इस अभिप्राय से नहीं उठे कि हम तो रामानुज के गुरु महापूर्ण के भाई हैं; इस कारण

रामानुज के गुरु भाई होते हैं। यह आज्ञा हुई है, रामानुजीयों के लिए ही। तब भगवान् ने कहा कि जैसे हम वसुदेव, नन्द आदि के पुत्र हुए हैं, वैसे ही श्री रामानुज भी आप लोगों के शिष्य हुए हैं। ऐसा कह कर श्री रामानुज माहात्म्य बढ़ाया ॥ ५७ ॥

येन त्वं जगदकृथा ममाप्यवश्यं
वश्यं तं मम वेदमंत्रमित्युदीर्य ।
शिष्य स्सन् यतिशशिनो महासनस्थात्
श्रीमंत्रग्रहविधिना कुरंगनाथः ॥ ५८ ॥

श्री कुरंगेश ने रामानुजाचार्य से कहा कि जिस मंत्र से तुमने मेरे संसार को अपने वश में कर लिया है, उस मंत्र को मुझसे अवश्य कहो। ऐसा कह करके महासन पर बैठे हुए श्री रामानुजार्य से सविधि श्रीमंत्र का ग्रहण करते हुए, शिष्य बननेवाले कुरंगनाथ ने श्री रामानुजाचार्य का माहात्म्य बढ़ाया था ॥ ५८ ॥

रक्षः क्ष्मापति तनयाद् गतं तदुक्त्या
न्यक्कुर्वद्गुरुमपि यादवप्रकाशम् ।
दुग्धाब्धेः फणिपति रास लक्ष्मणात्मा
इत्याख्याना त्पुनरधिकांचि नष्टमूकः ॥ ५९ ॥

गुरु यादव प्रकाश का तिरस्कार करते हुए ब्रह्म राक्षस ने कह दिया था कि यह शेषावतार मुझे कह दे कि इस लड़के को छोड़कर चला जा, तो मैं छोड़कर चला जाऊं और उसी तरह श्री रामानुजाचार्य के कहने से ब्रह्म राक्षस ने किया। नष्टमूक ने कांची में कहा कि मैंने क्षीर सागर में लक्ष्मणाचार्य को शेष के रूप में देखा था। इस प्रकार नष्टमूक द्वारा श्री यतिराज का माहात्म्य कहा गया। (जिसका गूंगापना चला जाय उसे नष्टमूक कहते हैं। कांची में एक गूंगा यों कहते बोलने लगा।) ॥ ५९ ॥

धिक् पापान् मदवशगांश्च लोकमुक्तैः
कश्चिन्मे स्ववशगमाचरे ज्जनित्वा ।
नष्ट स्स्यात्कलि गरिमाऽपि तेन लोकाः
वीक्षध्वं ध्रुवमिति भाषणाच्छठारिः ॥ ६० ॥

उन पापियों को धिक्कार है, जो मेरे दिव्य कथनों से मेरे वश न हुए, कोई महात्मा पैदा होकर लोक को मेरे वश करेगा ; जिससे कलियुग की गुरुता नष्ट होगी, देख लेना, निश्चित बात है । ए लोगों! देखो ! यही यतिराज हैं ! यों शठकोप सूरि ने गाया और श्री रामानुजाचार्य के माहात्म्य का वर्णन किया था ॥ ६० ॥

न्यस्तं यज्जलमधि गोष्पदं यदि स्यात्
आस्वाद्यं चटक गणस्य वास्तदेव ।
न्यस्तं चेन्महति जलाशये कृतार्थां
क्ष्मां कुर्यादिति गदनेन नाथयोगी ॥ ६१ ॥

श्री नाथयोगी ने यतिराज का माहात्म्य इन शब्दों में कहा कि गाय के चरण के गड्ढ़े में जल भर दो तो वह चिड़ियों के पीने भर को होता है; पर उसे बड़े भारी तालाव में भर दो तो भूमि को कृतार्थ कर देता है । इसी प्रकार श्री रामानुजार्यजी के दिया ज्ञान अखिल विश्व को कृतार्थ कर देगा ॥ ६१ ॥

सच्छात्रो गुरु रधिकांचि यामुनेयः
दृष्ट्वा तं स्थित मुप यादवप्रकाशम् ।
सिद्धान्तं किमयमयेत नो महात्मा
इत्याभाष्य स्फुरितकटाक्षवीक्षणेन ॥ ६२ ॥

अच्छे शिष्यों के गुरु श्री यामुनेय योगी अनेक सुज्ञ शिष्यों के साथ कांची पहुंचे । वहां पर यादव प्रकाश सन्यासी के पास श्री रामानुजाचार्य को चमकते हुए कटाक्षों से देखकर बोले कि क्या यह महात्मा हमारे सिद्धान्त में आ जायगा ? ॥ ६२ ॥

हित्वा मां गुरु वचनातिगं जननां
मुक्ति स्स्यादिति वदतोऽस्य गूढमर्थम् ।
शिष्यं स्वं सुत मुपपाद्य दर्शनं त्व–
न्नाम्ना स्यादिति भणनेन गोष्ठिपूर्णः ॥ ६३ ॥

गुरु के वचनों का अतिक्रमण करनेवाले मुझ एक को छोड़कर दूसरे अनेक मनुष्यों की मुक्ति हो जाय, ऐसा कहनेवाले श्री रामानुजाचार्य का गूढ भाव समझकर अपने पुत्र को उनका शिष्य बनाकर श्री गोष्ठीपूर्ण सूरि ने श्री रामानुजाचार्य से कहा कि यह दर्शन तुम्हारे ही नाम से प्रसिद्ध होगा, और इस प्रकार उनके महात्म्य का वर्णन किया ॥ ६३ ॥

स्वच्छात्रं तमुपगतं विलोक्य हृष्टः
मन्वानो निजगुरुमेव यामुनेयम् ।
उत्थाना द्युवतिसखो महार्हपूर्णः
कुर्वाणो निजतनयं च तस्य शिष्यम् ॥ ६४ ॥

अपने ही शिष्य रामानुज को आये हुए देखकर महापूर्ण स्वामीजी उनको अपने गुरु यामुनेय समझकर पत्नी के साथ उठ गए थे और अपने पुत्र को इनका शिष्य बनाया था । इस तरह महापूर्ण ने इनके माहात्म्य का प्रचार किया ॥ ६४ ॥

तस्याभ्युद्गमनपरः प्रसादहस्तः
नापश्यं चतसृषु वीथिकासु कंचित् ।
मत्तोऽल्पं जनमिति संकलप्य शिष्य-
त्वाधाना त्स्वतनुभुवो वृषाद्रिपूर्णः ॥ ६५ ॥

जब रामानुजाचार्य वृषाद्रि (वेंकटाद्रि) पर गये थे, उस समय वृषाद्रिनाथ भगवान् का प्रसाद लेकर श्रीशैलपूर्ण सामने आये थे, और यह कहा था कि मैंने चारों दिशाओं में दृष्टि डालकर देखा, परंतु अपने से नीचे किसी व्यक्ति को देख नहीं पाया; कारण मैं ही आपकी

सेवा में उपस्थित हुआ हूं। पीछे श्रीशैलपूर्ण ने अपने पुत्र को श्री रामानुजाचार्य का शिष्य कराया। इस तरह उन्होंने श्री रामानुजाचार्य का माहात्म्य वर्णन किया ॥ ६५ ॥

श्री मालाधर विबुध श्शठारि सूक्ति-
स्तोमार्थावनसमये नवीन मर्थम् ।
तेनोक्तं गुरुगदितं स गोष्ठिपूर्णात्
श्रुत्वाऽस्मिन् सह तनयेन शिष्यभावात् ॥ ६६ ॥

जिस समय श्री रामानुजाचार्य को शठकोप सूरि के कहे हुए द्रामिड भाषा के शास्त्रों के अर्थों की व्याख्या सुनाते हुए श्री मालाकार स्वामी के लिए श्री रामानुजाचार्य जीं ने ही एक नवीन अर्थ कहा; पर मालाकर स्वामी उसे सुनकर क्रोधित हुए औंर व्याख्या सुनाना वन्द कर दिया; उसी समय गोष्ठीपूर्ण सूरि ने कहा कि हमने गुरु यामुनाचार्य के मुंह से ऐसा भी अर्थ सुना है, तव मालाकार चकित हुए, एवं श्री रामानुजाचार्य जी को गुरुभावाभिज्ञ समझा; तथा अपने पुत्र को भी श्री रामानुजाचार्य जी का शिष्य वनाया ॥ ६६ ॥

श्रीरंगामृत विबुधो यतीन्दुना भूः
संत्राता कलिकलुषार्दितेति वादात् ।
इत्थं ते भुवि सकलातिशायि तेजः-
श्री रामानुजविदुषः प्रचक्षते स्म ॥ ६७ ॥

श्री रंगामृत पंडित ने अपने ग्रन्थ में कहा है कि यतिराज चन्द्र ने कलिकल्मष पीडित भूमि की रक्षा की; इस तरह वे लोग भूमंडल पर श्री रामानुजाचार्य के तेज को सबसे अधिक वताते थे ॥ ६७ ॥

श्रीरंगाधिपजलधे स्सरःपुरोगैः
कालाभ्रैर्धृत मधिनाथयोगिमेरु ।
उत्सृष्टं गुरुवररामिश्र पद्मा-
क्षोत्साम्यां स्रुतमुरुयामुनेयनद्याम् ॥ ६८ ॥

हित्वा मां गुरु वचनातिगं जननां
मुक्ति स्स्थादिति वदतोऽस्य गूढमर्थम् ।
शिष्यं स्वं सुत मुपपाद्य दर्शनं त्व–
न्नाम्ना स्यादिति भणनेन गोष्ठिपूर्णः ॥ ६३ ॥

गुरु के वचनों का अतिक्रमण करनेवाले मुझ एक को छोड़कर दूसरे अनेक मनुष्यों की मुक्ति हो जाय, ऐसा कहनेवाले श्री रामानुजाचार्य का गूढ भाव समझकर अपने पुत्र को उनका शिष्य बनाकर श्री गोष्ठीपूर्ण सूरि ने श्री रामानुजाचार्य से कहा कि यह दर्शन तुम्हारे ही नाम से प्रसिद्ध होगा, और इस प्रकार उनके महात्म्य का वर्णन किया ॥ ६३ ॥

स्वच्छात्रं तमुपगतं विलोक्य हृष्टः
मन्वानो निजगुरुमेव यामुनेयम् ।
उत्थाना द्युवतिसखो महार्हपूर्णः
कुर्वाणो निजतनयं च तस्य शिष्यम् ॥ ६४ ॥

अपने ही शिष्य रामानुज को आये हुए देखकर महापूर्ण स्वामीजी उनको अपने गुरु यामुनेय समझकर पत्नी के साथ उठ गए थे और अपने पुत्र को इनका शिष्य बनाया था। इस तरह महापूर्ण ने इनके माहात्म्य का प्रचार किया ॥ ६४ ॥

तस्याभ्युद्गमनपरः प्रसादहस्तः
नापश्यं चतसृषु वीथिकासु कंचित् ।
मत्तोऽल्पं जनमिति संकल्प्य शिष्य-
त्वाधाना त्स्वतनुभुवो वृषाद्रिपूर्णः ॥ ६५ ॥

जब रामानुजाचार्य वृषाद्रि (वेंकटाद्रि) पर गये थे, उस समय वृषाद्रिनाथ भगवान् का प्रसाद लेकर श्रीशैलपूर्ण सामने आये थे, और यह कहा था कि मैंने चारों दिशाओं में दृष्टि डालकर देखा, परंतु अपने से नीचे किसी व्यक्ति को देख नहीं पाया; कारण मैं ही आपकी

सेवा में उपस्थित हुआ हूं। पीछे श्रीशैलपूर्ण ने अपने पुत्र को श्री रामानुजाचार्य का शिष्य कराया। इस तरह उन्होंने श्री रामानुजाचार्य का माहात्म्य वर्णन किया ॥ ६५ ॥

श्री मालाधर विबुध श्शठारि सूक्ति-
स्तोमार्थावनसमये नवीन मर्थम् ।
तेनोक्तं गुरुगदितं स गोष्ठिपूर्णात्
श्रुत्वाऽस्मिन् सह तनयेन शिष्यभावात् ॥ ६६ ॥

जिस समय श्री रामानुजाचार्य को शठकोप सूरि के कहे हुए द्रामिड भाषा के शास्त्रों के अर्थों की व्याख्या सुनाते हुए श्री मालाकार स्वामी के लिए श्री रामानुजाचार्य जीं ने ही एक नवीन अर्थ कहा; पर मालाकर स्वामी उसे सुनकर क्रोधित हुए औंर व्याख्या सुनाना वन्द कर दिया; उसी समय गोष्ठीपूर्ण सूरि ने कहा कि हमने गुरु यामुनाचार्य के मुंह से ऐसा भी अर्थ सुना है, तव मालाकार चकित हुए, एवं श्री रामानुजाचार्य जी को गुरुभावाभिज्ञ समझा; तथा अपने पुत्र को भी श्री रामानुजाचार्य जी का शिष्य वनाया ॥ ६६ ॥

श्रीरंगामृत विबुधो यतीन्दुना भूः
संत्राता कलिकलुषार्दितेति वादात् ।
इत्थं ते भुवि सकलातिशायि तेजः-
श्री रामानुजविदुषः प्रचक्षते स्म ॥ ६७ ॥

श्री रंगामृत पंडित ने अपने ग्रन्थ में कहा है कि यतिराज चन्द्र ने कलिकल्मष पीडित भूमि की रक्षा की; इस तरह वे लोग भूमंडल पर श्री रामानुजाचार्य के तेज को सवसे अधिक वताते थे ॥ ६७ ॥

श्रीरंगाधिपजलधे स्सरःपुरोगैः
कालाभ्रैर्धृत मधिनाथयोगिमेरु ।
उत्सृष्टं गुरुवररामभिश्र पद्मा-
क्षोत्साम्यां स्नुतमुरुयामुनेयनद्याम् ॥ ६८ ॥

सरोयोगी आदि कालमेघों ने श्रीरंगनाथ रूपी समुद्र से कारुण्य रूपी जल को लेकर नाथमुनि रूपी पहाड़ पर वर्षा की, वही जल राम मिश्र और पुण्डरीकाक्ष रूपी झरनों द्वारा श्री यामुनाचार्य रूपी नदी में पहुंचा ॥ ६८ ॥

संपृक्तं शुभगुण लक्ष्मणार्यधारा-
बद्धान्त र्भरितमनेकधा प्रवृत्तम् ।
कूरेश प्रथित वधूल दाशरथ्या-
दि च्छात्र भ्रमपरिवाह यन्त्र मार्गे ॥ ६९ ॥

वही जल बहकर श्री रामानुजाचार्य रूपी तटाक में इकट्ठा हुआ, फिर वहां से अनेक धाराओं में कूरेश, वाधूल दाशरथि आदि छात्र रूपी नहरों में बहता हुआ— ॥ ६९ ॥

संसार्युन्नतविषयं प्रसिच्य तस्मिन्
तन्वाना प्रपदन सस्य कन्दलानि ।
कारुण्यामृत मधुनाऽखिलस्य जन्तोः
सन्धत्ते फलमनपायि मुक्तिरूपम् ॥ ७० ॥

संसारी जन रूपी ऊंचे खेतों को सींच कर शरणागति रूपी सस्य को बढ़ाया । इस समय वह प्राणिमात्र के लिये अविनाशी मुक्ति रूप फल दे रहा है ॥ ७० ॥

चोलोऽभू दथ कुलपांसनो नृशंसः
दोषाणामिव कलिजन्मनां समूहः ।
तद्वंशक्षयकरणाय मन्त्रिनीत्या
पाण्डचस्तं व्यतनुत शैवमार्गनिष्ठम् ॥ ७१ ॥

यतिराज रामानुजाचार्य के समय चोल देश का राजा परम क्रूर और कुल का कलंक था । यह ऐसा था मानों कलि के दोष इसके रूप में ही इकट्ठे हो गये हों, पाण्ड्य ने मंत्री की नीति से उसे शैवी बना दिया, कि जल्दी ही इसका वंश मिट जाय ॥ ७१ ॥

दुर्मेधाः परुषपुरोहितानुरोधी
निर्भिद्य त्रिभुवननायकस्य विष्णोः ।
धामैकं सुललित चित्रकूट मुख्यं
पाथोधेः पयसि स पातयांबभूव ॥ ७२ ॥

स्वयं दुर्बुद्धि था ही; फिर कूर स्वभाव के पुरोहित के अनुसार चलता था। इसने पुरोहित के कहने से चित्रकूट नामक एक सुन्दर भगवद् धाम को तुड़वाकर समुद्र में फिकवा दिया था ॥ ७२ ॥

आस्थान्यामखिलविपश्चितां पुरस्तात्
आहूत स्वविषयवासिवैष्णवेभ्यः ।
आदित्सत् परतरमस्ति नो शिवादि-
त्याबद्धाक्षर पद मुच्चकै स्स पत्रम् ॥ ७३ ॥

इसका यह काम था कि अपने देश में वसनेवाले वैष्णवों को इकट्ठा करके उनसे सब विद्वानों के सामने हस्ताक्षर कराता था कि शिव से बड़ा कोई देव नहीं है ॥ ७३ ॥

चोलस्य श्रुतिकटु चेष्टितं यतीन्द्रः
श्रुत्वाऽथ श्रितविमलाम्बर स्स रङ्गात् ।
श्री रङ्गिन्नव तव धाम दर्शनं चे-
त्युक्त्वा प्रास्थित विनिवेश्य कूरनाथम् ॥ ७४ ॥

यतिराज के पास भी यह संदेश पहुंचा; सुनते ही बुरा लगा, झट रंगनाथ भगवान् से प्रार्थना किया। हे रंगनाथ स्वामिन्! आप अपने की और दर्शन की रक्षा करें; और कूरेश को बिठाकर, आप सफेद वस्त्र पहिने हुए श्रीरंग से चले गये ॥ ७४ ॥

निर्यातो यतिपति रागतं ग्रहीतुं
चोलेन प्रहितबलं विलोक्य पश्चात् ।
वन्यक्ष्मापथसिकतावलीः किरद्भिः
स्वच्छात्रै र्द्रुत मभिमन्त्रिता न्यरौत्सीत् ॥ ७५ ॥

जाते हुए यतिराज ने देखा कि चोल महाराज की भेजी हुई फ़ौजें पीछा करती हुई चली आ रही हैं। तब आपने अपने शिष्यों से वनभूमि के रास्ते की अभिमंत्रित रेती को शीघ्र ही फौज के रास्ते में बिखरवाकरके चोल के बहादुरों की गति को रोक दिया ॥ ७५ ॥

मार्गे स प्रतिवसति प्रजा स्ततस्त्याः
रक्षित्वा विरचित भीरुशूद्रमोदम् ।
आलोकैर्निजचरित प्रदर्शनाच्च
श्रीनारायणपुर मासदद् विषण्णः ॥ ७६ ॥

भीरु शूद्र को आनन्द देते हुए तथा मार्ग के प्रत्येक नगर की दर्शनार्थिनी प्रजा की रक्षा अपने पवित्र दृष्टि पात तथा अपने चरित्र के दिखाने के द्वारा करते हुए नारायणपुर पहुंचकर उनमने रहने लगे ॥ ७६ ॥

तत्सैन्यं यतिपतिमन्त्रित प्रकीर्णैः
संरुद्धं पथि सिकताभरैर्निवृत्तम् ।
आनैषीन्नृपसविधं महाहंपूर्णं
श्री रंगात्सह यतिवेष कूरभर्त्रा ॥ ७७ ॥

अभिमंत्रित रेती से चोल के सैनिकों की गति रुक गयी। ये बेचारे पीछा करने का विचार छोड़कर पीछे लौट आये तथा कूरेश और श्री महापूर्ण को पकड़ कर चोल महाराज के पास ले गये ॥ ७७ ॥

पत्रेऽस्मिन् परतरमस्ति नो शिवा-
दित्याधातुं लिपिमधिगोष्ठि विद्वदग्रे ।
चोलेनानुमत पुरोधसेति पृष्टौ
तौ न्याय्यामिति वदत स्स्म वाचमुच्चैः ॥ ७८ ॥

चोल की सलाह से पुरोहित ने वही कागज रख दिया कि शिव से बड़ा कोई नहीं है, इस पर हस्ताक्षर कर दो। तब ये दोनों जोर के साथ न्याय युक्त वचन कहने लगे ॥ ७८ ॥

अन्याय्यं तदिह र्हारं विना वरीयः
तत्रेत्थं नृपतिनियोगदत्त पत्रे ।
मानार्थं शिव पद माकलय्य तस्मात्
द्रोणं चास्त्यधिकमिति स्फुटाक्षराणि ॥ ७९ ॥

विष्णु भगवान् के सिवा दूसरे को वड़ा कहना ठीक नहीं है । शिवपद को नाप के सैर का अर्थवाला मानकर राजा के कागज पर लिख दिया कि द्रोण इससे वड़ा है ॥ ७९ ॥

तादृक्षां लिपि मवलोक्य तं चतुर्ग्रा-
मण्युक्त्या कपटर्मात च तत्र मत्वा ।
क्रोधान्धस्स नयन मन्धमस्य चक्रे
स्वं द्रष्टु र्ध्रुवमघनिष्कृति विधास्यन् ॥ ८० ॥

राजा ने वह लिपि देखी, जिसमें शिव से द्रोण बड़ा है, यह लिखा हुआ था; जिससे क्रोध के मारे अन्धा हो गया। पीछे चतुर्ग्राम मुखी की सलाह से कूरेश को कपटमति मानकर अन्धा करा दिया । अपने को (राजा को) देखने से जो पाप इन्हें हुआ था, उसका प्रायश्चित मानों स्वयं ने किया ॥ ८० ॥

दासेन व्रजकृतनिष्ठुर प्रहारैः
वीतासुं सदसि महार्हपूर्णसूरिम् ।
कूरेशं तमपि नृपोऽक्षिपत् पुरात्स्वात्
आयुष्यद्रविणहराविव स्वकीयात् ॥ ८१ ॥

राज सभा में ही दास लोगों ने महापूर्ण को इतनी बेदर्दी के साथ मारा कि उनके प्राण वहीं निकल गये । पीछे कूरेश और महापूर्ण को अपने नगर से प्राण और धन के चोरों की तरह निकाल दिया ॥ ८१ ॥

कूरेश स्सह स परान्तकद्विजेन्द्रैः
संस्कृत्योचितविधिना महार्हपूर्णम् ।
श्रीरंगं प्रति गतवानुदन्तमेनं
प्राणैषीद् यतिपतये स्पशेन गुप्तम् ॥ ८२ ॥

कूरेश ने परान्तक द्विजेन्द्रों के साथ उचित विधि से महापूर्ण का अन्त्येष्टि संस्कार करके श्रीरंग को गमन किया; पीछे यह सब समाचार चार के द्वारा गुप चुप यतिराज के पास पहुंचा दिया ॥८२॥

चारोक्तं श्रुतिभिदुरं निशम्य वृत्तं
शोकान्धो यतितिलिको रुषाऽर्घ्य काले ।
दत्तार्घ्योऽधिक मभिवेंकटेन्दु चोल-
स्यारेभे प्रलय कृते विनाऽभिचारम् ॥ ८३ ॥

दूत के कहे हुए कर्णकटु समाचार सुनकर यतिराज शोक के वेग से अन्ध से हो गये, अर्घ देने के समय वेंकटेश भगवान् को अर्घ देकर चोल के नाश के लिए पक्षिराज से अभिचार कराया ॥ ८३ ॥

त्यागेशः पुरजिदुपेन्द्र भक्तमुख्यः
चोलेशान्वयवसुधाधिपत्य मुद्राम् ।
अद्यादामिति कमठालयेऽशरीरं
वाग्भेरीं मुखरयति स्म गोपुराग्रे । ८४ ॥

त्यागेश नामक विष्णु के भक्त महादेव ने श्री कूर्म भगवान् के मंदिर में आकाशवाणी के द्वारा यह उद्घोषित किया कि चोल वंश में जो राजापना था उसको अब मैंने ले लिया ॥ ८४ ॥

श्री रामानुज विबुधार्घ्यं चोदितस्सन्
प्रह्लादोत्सुक नृहरिर्यथा हिरण्यम् ।
विव्याध क्षितिपति मायुधेन कण्ठे
निद्राणं निशि निशितेन वेंकटेशः ॥ ८५ ॥

जैसे प्रह्लाद की रक्षा के लिए उत्साहित हुए नृसिंह भगवान् ने हिरण्य कश्यपु का विनाश कर दिया था, उसी तरह रामानुजाचार्य के अर्घ्य से प्रेरित होकर वेंकटेश भगवान् ने अपने मैने हथियार से रात में सोते हुए राजा को कंठ में मारा ।। ८५ ।।

तद्धेति प्रदलितकण्ठनालरन्ध्रात्
निस्सीमौषधि मनुभेद दुर्निवारात् ।
उत्तस्थौ क्रिमिपटलं यत स्तदासीत्
तस्याप्तं क्रिमिगलनाम पापलक्ष्म ।। ८६ ।।

वेंकटेश भगवान् के अस्त्र की दली हुई कंठ की नली के छेद से ऐसे कीड़े उत्पन्न हुए जो हदके दरजे की दवाई और मंत्रों से किसी भी तरह न मिटाये जा सकें । यहां तक कि इस पाप का प्रत्यक्ष निशान यही हुआ कि राजा को लोग क्रिमिकंठ कहने लग गये ।। ८६ ।।

उद्भूतै र्विसृमर देहविस्र गन्धैः
चोलेशं ज्वलितचिताग्निदग्धगात्रम् ।
स ज्ञात्वा फणिचिति होमतो व्यरंसीत्
तद् व्याहारक परिचारकागमार्थी ।। ८७ ।।

श्री रामानुजाचार्य ने फैलनेवाली देह के कच्चे मांस की उठी हुई गन्ध से जान लिया कि चोल राजा का शरीर जलती हुई चिता पर जलाया जा रहा है । आप होम को समाप्त करके यह समाचार लानेवाले सेवक की प्रतीक्षा करते हुए उस यज्ञ से विरत हो गये ।। ८७ ।।

आयाताद् यतिपति राकलय्य शिष्यात्
चोलेशं वृषगिरिनाथहेतिविद्धम् ।
निष्ठ्यूत क्रिमिपटलाद्गलात्परासुं
प्रीतोऽदान्मनुर्मणिपूर्णपात्रमस्मै ।। ८८ ।।

इतने में एक सुयोग्य शिष्य ने आकर चोल के मरने का समाचार सुनाया कि वेंकटेश के हथियार का वींधा हुआ चोल राजा कंठ की नली के दुर्गंट कीड़ों के मारे मर गया। यह सुनकर यतिराज प्रसन्न हुए और उस शिष्य के द्वयमन्त्र को उपदेश रूप पारितोषिक दिया ॥ ८८ ॥

श्री नारायण पुरि संपदात्मजाख्यं
कल्याणाह्वय सरसीतटे मुकुन्दम् ।
उत्पाद्याकृत सदशोत्तरद्विचत्वा-
रिंशत्किंकरनिकरांचितं यतीन्द्रः ॥ ८९ ॥

श्री नारायणपुरी में कल्याण नामक सुन्दर जलाशय के किनारे संपत्कुमार नामक भगवान् का प्राकट्य करके उन्हें वहीं पर स्थापित किया था और उनके सेवार्थं 52 शिष्यों को स्थापित किया ॥ ८९ ॥

श्री नारायण नगरोषिता यतीन्दोः
प्रस्थानोत्सुकमानसो मुकुन्दभक्ताः ॥
कृत्वाऽर्चाकृतिमुरु शक्ति मर्चयन्तः
निन्यु स्तद् विरहरुजं यथाकथंचित् ॥ ९० ॥

श्री नारायणपुर के रहनेवाले भगवान् के भक्त जाने के लिये अभिलाषा करनेवाले यतिराज की परम शक्तिशालिनी मूर्ति का निर्माण करके उसको पूजते हुए जैसे तैसे यतिराज के विरह दुख को पार किया ॥ ९० ॥

निर्यात स्सपरिजन स्ततोऽञ्जनाद्रेः
मूले श्रीपुरि विनिधाय चोल लुप्तम् ॥
गोविन्दाधिप मथ चित्रकूटनाथं
विष्णूनां खिलभवनान्यतिष्ठिपत्सः ॥ ९१ ॥

श्री यतिराज वहां से चलकर अपने अनुयायियों के साथ अंजन गिरि (श्री वेंकटाचल) के मूल में श्रीपुर (तिरुपति) नगर में चोल के लुप्त किये हुए गोविन्दराज भगवान् और चित्रकूट नाथ (श्री गोविंदराज) को स्थापित करके पीछे अन्य अन्य भगवानों को भी जहां का तहां पधराया ।। ९१ ।।

श्रीरंगं पुन रधिजग्मुषः प्रवाचः
भद्राशासन करणेषु रंगराजः ।
अभ्यर्णे यतितिलकस्य कूरनाथं
दृष्ट्वा तं किमपि वचोऽवदद् दयालुः ।। ९२ ।।

जब श्री रामानुजाचार्य श्रीरंग फिर पहुंच गये और भगवान् का मंगलाशासन करने लगे, उस समय श्री दयालु श्री रंगराज भगवान् ने श्री रामानुजाचार्य के समीप कूरेश स्वामी को खड़ा देखकर कुछ कहा ।। ९२ ।।

कूरेश ! त्वदभिमतं वरं वृणीष्वे-
त्याख्यातः परमपदं ततस्स वव्रे ।
तत्पश्चादिति जगदे हरिस्स रामो
नो वक्ति द्विरिति वदंस्तदाप तस्मात् ।। ९३ ।।

श्री रंगनाथ भगवान् के यों कहने पर कि, 'हे कूरेश ! अपने इष्ट वर माँगो' उन्होंने उनसे परमपद माँगा । भगवान् ने कहा कि वह तो (परमपद तो) बाद में मिलेगा ही । यह सुनकर श्री कूरेश ने भगवान् को अपने (रामावतार के) इस वचन की याद दिलाकर कि "रामो द्विर्नाभिभाषते" (माने श्री राम दो बोली नहीं बोलेगा, माने अपनी बात को नहीं पलटेगा) उनसे वह वर पा ही लिया । [अर्थात् श्री कूरेश स्वामीजी ने भगवान् से कहा कि 'प्रभो ! आप तो प्रसिद्ध सत्यवादी हैं; अतः मुझे वर देने का वचन देकर फिर उसका इनकार नहीं कर सकते । यह सुनकर भगवान् ने अवशात् उन्हें परमपद दे दिया] ।। ९३ ।।

रङ्गेशः परमपदोपलब्धिचिह्नं
दत्वाऽन्नं बहुमतिवस्तु कूरभर्त्रे ।
तत्सूनुं स्वसुतमथान्निशाम्बुपानात्
सश्रीकः श्रुतिगुरुभट्ट नामधेयम् ।। ९४ ।।

श्री रंगनाथ भगवान् ने श्री कूरेशस्वामीजी को परमपद प्राप्ति के चिह्न महाप्रसाद आदि बहुमान देकर स्वयं लक्ष्मीजी के साथ उनके पुत्र श्री पराशर भट्ट को, तीर्थप्राशन पूर्वक अपने पुत्र बनाया। (श्री पराशर भट्ट को भगवान् ने लक्ष्मीजी के साथ सविधि अपने दत्तक पुत्र बनाया) ।। ९४ ।।

इत्थं प्राप्ते सपदि परमव्योम शिष्याग्रगण्ये
कूराधीशे निगमशिखरव्याक्रियालम्पटत्वम् ।
शिष्यस्तोमे श्रुतिगुरुमुखे रङ्गिकार्येण साकं
विन्यस्योच्चैः परमपदमथारोढुमैच्छद्यतीन्द्रः ।। ९५ ।।

इस प्रकार शिष्य श्रेष्ठ श्री कूरेश स्वामीजी के तुरंत परमपद जाने पर, यतिराज श्री रामानुजाचार्य स्वामीजी ने वेदांतार्थ प्रचार तथा श्री रंगनाथ भगवान् के सविधि आराधन कार्य को श्री पराशर भट्टादि शिष्यों के अधीन रखकर (माने उन्हें धर्म प्रचार तथा भगवदाराधन कार्य को ठीक ठीक सम्हालने की आज्ञा देकर) स्वयं परमपद जाना चाहा ।। ९५ ।।

कासारादिम दिव्यसूरिकृतसत्सोपानबद्धान्वय
श्रीमन्त्रोभय पार्श्वदण्डघटितां श्री भाष्यकीलस्थिराम् ।
निश्रेणीं निखिलो जनश्च परमव्योमस्थली प्रापिकां
स्वस्वाचार्यनिरूपिताध्ववशतः प्राप्याधिरोहेत् सदा ।।

"सभी लोग अपने अपने आचार्य के प्रदर्शित मार्ग से चलकर परमपद पहूंचानेवाली इस निस्सेणी को चढ जायें, जो श्री सरोयोगी

इत्यादि समस्त आळवारों की कृत सोपान पक्तिवाली है, दोनों पार्श्व में श्रीमंत्र नामक दंडवाली है और श्री भाष्यरूप कीली में सुदृढ स्थापित है।" ॥ ९६ ॥

इत्याशास्य सरश्शठान्तकमुखश्रीदिव्यसूर्याकृती-
रर्चास्स्वस्य च तत्प्रबन्धनिवहैस्सार्धं प्रतिष्ठाप्य सः ।
श्रीरङ्गादिमधामसु स्वयमभूत् श्रीदिव्यसूरिव्रजैः
तैस्साकं परमं पदं जिगमिषू रामानुजाख्यो मुनिः ॥

श्री रामानुजाचार्य स्वामीजी समस्त जनता को पूर्वोक्त आदेश देकर, श्रीरंगादि दिव्य देशों में सरोयोगि, श्री शठकोप सूरि इत्यादि दिव्यसूरियों के विरचित दिव्य प्रवंधों की, उनके श्रीविग्रह के साथ स्थापित करके, साथ अपने श्रीविग्रह की भी स्थापना करके (इस प्रकार अपने अवतारकृत्यों के समाप्त होने से) स्वयं परमपद जाने की तीव्र आशा से युत हों, विराजमान रहे ॥ ९७ ॥

इति श्री काश्यपकुलतिलकस्य रङ्गाधिपारोग्यशालावल्लभस्य
कविवैद्यपुरन्दरनामधेयस्य गरुडवाहनपण्डितस्य कृतौ
दिव्यसूरिचरिते अष्टादशस्सर्गः ।

श्री काश्यपगोत्रज, श्री रंगनाथ भगवान् की आरोग्यशाला के अध्यक्ष
कविवैद्यमहेंद्र बिरुदधारी श्री गरुडवाहन विद्वान के विरचित
दिव्यसूरिचरित का अठारहवां सर्ग समाप्त हुआ ।

———

## ADDENDUM – परिशिष्टम्

(अयं अधिको भागः चेन्नपुरीस्थ प्राच्यहस्तलिपिग्रन्थागारे तालपत्रात्मिकायां R. 12545 संख्याक मातृकायां उपलभ्यते)

# एकोनविंशः सर्गः

अथान्तेवासिनां वर्यो वाधूलकुल भूषणः ।
अस्तौ द्वाशरथिश्चित्रवन्धैरेव यतीश्वरम् ॥ १ ॥

विचित्रविभवोद्यन्तं चक्राङ्कित यशःश्रियम् ।
रामानुजं बन्धमुक्ति विनिर्गमहितं भजे ॥ २ ॥

का लोकमोहिता नित्यं किं सम्वन्धिनिमेषिका ।
पत्युः प्रियं कोनुवर्ति ज्येष्ठ को वासवो वतात् ॥ ३ ॥

**रामानुजः, वसत जातिः**

का प्रार्थ्या का जनैर्वन्द्या केन ज्येष्ठोहि पूज्यते ।
केन वैष्णवसिद्धान्तः स्थापितोऽस्तु स भूतये ॥ ४ ॥

**रामानुजं, मनव्यंस्तसमस्तजातिः**

कान्ता कटिष्ठमुनयः कथा वाच्या विचक्षणैः ।
वेदान्तः संस्थिरः कस्य धिया तस्यास्तु मङ्गलम् ॥ ५ ॥

**रामानुजयतिनः, द्विस्समस्तजातिः**

राघवावरजादित्य सम्बोधनपदं कथम् ।
कान्ताचित्यच केनाग्र्यः पूज्यः केना श्रुतिः स्थिरा ॥ ६ ॥

**रामानुजेन, द्विव्यस्तसमस्तजातिः**

नर्मोक्तिः क्रियते केन केन धूताः कुदृष्टयः ।
का मृग्या किं निषेधोक्तौ पतङ्गेन ततोऽग्रजः ॥ ७ ॥

**रामानुजेन, द्विसमस्तव्यस्तजातिः**

केष्टा किमव्ययं वार्थे वीरः किं कुरुते रिपून् ।
कश्चिन्त्यो भाष्यकारः को रामानुजयतीश्वरः ॥ ८ ॥

**व्यस्तसमस्तान्तर्लापि जातिः**

यातीमणयशश्शब्दः केन रामानुजाह्वयः ।
येन निन्दति वा कान्ता वसन्तेन्दुमनोभवान् ॥ ९ ॥

**रमणविरहेण, वर्णापहारान्तर्लापि जातिः**

मायावी मेघनादश्च पापात्मा केन निर्जितः ।
तादृक्पाषण्डषण्डश्च जितः केन महात्मना ॥ १० ॥

**रामानुजेन, एकालापजातिः**

वीक्ष्य रामानुजं साक्षाज्जनदोषानुषङ्गिणः ।
पलायन्ते भृशं त्रस्ताः कुतः श्रुत्यन्तगोचराः ॥ ११ ॥

**समितितः । ओजस्विजातिः**

गुरुशुश्रूषणरतस्सुमित्रानन्दवर्धनः ।
यतीन्द्रत्वमिवाभाति कोवापनपरायणः ॥ १२ ॥

**रामानुजः । श्लिष्टोपमालङ्कारजातिः**

पद्मालया कासा विष्णौ कुत्रस्था द्रौपदी भृशम् ।
कस्माच्छोकपरीता स्याद्रामानुजयतिः कथम् ॥ १३ ॥

**श्रीरङ्गस्थापनरतः । सकौतुकजातिः**

को महीं शास्ति तन्मूर्ध्ना का धार्या तस्य कार्थिभिः ।
कृताऽऽजौ तेन को मृग्यो थाक्षरसंह्वयः ॥ १४ ॥

**राजा-माला-नुतिः-जयः । आदिवर्णोत्तरबहिर्लापिजातिः**

स्वर्गस्थाः के मूर्ति का सामुद्रिकवर्णितम् ।
बाहुमानङ्कयल्लक्ष्मी किं भजेत्कं गतो त्रयीम् ॥ १५ ॥

**अमराः-सुषमा-आजानु-पङ्कजम् । अन्त्यवर्णोत्तरबहिर्लोपिजातिः**

शाक्यादीन्समयानन्यान् कः स्वनीत्या निराकरोत् ।
वाह्यानुहन्मापि स कथं तदन्यकरः पुनः ॥ १६ ॥
यतिराजः । भग्नोत्तरबहिर्लापिजातिः

कुबेरगुप्ता का विष्णोः पतिका किं भिदापदम् ।
उद्घावह्निच यात्वा नदी वर्णः कः को यतीश्वरः ॥ १७ ॥
रामानुजः, वर्णोत्तर बहिर्लापिजातिः

सम्वोधनं किं सौमित्रेः कः पद्मसुहृदुच्यते ।
कस्मै वृहयते धर्मः कः किं कुर्याद्भुवार्तये ॥ १८ ॥
लक्ष्मणार्यामाकलयोद्यात्सोत्तर बहिर्लापिजातिः

वैवस्वतं कथं प्राहुरिन्द्रजिद्धातिनश्च का ।
प्रलम्वघ्नश्च कं भूपादानं कस्मिमस्म रञ्जकम् ॥ १९ ॥

यामुनेयकृपापूरवाराकर सुधाकरम् ।
किं किं सृजद्धनुः कां श्रावयन्तिच का मुनेः ॥ २० ॥
मुंनिगिरिमर्थिनः । मुरं नीरं शरं गिरं । आद्यन्तवन्धान्तर्लापिजातिः

धवप्रियं का निरोध प्रश्नयोः के पदे वद ।
को ज्येष्ठसेवी नियतमात्मान्वाम्नायवित्तु कः ॥ २१ ॥
शृङ्खला पद्धतिजातिः

को प्राप्यः प्राणिनां कल्पे के वन्द्याः कति वा ग्रहाः ।
दृष्टवा कं लज्जते वश्शृन्दः कमुश द्वदीश्वरम् ॥ २२ ॥
आर्तावतारम् । एकान्तरित शृङ्खलाबन्धजातिः

शाक्यादिनानाराद्धान्त निराकृतिचणाशयः ।
त्र्य्यन्तनिष्णात कृति र्यतिराजस्सदाजय ॥ २३ ॥
इति रोषजातिः

पिभृत् भवोर्मिभृत् भिदुरोरु स्वरूभ्रमम् ।
ब्रह्मवित्सुमनोब्जा को भातुमुत्सवोद्भुवि ? ॥ २४ ॥

ओष्ठ्यजातिः

यस्तु प्रियाकाततपृतेर्दत्वा वर्णद्वयं पुनः ।
षाषण्डषण्डवेतण्ड चण्ड कण्ठीरवस्तु कः ॥ २५ ॥

अन्त्यवर्धमानाक्षरजातिः

कस्त्रिदण्डी जगद्वन्द्यः किं सम्बन्धी पराक्रमः ।
को ज्येष्ठसेवी कः प्रश्ने वर्गा ममध्यमोत्तरः ॥ २६ ॥

रामानुजः । ह्रियमाणाक्षरजातिः

सर्वपदवाक्या सद्भावार्थपरायणा ।
तरुणी किं नहि नहि यतिराजस्य वागियम् ॥ २७ ॥

अपह्नुतिजातिः

सर्वज्ञजनविध्वंसि दोषज्ञोव दण्डधृत् ।
पूर्वसबं परित्यागी द्विधा रामानुजोऽवदत् ॥ २८ ॥

स्तुतिनिन्दाजातिः

गुरुशुश्रूषणविश्रौ जागरूको दिवानिशम् ।
श्रीमान्रामानुजो जीयात् सुमित्राह्लादकारकः ॥ २९ ॥

द्व्यर्थजातिः

विद्युद्दीप्ताम्बरे जिष्णुश्चापदण्डधरोद्धत ।
कारुण्रसदः कालमेघः कं पूजितो भुवि ॥ ३० ॥

रामानुजः । प्रहेलिकाजातिः

धानुष्कैर्बध्यते यं सोषिते कामुके......।
रामानुजेन क्वजाता बन्धून् सदसि नात्यजत् ॥ ३१ ॥

दाशरथिः । दत्ताक्षरजातिः

रामानुज यतीन्द्रस्य कीर्तिं संश्रृण्वतां सताम् ।
मनोज्ञमधुराचारादीक्ष सर्वासु सर्वदा ।। ३२ ।।

**अर्थत्रयावञ्चकजातिः**

अशेषतोषिणे शेषशेमुषी मोक्षपोषिणी ।
रामानुजार्यधीरस्य महीतापत्रयीशिखाम् ।। ३३ ।।

**धीरापत् । कर्तृक्रियावञ्चकजातिः**

मारात्रनुमनोवृत्ति कृपावात्सल्य जन्मभूः ।
राजोमयातु भङ्गैषि पायद्रामानुजोऽभवत् ।। ३४ ।।

**गूढपादजातिः**

सवत प्रभावशारवत्रणसासपुण्यजनवर्धनः ।
भजन्रामानुजःपायात्तामिहोरङ्गवासिनाम् ।। ३५ ।।

**बिन्दुमतीजातिः**

रङ्गी साशयसम्प्राप्तवता प्रासं यशसा गिरम् ।
भासते जानुमारा सा सा रामानुजतेजसा ।। ३६ ।।

**अनुलोम प्रतिलोमजातिः**

नानान्वेनुन्ना ममनुमानोन्नमनना मम ।
नमामि मौनिनं मानन्मुनिनामेनमुन्मनाः ।। ३७ ।।

**द्व्यक्षरजातिः**

तत्ततत्तत्तेति ततातीत तात ततेतिकृत् ।
तान्ततान्तो ततान्तां हृतिन्ते तत्ति तान्ततः ।। ३८ ।।

**एकाक्षरजातिः**

रामानुजा जानुमारा मारादाऽरदारमाः ।
नुदाधिका काधिदानु जारकाममकारजाः ।। ३९ ।।

**सर्वतो गद्यचक्रम्**

त्वया रामानुजा सन्ता श्रीरङ्गजनवासिनाम् ।
माया प्रमादजानन्या ना भगवज्जय पददिना ॥ ४० ॥

**गोमूत्रिकाबन्धचक्रम्**

यामुनेय दयाम्भोधे मुने ते मलमात्रभोः ।
नेतेदिरेशोहमधा यमरेख धशोलद ॥ ४१ ॥

**अर्धभ्रमकम्**

यतिराजगिरा मग्ना मतिराजरामका ।
कामराजं परायत्ता सोमराजगिरा यथा ॥ ४२ ॥

**मुरजबन्धः**

रागद्वेषमतो भानुमारक्षित जगत्प्रजम् ।
जम्भारि घोरास आह निम्मधिगोत्रनुतिस्तुवे ॥ ४३ ॥

**रामानुजं सुदर्शनबन्धचक्रम्**

रामपादरतप्रेमा मायितेनुननोद्वयः ।
निजन्मामयं प्रीय यत्तेस्सोव्यावृतिस्सुरात् ॥ ४४ ॥

**पाञ्चजन्यबन्धः**

मुषितानि मायामानि मुदगानि निजात्मनि ।
निगमोक्त्या तया पाप निमामवत्सक्तपम् ॥ ४५ ॥

**मुनिचप कौमोदकी गदाबन्धः**

सद्गुणौकारचापेऽद्य प्रत्याबाण स्पृशत्यरम् ।
रङ्गिसक्तं भजेनान्यसक्तं भर्तारमुद्यमैः ॥ ४६ ॥

**शार्ङ्गधनुर्बन्धः**

रामानुजं यतिं दृष्ट्वा यः पुरारागतोऽस्थिना ।
क्षिपन्तं तं स्वराद्धान्तवेदान्तोक्तमहागिरा ॥ ४७ ॥

राजन्तं सम...ध्रुरां राजलक्ष्मीं राजमाया वामादत्ता
भगवज्जयवादिना । तन्तन्तमतामुन्नतासुराः ॥ ४८ ॥

**नन्दक खड्गबन्धः**

मम यशसा यातं ममताशमनोद्यममन्ये त्वा ।
द्यमयाब्धिराट् । खड्गवन्धः ॥
नामानामपि मामास्त्विवत्यनुजाद्यनुजीवितत् ।
नलमायि प्रजश्शान्तश्रौतानुष्ठानकृद्द्विजः । रामानुजः ॥ ४९ ॥

**छुरिकाबन्धः**

त्रियामया रचिवृत्ति त्रिगुणाजाश्रियोऽर्थदा ।
त्रिद्यात्मन् ते चण्डत्रिदण्डस्ते मतोऽपिच ॥ ५१ ॥

**त्रिदण्डबन्धः**

रामानुजाचार्यमुने नेतकायं च जुषां सताम् ।
दामोदरं दयोद्योत तव दासोर्मिहृद्गुरुम् ॥ ५२ ॥

काषायवसने मद्योजाचामो मारहृत्स्मृतः ।
सोदर्यदारानुदयो जुषेदं मदंगिरा ॥ ५३ ॥

**गूढश्लोकाषायबन्धः**

श्रीमान् रामानुजमुनिः श्रीशपादार्पिताशयः ।
नित्योर्ध्वपुण्ड्रविमलः शमश्रीनिवतः पुमान् ॥ ५४ ॥

**गूढपादोर्ध्वपुण्ड्रबन्धनम्**

राद्धेतं विविधातीत तत्साधननरानतु ।
कायः पततमामेत तत्वमेततमित्यजम् ॥ ५५ ॥

**स्वस्तिकबन्धनम्**

श्रुतिनीतिगतिज्योतिमितिरीति कृतीप्रति ।
यतिजाति पतिर्भाति रतिभूति हृतिस्थिति ॥ ५६ ॥

**दलवर्णादि पद्मबन्धनम्**

यामायते यत्तयदीयस्ते यष्टुयतेद्धनम् ।
यमयन्तमनोयच्छेद्यत्सोयति यशोधनम् ।। ५७ ।।

**कर्णिकावर्णादि पद्मबन्धनम्**

यशसा विमलायाथ मालापहरातियः ।
यतिराज नमोमेधद्यमेमोघ रसाश्रयम् ।। ५८ ।।

**त्रिभिप्रतिलोमचक्रम्**

शमेमेशशरीरिशब्दाः तारावावश ।
निशब्दाब्दाशशय्याशशलाक्षाशर्शदिद्वश ।। ५९ ।।

**विकचसङ्कोच पद्मबन्धम्**

रागबाधा तमोनुद्धज्ञानादि निधिमाश्रये ।
यमादिशक्यधीराजद्वेदान्त विजयी भव ।। ६० ।।

**उभयवेदान्ति मकुटबन्धनम्**

रामा मानुषि नुन्नानुज बन्धुजनात्मजा ।
यमादिनियताचारा यतिमान्यासुखा गतिः ।। ६१ ।।

स्फुरन्मति परिच्छन्त श्रुतिपक्षार्थं भाष्यकृत् ।
पूते मुनीनामाकल्पं तेजसः शुभमस्तु ते ।। ६२ ।।

**रामानुजयतिपते उत्तरवाक्यं पङ्क्तिमकुटबन्धनम्**

वेदभावमधप्रियभाष्यया वन्द्यवन्दित वैष्णव मानुषः ।
कोकने यमिनां वरवैभवैः यामुनेयस्य माहिनते समः ।। ६३ ।।

हृद्यश्रीरभिनवरङ्गिचरणाम्भोजद्वयको... ।
श्रुत्याभाषितमान्यवागवनयेहामुत्रानिक्याधीः ।।
सच्छिष्यभ्रमनुद्यतीन्द्रचतुरो गंदूधृताङ्गस्सदा ।
दान्तोऽसौ श्रुतिविश्रुतोलसतिमेगीतार्थधीस्सर्वदा ।। ६४ ।।

**शतमहाचक्रम् श्रीभाष्यकारको रामानुजमुनिः**
**उत्तरवाक्यम**

इत्थंदाशरथिः स्तुत्वा प्रपित्सुः परमं पदम् ।
रामानुजमुनिं प्राह भक्त्या शिष्यजनावृतम् ॥ ६५ ॥

वेदान्तद्रमिडाम्नाय दर्शनानां प्रवर्तकः ।
उत्पत्स्यन्ते परं केन यमिनां वर वैभवैः ॥ ६५ ॥

यामुनेयस्यमहात्म्यं ... ... ।
नाः के सुरेषु वा ॥ ६६ ॥

इत्युक्तो दाशरथिना तमुवाच यतीश्वरः ।
वर्तमानेषु शिष्येषु भवान् कूरेश्वरात्मजः ॥ ६७ ॥

कुरुकेशश्च मुख्यः स्याद्वेदान्ते द्रमिडागमे ।
कूरेशस्यत्वतेवंश्या नित्यं दर्शनधूर्वहाः ॥ ६८ ॥

वेदार्थव्याससूत्रबोधायनसुवृत्तिमत् ।
भाष्यं मदुक्तं व्याख्यातुं पारम्पर्याः प्रवर्तकः ॥ ६९ ॥

भविष्यन्ति प्रथाभूमौ प्रथमं कुरुकेश्वरः ।
तत्र श्रीविष्णुचित्तार्यः ततो वरददेशिकः ॥ ७० ॥

वादि हंसाम्बुदस्तस्मात्ततः श्रीवेङ्कटदेशिकः ।
कवितार्किकसिंहाख्यः ततः श्रीविष्णुयोगिराट् ॥ ७१ ॥

वाधूलवंशश्रीदेवराजो यो वरदस्ततः ।
तस्माच्छ्रीगोपुराधीश श्रीनिवास्ततः सुधीः ॥ ७२ ॥

तत्सुतो वरदः श्रीमान् तत्तज्जातः ततःपरम् ।
पारम्पर्यादविच्छिन्नं व्याक्रियासुर्जगद्धितम् ॥ ७३ ॥

एतेषां शिष्यसन्तानोपदेशद्वारतो जना. ।
मनीषिणस्सुचरिता भूयासुस्तत्वदर्शिनः ॥ ७४ ॥

जगद्धिताय श्रीशेन चोदितः श्रीपराङ्कुशः ।
यः प्राह द्रामिडाम्नायं नाथयोगिं ततोऽग्रहीत् ॥ ७५ ॥

तत्र श्रीपुण्डरीकाक्षः ततः श्रीरामदेशिकः ।
ततः श्रीयामुनाचार्यस्ततो मालाधरो गुरुः ॥ ७६ ॥

तस्मादहमवाप्तं तद्यूद्यूर्ध्वं कुरुकेश्वरः ।
गोविन्दकुरुकाधीशः ततः कूराधिपस्ततः ॥ ७७ ॥

भट्टाचार्यस्ततावेद चूडयोगीश्वरस्ततः ।
लोकाचार्यस्ततः कृष्णमिश्रौ श्रीवासवस्ततः ॥ ७८ ॥

तस्माच्छ्रीपद्मनाभार्यस्ततो लोकेश्वरस्ततः ।
देवाधिप गुरुस्तस्मात् कुन्तीनगरजन्मभूः ॥ ७९ ॥

श्रीशैलेन्द्रगुरुस्तस्मात् श्रीमान् सौम्यवरो मुनिः ।
तस्मात्सौम्यवराधीशमुनिवर्यान्मदंशजात् ॥ ८० ॥

श्रीमद्वधूलवरद नारायणगुरुश्च सः ।
तत्सूनुः श्रीनिवासश्च पौत्रो रम्यवरो मुनेः ॥ ८१ ॥

अभिरामवरात्तस्मात् श्रीगोपुरपतिर्गुरुः ।
श्रीनिवास सुतस्तस्मात् श्रीमद्वरददेशिकः ॥ ८२ ॥

तत्सूनुः श्रीनिवासश्च श्रीमद्गरुडवाहनः ।
ततः प्राप्य जगद्बोधतनुना तत्वनिर्णये ॥ ८३ ॥

श्रीमान् श्रीरङ्गगरुड वाहाख्यो ग्रहिः ।
सरः प्रभृति सूरीणामवदत्तं सविस्तरम् ॥ ८४ ॥

सर्वलोकोपकाराय काव्यरूपेण वक्ष्यति ।
मदनुग्रहतो वंशस्त्वदीयः परितो भुवि ॥ ८५ ॥

द्राविडाम्नाय वेदान्त भाष्यतत्वोपदेशतः ।
लोकान् कृतार्थयिष्यन्ति कलिदोषवशंवदान् ॥ ८६ ॥

इत्युक्त्वा दाशरथये रङ्गधाम्नो विसर्जितः ।
रामानुजमुनिः प्राप्तुं परमं परमुद्यतः ॥ ८७ ॥

हरिशङ्खगदाद्यंशाः सरोभूतमहाह्वयाः ।
योगिनोदेहलीशाग्रे मुक्तिं गोपपुरे ययुः ॥ ८८ ॥

भक्तिसारश्चक्ररूपी वह्मरन्ध्रो.............. ।
........विष्णोः प्रापपरांगतिम् ॥ ८९ ॥

मधुरेण कवीन्द्रेण पुरुषांशेन संयुतः ।
विष्वक्सेनांश सम्भूतः कुरुकायां पराङ्कुशः ॥ ९० ॥

विद्यावे ... ... ... विना ।
अग्रेरङ्गचादि विष्णूनां प्रांदे परमं पदम् ॥ ९१ ॥

कुक्कुटाख्यपुरे रङ्गिसेवोत्को वैष्णवप्रियः ।
कौस्तुभांशोमहा ... ... कुलशेखरः ॥ ९२ ॥

शृण्वन् रामायणं गोष्ठ्यां हृता सीतेति रक्षसा ।
तद्वाक्य ए तीर्णाब्धिमहरिवक्ष्यस्य दृश्यत ॥ ९३ ॥

रङ्गेशस्य गुरुर्विष्णुचित्तो ... ... ।
तार्क्ष्यांशो वटधामस्तु मुक्तिं धन्विपुरे पुरा ॥ ९४ ॥

रमांशो निचुलावल्ली गोदा भूम्यंशजापि च ।
निचुलांशा चोलतिलका तिस्रो रङ्गचङ्गसङ्गताः ॥ ९५ ॥

श्रीवल्लभाह्वयन्द्याच पाण्डांशो मधुरापुरे ।
विष्णुचित्तविदात्वतः तत्वविद्दिव मासदत् ॥ ९६ ॥

चोलेन्द्रो निचुलावल्लीजनको निचुलापुरे ।
प्रचण्डांशभवो रङ्गिश्वश्रुरोऽगात्परं पदम् ॥ ९७ ॥.

वनमालांशजो भक्तपादरेणुः परं पदम् ।
श्रीरङ्गेऽगाद्देवदेवा हरिचामरयोषिता ॥ ९८ ॥

शुकांशो लोकसारङ्गमुनिस्कन्धासिकोऽभवत् ।
श्रीवत्सांशप्राण ......सूरिहृदयङ्गमः ॥ ९९ ॥

पामाणक्षेत्र पूर्णाख्यमुकुन्दे क्षणगोचरः ।
शास्मशात्माकलिजिन्मुक्तो ङस्तगतोऽभवत् ॥ १०० ॥

श्रद्धाकुमुदवल्याख्या परकालविबोधिनी ।
दिव्याङ्गनावैद्यचक्रवर्ती पित्रह्णमद्दिवम् ॥ १०१ ॥

विष्णुचित्तप्रिया विष्णुचेद्दिव्या विमलादिवम् ।
गोदाश्चात्मनस्सख्या प्रपोदेनुग्रहाख्यया ॥ १०२ ॥

कृष्णीकृष्णसुभद्रांशो भक्तिसारयदानतम् ।
प्रपेदे परमं धाम हरि ... ति परायणः ॥ १०३ ॥

विष्वक्सेनाद्य भृत्येभमुखांशो नाथयोगिराट् ।
वीरनारायणे मुक्तोऽभवद्योगस्थितो मुदा ॥ १०४ ॥

मुनीश्वरनाम भून्मुन्नस्तत्र तदात्मजः ।
पृश्निगर्भांशसम्भूतो योगाधिष्ठितमानसः ॥ १०५ ॥

जयत्सेनांशजः श्रीमत्पुण्डरीकेक्षणो बुधः ।
श्रीरङ्गेनाथयोगीन्द्र च्छात्रो मुक्तिमुपागमत् ॥ १०६ ॥

नाथयोगीन्द्रशि ... ... कुरुकाधिपम् ।
गङ्गानगर (गरण) पूरं ते योगेन परमं पदम् ॥ १०७

कुमुदाक्षस्य सम्भूतो राममिश्रः परं पदम् ।
(कुमुदाक्षांशसम्भूतो)
पुण्डरीकाक्षसच्छिष्यो रङ्गक्षेत्रे समाददन् ॥ १०८ ॥
पौत्रो नाथमुनेः श्रीमान्यामुनेयो [महामनाः] ।

———

# श्रीदिव्यसूरिचरितस्थश्लोकानां मातृकावर्णक्रमेणानुक्रमणी

———

# शुद्धिपत्रिका

| अशुद्धिः | शुद्धिः | श्लोकः | पृष्ठम् |
|---|---|---|---|
| रागादिदोषरिक्तनां | रागादिदोषरिक्तानां | १० | ३ |
| मुकुन्दवाच्यत्वमगाद्यन | मुकुन्दवाच्यत्वमगाद्येन | १७ | ५ |
| कत्पयाम्यहम् | कल्पयाम्यहम् | ८२ | १९ |
| अज्ञापिता | आज्ञापिता | २९ | ३० |
| भोगशायितम् | भोगशायिनम् | ३४ | ४९ |
| प्रतिवीधि | प्रतिवीथि | ५० | ५३ |
| कश्रित् | कश्चित् | ५२ | ६८ |
| अनग्रह | अनुग्रह | ५५ | ६८ |
| मघुरसुघी | मधुरसुधी | ८९ | ७६ |
| अस्त्यद्भूता | अस्त्यद्भुता | १ | ७७ |
| कुञ्जरेद्राः | कुञ्जरेन्द्राः | ७ | ७८ |
| संक्रन्तं | संक्रान्तं | ४१ | १०५ |
| व्रभूव | वभूव | ६८ | ११३ |
| नगरीयः | नगरीतः | ७४ | १३४ |
| स्फोत | स्फीत | ६१ | १५२ |
| प्रतिभावराजतां | प्रतिमावराजतां | ५४ | १६९ |
| योगनिद्रया | योगमुद्रया | ३० | १७६ |
| पूच्छति | पृच्छति | ७० | १८४ |
| निघृण | निर्घृण | २५ | १९३ |
| पाञ्जन्य | पाञ्चजन्य | ३३ | १९५ |
| मिहत्य | भिहत्य | ३९ | १९६ |
| मनाभुवः | मनोभुवः | ५० | १९९ |
| तद्भ्रूलता | तद्भ्रूलता | २७ | २१० |
| अभिवाच्छसि | अभिवाञ्छसि | ९१ | २३० |
| वह्न | वह्ने | १९ | २४४ |
| विधूतखण्डेन | विधूतखड्गेन | ९४ | २६२ |
| इदमामन्त्युपरि | इदमामनन्त्युपरि | ४१ | २७९ |

| अशुद्धिः | शुद्धिः | श्लोकः | पुटम् |
|---|---|---|---|
| नगर्री | नगरीं | ५२ | २८१ |
| मेहमणौ | गेहमणौ | ७७ | २८७ |
| मकुटाक्रृति | मुकुटाकृतिं | ९६ | २९१ |
| अवरोधेः | अवरोधैः | ५ | २९५ |
| मरुद्वधा | मरुद्वृधा | ३२ | ३०१ |
| झडिति | झटिति | ३८ | ३०२ |
| बिलंघि | विलन्वि | ५० | ३०५ |
| अम्बुजानां | अम्बुदानां | ६४ | ३०९ |
| विक्लबेव | विक्लवेव | ८८ | ३१५ |
| रचिर्ता | रचित | ११४ | ३२१ |
| अथर | अधर | १२५ | ३२४ |
| द्विजेष्वीश्वर | द्विजेष्वीश्वर | ५ | ३३२ |
| अयेश्वराख्यो | अथेश्वराख्यो | ८ | ३३२ |
| तत्मननं | तन्मननं | २० | ३३५ |
| प्राणनाम | प्रणनाम | २८ | ३३७ |
| अयेश्वरात् | अथेश्वरात् | ४४ | ३४० |
| निर्वापण | निर्यापण | ४९ | ३४२ |
| अर्धं | अर्धम् | ५५ | ३४३ |
| नादिक्ष | नादिक्ष | ६९ | ३४७ |
| सोऽ चरमस्यर्थं | सोऽर्थं चरमस्य | ७८ | ३४९ |
| महत्मा | महात्मा | ७९ | ३४९ |
| ते शेवर्धि | तं शेवधिं | ७९ | ३४९ |
| प्रमाण्य | प्रामाण्य | ८३ | ३५० |
| पश्चान्निभृतं | पश्चान्निभृतं | ८८ | ३५१ |
| दयाद्रैः | दयार्द्रैः | १५ | ३५९ |
| उद्दाभं | उद्दामं | ३१ | ३६४ |
| नुतिमणिजं | श्रुतिमणिजं | ३६ | ३६५ |
| यतिवदि | यतिवादि | ५५ | ४०१ |
| विघिना | विधिना | ५८ | ४०२ |
| संकलघ्य | संकलय्य | ६५ | ४०४ |
| पवमाक्षोत्साम्यां | पद्माक्षोत्साभ्यां | ६८ | ४०५ |